जैस जल में सूर्य का प्रतिबिम्ब सूर्य से आता है परन्तु हम उसे पकड नहीं सकते । इन्द्र क अमृत मर्त्य विग्रह वाला ईश्वर ही आद्य प्रजापति ह ।

## इन्द्र का अमृतमर्त्यरूप

इन्द्रवाक् रूप अमृत आकाश म फैलन वाले इन्द्रप्राण ही सब दवता कहते जात ह । आदित्यमण्डलान्तर्गत आदित्य प्राण को भी श्रुतियों में इन्द्र कहा गया है। वेद पृथ्वी धारण को सूर्यकृत मानते हैं ।

## इन्द्र का देव स्वरूप और देवयुग

इन्द्र प्राणियों को बल तन प्रजासुख और प्रज्ञाप्रदान करता ह । दुर्वृत्तों का हरण करता ह तथा सभी प्राणियों पर अनुशासन रखता ह । वह पृथिवी पर प्राणियों क लिये सूय चन्द्र अग्नि आर वायुरूप धारण करता है ।

देवयुग में इन्द्र न असुरों के साथ १२ युद्ध लडे । देवयुग में देवता और मनुष्यों का परस्पर सहयोग होता था । कहते हैं हिरण्यकशिपु ने ७२ लाख सैनिकों के साथ भारत पर आक्रमण किया था । इन्द्र और विष्णु ने इन असुरों के साथ युद्ध करके देवभूमि को मुक्त कराया । दस्युओं का निग्रह और आर्यों को स्वराज्य प्राप्त कराने में इन्द्र सर्वदा उद्यत रहते थे । तथा विजय के पश्चात् इन्द्र के सम्मान म आयोजित समारोह का भी वर्णन श्रुतियों में मिलता है

सूर्यस्याय सदने प्रमहा विजयाभिनन्दनीयो य.

तत्रेन्द्रमस्तुवन्निति विश्वामित्रश्च वक्ति सत्यश्च ॥[२१]

## इन्द्र विज्ञान

इन्द्र आत्मारूप में सब में अधिष्ठित है वह सबकी रक्षा करता ह । जब आत्मा इन्द्र क्षीण हो जाता है तो प्राणियों का नाश हो जाता है ।

असुरों का कहना है कि इन्द्र वरुण में अधिष्ठित है इसलिए वरुण स्वाराट है और इन्द्र सम्राट है । उनका कहना है कि शरीर में जलीय अंश अधिक है चेतना ज्योति अल्परूप ह । जल म ही चैतन्य है इसलिए वरुण इन्द्र से श्रेष्ठ है । भूत और देवता भी जल से ही उत्पन्न हुए ह प्राण प्रज्ञारूप इन्द्र भी भूतों पर ही आश्रित है अत वरुण श्रेष्ठ है । इस शरीर में भी जल और लवण की अधिकता है इसलिए प्राणप्रज्ञाचेष्टा रूप इन्द्र भी वरुण पर ही आश्रित है । मनुष्य अन्न के बिना जी सकता ह परन्तु जल के बिना नहीं जी सकता इसलिए वरुण ही श्रेष्ठ है । द्युलोक में स्थित इन्द्र तो वरुण का अनुचर है । (इन्द्रविजय पृ २१)

## इन्द्र और वरुण की तुल्यता

वसिष्ठ ने जब इन्द्र का पक्ष लिया तो वरुण क्रुद्ध हो गये । तब वसिष्ठ ने विनम्रतापूर्वक उन्हें दोनों की समानता बतलाई । उन्होंने कहा कि इन दोनों में एक तेज भाग का शासन करता है दूसरा स्नेह भाग पर अधिकार रखता है । यदि शरीर में जल न हो तो भी जीवन नही रह सकता और यदि इस शरीर में अग्नि भी न हो तो शरीर नही चल सकता । अग्नि से अप सृष्टि हुई और जल के गर्भ में भी सर्वदा अग्नि रहता है । इन्द्र से विज्ञान प्राप्त होता है वरुण से बल प्राप्त होता है । इस प्रकार इन्द्र और वरुण एक दूसरे पर आश्रित होने से बराबर है । इसमें किसी की भी विशेषता या कमी नही है दोनों की समान आवश्यकता है ।

## भारतीय विज्ञान

भारतवर्ष में ऋषियों के शास्त्रों में अनेक मतभेद होने के कारण भारतीयों के धर्माचरण भी भिन्न भिन्न प्रकार के हैं इसलिए आधुनिक कुछ वैज्ञानिक कहते हैं कि भारतीय विज्ञान से अनभिज्ञ थे । यह कहने वाले आधुनिक भारतीय धर्म रहस्य से अनभिज्ञ हैं ।

वैज्ञानिक धर्म सब का एक जैसा नही हो सकता । देश काल और पात्र के भेद से भिन्नता होना स्वाभाविक है ।

वैज्ञानिकस्तु धर्म सर्वथा नकरूप स्यात्

अपि देशकालपात्रभेदता भिन्नोचित्यात्[२२]

भारत का वैज्ञानिक धर्म बहुत सूक्ष्म है वह सूर्य चन्द्र पर नियत है उसकी अनेकता ही उसकी विशेषता है । नर कल्पित धर्म नीतिरूप होने से एक हो सकता है परन्तु वैज्ञानिक मनुष्य स्वतन्त्र होता है और अपना मत भिन्न भी रख सकता है ।

## पूर्व युग की विज्ञान शाला में इन्द्र का स्थान

पूर्वकाल में भी आर्य और दस्युओं के विग्रह के कारण सूर्यविज्ञानशाला बनी थी । पूर्व युग में वसिष्ठादि ऋषियों ने दिव्यप्राण परीक्षा के लिये सरस्वती के किनारे पर सूर्य किरणों और उषाविद्या के लिये एक सूर्य नामक अधिष्ठान बनाया था । बृहस्पति के पुत्र भारद्वाज भी उनके सहयोगी थे । सिन्धु प्रान्त में बहने वाली सरस्वती के किनारे पर बसी हुई सरस्वती नगरी में ही एक बडा सौर मठ बनाया था । वहीं से वसिष्ठादि वैज्ञानिक ऋषि सूर्य नामक द्विचक्र यन्त्र से सूर्य चन्द्र और उषा का परीक्षण करते थे ।

इस सूर्यचक्र का विस्तृत वर्णन ऋग्वेद में प्राप्त होता है जिसका उल्लेख प. मधुसूदन ओझा ने अपने इन्द्रविजय नामक ग्रन्थ के विज्ञान भवन नामक तृतीय प्रकरण में किया है । इस सूर्यचक्र

नामक यन्त्र की यह विशेषता थी कि ज्यों ज्यों सूर्य की गति में परिवर्तन होता था उसमें भी परिवर्तन हो जाता था ।

## सूर्य विज्ञान से आधिदैविक सिद्धि

वद विज्ञान के अनुसार सूर्य में तीन भाव है जिन्हें गौ ज्योति और आयु कहा गया है । यहीं स द्वादशात्मक सूर्यप्राण में सोम व्याप्त होकर शुक्ल कृष्णादि ज्यातिर्भाव को प्रकट करता है । नी पर इन्द्रादि देवता स्थित रहते ह ॥

गाज्योतिरायुरत सूर्य सन्ति त्रयो भावा

भूतप्राना देव प्रामात्मग्रामका च तथ्य स्यु ॥[२३]

## सूर्यविज्ञान से आधिभौतिक सिद्धि

इस सूर्यचक्र के बीच अनेक शकु हैं जो तीव्र ज्योतिरूप में भासित हाते हैं इस ज्योति के सहस्रों विभाग हैं उनमें एक-एक भाग सस्यकृत् और कामधुक् है । इस सूर्यचक्र के शकुमाम में विचित्र शक्ति है जिनके परस्पर घर्षण से अनेक शक्तिया उत्पन्न होती है । हमने पढा है कि महा महोपाध्याय गोपीनाथ कविराज के गुरु स्वामी विशुद्धानन्द जी सूर्य विज्ञान के जानकार थ वे किसी भी वस्तु को मूर्य किरणों द्वारा किसी अन्य वस्तु में बदल सकते थे । उन्होंने गेंदे के फूल को गुलाब में ढेले को मिश्री में बदल कर लोगों को दिखाया था।

ये सूर्य रश्मिया ही आदित्य वसु और रुद्ररूप में विभक्त हैं । यही सूर्य किरणें विभक्त होकर ४९ मरुद्गण कहलाती हैं जा गन्धादि विशेषों को उत्पन्न करती हैं । उनसे ही नानाविध भूतभेद उत्पन्न हाते हैं । इन सब में महावीर्य स्वर्ग में विचरण करने वाला ईश्वर इन्द्र है । इस इन्द्र पर ही आदित्य रुद्र मरुत् अवलम्बित रहते हैं । वह इन्द्र ही सब में आयुरूप है सबकी आत्मा है ।

यही देवों का विज्ञान है जो यज्ञ का कारण है । यज्ञ से ही सकलित व्यकलित सूर्य किरणों द्वारा आत्मा में बल प्राप्त हाता है जिससे आत्मा परोक्षदर्शी एव परोक्षकारी हो जाती है । इस यज्ञ के द्वारा मृत जीवित हो जाता है समस्त भोग प्राप्त हाते हैं तथा अष्टयोग सिद्धिया भी मिल जाती हैं ।

इस सूर्य सदन से ही देवप्रतिमा की कल्पना प्रारम्भ हुई और अन्य प्रतिमाओं का भी प्रचार हुआ । इसका उल्लेख वामदेव ऋषि ने ऋग्वेद के चतुर्थमण्डल में किया है ।

इस प्रकार ऋषियों ने पूर्वकाल में दैवी रक्षा का उपदेश दिया जिससे मन्त्राराधित देवता उसकी रक्षा करते थ । आज भी इस सूर्यविज्ञान द्वारा कुष्ठ रोग और नेत्र रोग का मान्त्रिक उपचार होता है ।

## Reference


१ ब्रह्म समन्वय पृ ३७ श्लोक ५६

२ वही पृ ३७ श्लोक ५७ ५८

३ वही पृ ३८ श्लोक ६८ ६९

४ वही पृ ७८ श्लोक ४७

५ वही पृ ७८ श्लोक ५०

६ वही पृ ८२ श्लोक ८७

७ वही पृ ८२ श्लोक ८७

८ वही पृ ९१ श्लोक १६ १७४

९ वही पृ ६७ श्लोक २४६

१० वही पृ ९८ पर उद्धृत

११ वही पृ ९९ श्लोक २६०

१२ ऋग्वेद १० १५३ २

१३ अथर्ववेद १९९ ३

१४ ब्रह्मसमन्वय पृ १०१ श्लोक २९५

१५ ब्रह्मसमन्वय पृ १०२ श्लोक २९६

१६ ऋग्वेद ३६३८

१७ ब्रह्म समन्वय पृष्ठ १५७ श्लोक ३३

१८ ब्रह्म समन्वय पृष्ठ १०७ पर उद्धृत

१९ महर्षिकुलवैभवम् पृष्ठ २२३ पर उद्धृत

२० ब्रह्म समन्वय पृष्ठ १२७ पर उद्धृत

२१ इन्द्रविजय पञ्चम प्रक्रम श्लोक ४ पृष्ठ १११

२२ इन्द्रविजय धर्म प्रसङ्ग श्लोक ५ पृष्ठ १४

२३ इन्द्रविजय श्लोक १ पृष्ठ ५१

# वेद विज्ञान मे अग्नि -तत्त्व
## (पण्डित मोतीलाल जी शास्त्री के ग्रन्थो के सदर्भ मे)

—डॉ सरोज कौशल

---

वैदिक देवों में अग्नि[1] का महत्त्वपूर्ण स्थान है । पारिवारिक मण्डलों में इन्द्र और अग्नि के सूक्त ही सर्वप्रथम आते है । ऐतरेय ब्राह्मण में अग्नि के महत्त्व का प्रतिपादित करते हुए ऋषि कहते हैं—

अग्नि सर्वा देवता[2]

सभी देवता अग्निमय है अथवा अग्नि ही सबमें मुख्य है । अग्नि ही इन्द्र मित्र वरुण दिव्य सुपर्ण तथा गरुत्मान् आदि नामों से कहा गया है । इस एक ही अग्नि को मेधावी लोग अनेक नामों से पुकारते हैं जैसे यम मातरिश्वा आदि ।[3]

यह एकदेववाद ऋग्वेद के तथाकथित परवर्ती प्रथम अथवा दशम मण्डल में ही प्रतिपादित नहीं है अपितु प्राचीन माने जाने वाले पारिवारिक मण्डलों में से पञ्चम तथा षष्ठ मण्डल में भी इस आशय के मन्त्र प्राप्त होते हैं—

एक एवाग्निर्बहुधा समिद्ध,

एक सूर्यो विश्वमनुप्रभूत ।

एकवोषा सर्वमिदविभाति,

एक वाऽइद विबभूव सवम् ॥[4]

विश्व का मूलभूत कारण अग्नि ही है ।[5] यह एक अग्नि तत्त्व ही नाना रूपों में भासित होता है । वैदिक ऋषि अग्नि की स्तुति करते हुए कहता है हे अग्नि ! तुम जन्म से वरुण हो किन्तु समिद्ध होने पर मित्र बन जाते हो । तुममें सभी देवता सन्निविष्ट हैं ।[6] इस प्रकार की समस्त स्तुतियाँ अग्नि का एक व्यापक देवता के रूप में स्थापित करती है ।

केवल ऋग्वेद में ही नहीं अपितु अथर्ववेद में भी एक ही अग्नि के अनेक रूपों का कथन किया गया है—

स वरुण सायमग्निर्भवति,

स मित्रो भवति प्रातरुद्यन् ।

स सविता भूत्वान्तरिक्षेण याति

स इन्द्रो भूत्वा तपति मध्यतो दिवम् ॥[७]

अग्निदेव सायंकाल के समय वरुण बन जाते हैं और प्रातःकाल में उद्यन्त मित्र । सविता बनकर वे अन्तरिक्ष में विचरण करते हैं और इन्द्र बनकर वे आकाश को भासित करते हैं ।

इस मन्त्र से यह स्पष्ट होता है कि अग्नि पृथ्वी अन्तरिक्ष तथा द्युलोक तीनों में व्याप्त है ।

## अग्नि से सम्बद्ध वैदिक त्रैतवाद—

अग्नि के विविधजन्मा होने के कारण उन्हें त्रिविध स्वरूप वाला कहा गया है । मन्त्रों में प्रयुक्त संख्यात्मक 'त्रि' शब्द के द्वारा अग्नि के स्वरूपों का कथन किया गया है । अग्नि त्रिजन्मा है ।[८] देवों ने उन्हें त्रिविध बनाया ।[९] वे त्रिप्रकाश हैं ।[१०] वैदिक युग की इस रहस्यमयी भाषा के कारण ही इस 'त्रि' शब्द की अनेक प्रकार से व्याख्या सम्भव है ।

(i) अग्नि वायु आदित्य—यह अग्नि घन तरल विरल भेद से तीन प्रकार का है ।[११] अग्नि की घनावस्था अग्नि है । अग्नि की तरलावस्था वायु तथा अग्नि की विरलावस्था आदित्य है । निरुक्तकार यास्क भी त्रिविध अग्नि के विषय में कहते हैं—

स न मन्यतायमेवाग्निरिति । अप्यत उत्तरे ज्योतिषी अग्नी उच्येते ।[१२]

अर्थात् मन्त्रों में 'अग्नि' शब्द के प्रयोग से केवल पार्थिवाग्नि ही अभिप्रेत नहीं है अपितु सूर्य तथा विद्युत् (वायु) भी अग्नि कहलाते हैं ।

(ii) अग्नि ऋक् यजु साममय—

अग्नि वायु और आदित्य में ही ऋक् यजु तथा साम का स्वरूप बनता है ।[१३]

जिन वस्तुओं का हम प्रत्यक्ष करते हैं वे सभी मूर्त पदार्थ हैं और वे ऋक् कहलाते हैं । उसके चारों ओर जो मण्डल बनता है वह उसका साम है । एवं इन दोनों के बीच में जो गतिशील वायु है वह यजु है जो कि संचार क्रिया से उस वस्तु के स्वरूप को सुरक्षित रखता है । अतः ऋक् यजु साम अथवा अग्नि वायु आदित्य ये अग्नि रूप ही हैं । कहा भी गया है—

अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रयं ब्रह्म सनातनम् ।

दुदोह यज्ञसिध्यर्थमृग्यजुः सामलक्षणम् ॥१४

(iii) अग्नि मन प्राण वाङ्मय

वाग्वै यज्ञ[१५] शतपथ ब्राह्मण के इस कथनानुसार वाक् ही यज्ञ है । सूर्य मण्डल का ही वाङमण्डल कहा जाता है । अत अग्नि ही वाक है ।[१६] क्योंकि यह वाक् प्राणगर्भिता है और प्राण मनोमय है अत मनोमय प्राणगर्भित वाक् को ही अग्नि कहा जाता है अत मन प्राण वाक् ये तीनों अग्निस्वरूप है ।

(ii) अग्नि विराट् हिरण्यगर्भ सर्वज्ञरूप

अग्नि वायु आदित्य रूप प्राणाग्नियों के सवर्ष से उत्पन्न वैश्वानराग्नि के विराट हिरण्यगर्भ सर्वज्ञ ये तीन अवान्तर विवर्त हो जाते हैं ।

विराट अग्नि को आधार बनाकर जब इसमें आन्तरिक्ष्य वायु तथा दिव्य आदित्य इन दोनों की आहुति होती है तो तीनों के समन्वय से उत्पन्न अग्निप्रधान त्रिमूर्ति वह वैश्वानर ही विराट कहलाता है ।

हिरण्यगर्भ—वायु को आधार बनाकर इसमें अग्नि तथा आदित्य की आहुति होने से उत्पन्न त्रिमूर्ति वह वैश्वानर ही हिरण्यगर्भ कहलाता है ।

सर्वज्ञ—आदित्य को आधार बनाकर अग्नि तथा वायु की आहुति होने से आविर्भूत वह त्रिमूर्ति वैश्वानर ही सर्वज्ञ कहलाता है ।

विराट अग्नि प्रधान है । हिरण्यगर्भ वायु प्रधान है । तथा सर्वज्ञ आदित्यप्रधान है ।[१७]

(v) अथ क्रिया ज्ञान—त्रिमूर्ति अग्निप्रधान विराट अर्थशक्ति का प्रवर्तक है । त्रिमूर्ति वायुप्रधान हिरण्यगर्भ क्रियाशक्ति का सञ्चालक है । एव त्रिमूर्ति आदित्य प्रधान सर्वज्ञ ज्ञानशक्ति का उक्थ है ।[१८]

## अग्नि-मर्त्य तथा अमृत—

यह अग्नि मर्त्य तथा अमृतभेदन दो प्रकार है ।[१९] जो पिण्डाग्नि है अर्थात् जो अग्नि पिण्डस्वरूप में परिणत हो गया है वह मर्त्य है क्योंकि पिण्ड तो किसी न किसी दिन अवश्य ही नष्ट हो जाता है । उस पिण्ड के बाहर जो एक मण्डल है जिसके कारण हम उस पदार्थ का प्रत्यक्ष करने में समर्थ होते है वह अमृताग्नि है । मर्त्य तथा अमृत अग्नि को क्रमश चित्य तथा चितेनिधेय अग्नि भी कहा जाता है ।[२०]

## अग्नीषोमात्मक जगत्—[२१]

यह सम्पूर्ण विश्व एकमात्र सोमगर्भित अग्नितत्त्व का ही विवर्त है । अग्नि में सोम की आहुति होना ही यज्ञ है । अग्नि तेज है सोम स्नेह है । अग्नि विशकलन करता है सोम सकोच करता है । अग्नि गतिधर्मा है जबकि सोम स्थितिधर्मा है ।

## सवत्सरमूला अग्नीषोमविद्या—

जितन समय में पृथ्वी अपने क्रान्तिवृत्त पर एक बिन्दु से चलकर पुन उसी बिन्दु पर लाट आती ह । उस अवधि की सज्ञा सवत्सर है । यह गतितत्त्व ही अग्नि है । गत्यात्मक अग्नि का पूरक भाग आगत्यात्मक साम है । अन गति आगति अग्नि साम य सब समानार्थक द्वन्द्व ह । अग्नीषामात्मक सम्वत्सर का समस्त प्रक्रियायें तद्वद् मानव जीवन में भा अभिव्यक्त हा रही ह ।[२३] ज्सा कारण समस्त भूतजगत का अग्नीषामात्मक कहा जाता ह ।

## अग्नि 'वायु अथवा पार्थिवाग्नि के रूप म'—

शाकायनि[२३] के अनुसार वायु ही अग्नि ह क्योंकि अग्नि का कार्य विकास है । विकास गति स हाना ह आर गति वायु का विशाष धर्म है । किन्तु शाट्यायनि का मत है कि पार्थिव चित्याग्नि हा मुख्य ह । वस्तु स्थिति यह है कि तीनों अग्नियों का जन्म सम्वत्सर अग्नि है । पार्थिव अग्नि उसकी वाक् ह । वायु उसका प्राण ह । आदित्य उसका चक्षु है । यह शाट्यायनि का मत है ।[२४]

## वश्वानर अग्नि—

मानव शरीर में जो प्राणाग्नि है उस का वश्वानर' कहा जाता है । प्राणियों की शरीर सस्था म ताधमा वश्वानर अग्नि ही जीवन है ।

पृथ्वी अन्तरिक्ष तथा द्यौ य तीनों लोक तीन विश्व हैं । अग्नि वायु आदित्य य तीनों विश्व क अधिष्ठाना हैं अर्थात् नर ह । इन तीनों विश्वों क तीन नरों से उत्पन्न हाने क कारण यह अग्नि वश्वानर कहलाता है ।[२५]

तात्पर्य यह ह कि अग्नि वायु तथा आदित्य इन तीना के समन्वय स जो प्राणशक्ति स्पन्दित हाना ह वही वश्वानर ह । शतपथ ब्राह्मण में वश्वानर की व्याख्या अत्यन्त स्पष्ट है—

**अयमग्निवश्वानर । याऽयमन्त पुरुष येनेन्मन्न पच्यते ।**[२६]

शरीर में जा एक विलक्षण तापधर्मा अग्नि स्पन्दन करता रहता ह यही वैश्वानर है यहा प्राण ह । वद म भी जब यह कहा जाना है कि यह अग्नि मनुष्यों क हृदय में विराजमान है ।[२७] वह वन्य पशुआ अश्वा पक्षिया द्विपदों तथा चतुष्पदों में वर्तमान ह ।[२८] ता वहाँ भी तात्पर्य जावन उष्णता स ही ह । जीवनी और प्राणशक्ति क रूप म प्रकट होने आर प्रकृति म परिव्याप्त रहन क कारण अग्नि का चराचर भूतजात के गर्भ में रहना नितान्त स्वाभाविक ह ।[२]

प्रत्यक प्राणी या भूत म यही अग्नि दृष्टिगाचर हानी ह । कहा भी गया ह—

**ऊष्मा चवाष्मणा जज्ञ साग्निर्भूतेषु लक्ष्यत ।**

**अग्निश्चापि मनुर्नाम प्राजापत्यमकारयत् ॥**[३०]

इम अग्नि का गति तत्त्व माना गया है । शरीरस्थ वश्वानर अग्नि प्राण तथा अपान का एक सयुक्त स्पन्दन है ।

यास्ककृत निरुक्त में भी 'वैश्वानर' का निर्वचन इसी अर्थ को पुष्ट करता ह—

**वश्वानर कस्मात् ? विश्वान्नरान्नयति ।विश्व एन नरा नयन्तीति वा । अपि वा विश्वानर एव स्यात् ।**[३१]

सम्पूर्ण मनुष्यों को इस लाक स परलाक म पहुँचाता ह अथवा इसको सब मनुष्य प्राप्त करत हैं अथवा जो सबमें विद्यमान ह वह वैश्वानर ह ।

इस प्रकार अग्नि ही कार्यवश नानारूपा म भासित हाता ह । इसीलिय श्रुति की घाषणा ह— **एव वाऽइद विश्वभूव सवम्**

## References

(१) (i) स यदस्य सर्वस्याग्रमसृज्यत तस्मादग्नि । अग्रिर्ह वै तमग्निरित्याचक्षते परोक्षम् ।
शतपथ ब्राह्मण ६/१/१/१ ससार का सर्वाग्रज होने से अग्नि कहलाया और यह
अग्नि ही अग्नि नाम से प्रसिद्ध हुआ ।

(ii) अग्नि कस्मात् ? अग्रणीर्भवति । अग्र यज्ञेषु प्रणीयते । अग नयति सन्नममान ।

यास्क निरुक्त ७/४ । अग्रणी होने से अग्नि कहलाया । अथवा यज्ञ में सर्वप्रथम
वही ले जाया जाता है । अथवा आश्रय दग्ध हुआ तृणकाष्ठादि का आत्माधान कर लेता है ।
अत वह अग्नि कहलाया ।

२ ऐतरेय ब्राह्मण २/३

३ इन्द्र मित्र वरुणमग्निमाहुरथो दिव्य सुपर्णो गरुत्मान् ।
एक सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्नि यम मातरिश्वानमाहु ॥
—ऋग्वेद १/१६४/४६

४ ऋग्वद ५ ३ १

५ पडित मोतालाल शास्त्री सास्कृतिक व्याख्यानपञ्चक पृ २२

६ त्वमग्ने वरुणो जायसे यत् त्व मित्रो भवसि यत् समिद्ध ।
त्वे विश्वे सहसस्पुत्र देवास्त्वमिन्द्रो दाशुषे मर्त्याय ॥
—ऋग्वेद ५/३/१

७ अथर्ववेद १३ ३ १३

८ त्रीणि जाना परिभूषन्त्यस्य समुद्र एक दिव्यमेकमप्सु
त्रिरस्य ता परमा सन्ति सत्य स्पार्हा देवस्य जनिमान्यग्ने ॥
—ऋग्वेद ४/१/७

९ तम् अकृण्वन त्रेधा ऋग्वद १० ८८/१०

१० ऋग्वद ३/२६/७

११ शतपथ ब्राह्मण तृतीय काण्ड प्रथम खण्ड मोतीलालजी शास्त्रीकृत व्याख्यया पृ ४१

१२ यास्क निरुक्त ८/४

१३ साग्नरवर्च वायार्यजूंषि आदित्यान सामानि असृजत । शाङखायन ब्राह्मण ३/१०

१४ मनुस्मृति १/ ०३

१५ शतपथ ब्राह्मण ३/१/३/२७

१६ अग्निर्वाग्भूत्वा मुख प्राविशत् एतरेयोपनिषद ०/४

१७ पण्डित मातीलाल शास्त्री सास्कृतिक व्याख्यानपञ्चक पृ २३

१८ आत्मविज्ञानोपनिषद् प्रथम खण्ड पृ २९८
१९ शतपथ ब्राह्मण तृतीय खण्ड प्रथम खण्ड मोतीलालजी शास्त्रीकृत व्याख्या पृ १०७
२० शतपथ ब्राह्मण तृतीय काण्ड द्वितीय खण्ड मोतीलालजी कृत व्याख्या पृ ४८
२१ बृहज्जाबालोपनिषद २/४
२२ सांस्कृतिक व्याख्यान पञ्चक भूमिका पृ २०
२३ वायुरग्निरिति शाकायनिन उपासन ।
शतपथ ब्राह्मण २०/६ ५/१
२४ शाटयायनिरूहस्माह सम्वत्सर एवाग्नि ।
शतपथ ब्राह्मण १०/४/ /५
२५ विश्वभ्यो नरभ्यो जात शतपथ ब्राह्मण तृतीय काण्ड
प्रथम खण्ड मोतीलाल शास्त्रीकृत व्याख्या पृ ४६
२६ शतपथ ब्राह्मण १४/८/१०/१
२७ ऋग्वेद १० ५ १
२८ य सामे अन्तर्यो गाव्वन्तर्य आविष्टा वय मु या मृगषु ।
य आविवश द्विपन यश्चतुष्पदस्तेभ्यो अग्निभ्या हुतस्त्वतत् ॥
अथववद ३ • १
२९ (i) गर्भो या अपा गर्भा वनाना गभश्च स्थाना गभश्च रथाम् ।
ऋग्वद १ ७०/३
(ii) गर्भो विश्वस्य भूतस्य सो अग्न गभमरथा ।
अथववद ५ २५७
३० महाभारत आरण्यपर्व २११/४
३१ यास्क निरुक्त ७/४

# ब्रह्म का स्वरूप

—कुमारी मधु शर्मा

## ब्रह्म मूलकारण

सम्पूर्ण सृष्टि का जो मूलकारण है वह ब्रह्म है । सब कुछ इसी ब्रह्म का विकार होने के कारण जगत् में हमें जो कुछ भी दिखलाई देता है जितने भी पदार्थ व्यक्त हो रहे हैं वे सब ब्रह्म हैं ।[1] यह ब्रह्म अथवा प्रजापति जगत् के समस्त पदार्थों की प्रतिष्ठा है । इसी प्रजापति ने जगत के समस्त पदार्थों का निर्माण किया है जैसा कि शतपथ ब्राह्मण कहता है—प्रजापतिस्त्वेवेदं सर्वमसृजत यदिदं किञ्च ।[2]

## ब्रह्म का बृहण—

ब्रह्म ही सबसे प्रथमज है ।[3] सर्वप्रथम ब्रह्म ही उत्पन्न होता है । ब्रह्म के उत्पन्न होने का यह अर्थ नहीं है कि वह अनित्य है अपितु ब्रह्म के उत्पन्न होने का आशय यह है कि उस ब्रह्म के बृहण अर्थात विस्तार को प्राप्त होने पर ही यह सम्पूर्ण जगत् उत्पन्न होता है । इस बृहण भाव के कारण ही यह ब्रह्म कहलाता है ।[4] यह ब्रह्म जगत् के समस्त पदार्थों में अद्वितीय और नित्य रहता हुआ ही व्याप्त है । यह आकाश के समान व्यापक है अतः उससे बड़ा अन्य कोई नहीं हो सकता और ब्रह्म के अतिरिक्त अन्य कोई इस जगत का बृहण नहीं है अतः यही सबसे बृहत् है । यह ब्रह्म समस्त पदार्थों की सृष्टि करके उनके भीतर प्रविष्ट होकर स्थित है । जगत की जो तीन अवस्थाएं हैं—उत्पत्ति स्थिति और प्रलय इन तीनों का कारण भी ब्रह्म ही है ।

## ब्रह्म की नित्यता

पं. मधुसूदन जी ओझा ने अपने ब्रह्मचतुष्पदी नामक ग्रन्थरत्न में ब्रह्म को इस प्रकार परिभाषित किया है—ब्रह्म तदुच्यते यत् इदं सर्वमभूद् भवति भविष्यति च यत्र प्रत्यतिष्ठत् प्रतितिष्ठति प्रतिष्ठास्यति च यत्राप्यगात्यप्येष्यति च तद् ब्रह्म ।[5] इस परिभाषा में भूत भविष्य तथा वर्तमान इन तीनों कालों के पदार्थों का समन्वय इस ब्रह्म में ही हो जाता है । तीनों कालों में रहने के कारण ब्रह्म स्वतः ही नित्य सिद्ध होता है । यह ब्रह्म सबका आदि है अद्वितीय रहता हुआ ही वह सारे जगत् रूप में फैला हुआ है । जैसे एक ही बीज शाखा पत्र पुष्प आदि अनेक पदार्थों के पश्चात एक वृक्ष बन जाता है उसी प्रकार ब्रह्मरूपी बीज ही नित्य सत्ता में अनन्तानन्त अनित्य भाव उत्पन्न हो जाते हैं । उन अनन्त आनन्त्य भावों का समूह ही विश्व है ।[6] इसी भाव को आचार्य जी ने शारीरकविमर्श नामक ग्रन्थ में इस प्रकार व्यक्त किया है—यथैकबीजमेव वृक्षवाजे स्कन्धशाखाप्रशाखापत्रपुष्पफल

रसाद्यनकभेदभिन्यक विटप जनयत–एवमवेदमेक ब्रह्म नानाविध प्राणदेवताभूतरूप परिणतमिदमक विश्व जनयत ।[१]

## ब्रह्म आत्मा

ब्रह्म ही इस समस्त जगत् का उक्थ तथा साम है क्योंकि उसी क द्वारा य सभी पदाथ उत्पन्न हुए ह उसी क द्वारा धारण किय हुए हैं और वही सब पदार्थों में समान भाव स स्थित है । जा वस्तु जिसस उठती है अर्थात् उत्पन्न हाती है वह उस उत्पन्न होन वाली वस्तु का उक्थ कहलाता ह ।[१] जैस मृत्तिका स घट उत्पन्न होता है अत मिट्टी घट का उक्थ ह ।

जो समस्त कार्यों में समान भाव स रहता है वह उसका साम है ।[११] जो जिसका उक्थ ब्रह्म और साम हा उसी का उसका आत्मा कहत हैं । इस आत्मा के अभाव में न शरीर या जगत स्थित रहता ह आर न ही शरीर या जगत स रहित आत्मा आत्मा कहलाती ह । यह आत्मा तीन प्रकार का ह—जीव ईश्वर और परमेश्वर ।[१२]

## ब्रह्म प्रजापति

आझा जी को प्रजापति परमेश्वर आदि शब्दों द्वारा ब्रह्म ही अभिप्रेत ह अथात् प्रजापति और परमेश्वर ब्रह्म क ही पर्याय हैं ।[१३] इसी ब्रह्म को ओझा जी न पुरुष भी कहा ह ।[१४]

## आत्मा जीव

आत्मा ही शरीर की उपाधि से उपहित होकर जीव सज्ञा से अभिहित होने लगता ह जिसम अविद्या के द्वारा क्लेश कर्म और विपाक ये तीनों अपना आशय (सस्कार) नियत करत हैं । क्लेश कर्म और विपाक इन तीनों की हेतुभूत अविद्या स जिसका कदापि स्पर्श नही होता उस पुरुष विशेष का ईश्वर कहते हैं । महर्षि पतञ्जलि को भी ईश्वर का यही लक्षण इष्ट ह ।[१]

परमेश्वर अथवा प्रजापति में न जीव की तरह अविद्या है और न ईश्वर की तरह विद्या हा ह न उत्पत्ति है और न नाश ही ह । इसी प्रजापति के लिए वेद में कहा गया है कि यह स्वय अविकृत रहता हुआ ही अनन्त रूपों को उत्पन्न करता है । इसी का आश्रय लकर समस्त भुवन स्थित हात हैं ।[१६]

## विश्व, विश्वात्मा, विश्वातीत

जीव ईश्वर और परमेश्वर इन तीन आत्माओं को प आझा जी न क्रमश विश्व विश्वात्मा और विश्वातीत नाम से भी शारीरकविमर्श ग्रन्थ में कहा है । विश्व शब्द प्रतिक्षण परिवर्तनशील आर विनाशी जगत् का सूचक है । जितनी भी सृष्टि है वह सब विश्व है । इस सम्पूर्ण चराचर विश्व

को उत्पन्न करके स्वय उन सबमें आत्मारूप से जो प्रविष्ट है वह विश्वात्मा है । इसे ही तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशत्[१७] इस रूप में विश्वचर कहते हैं । सृष्टि का प्रत्येक पदार्थ विश्वात्मा है ।

विश्वातीत पद उस आत्मा को सकेतित करता है जो न विश्व है और न विश्वात्मा ही है क्योंकि वह असीम और अपरिच्छिन्न है ।[१८] असीम तत्त्व की कोई सीमा नहीं होती है । वह न तो विश्व से सीमित हो सकता है और न ही विश्व में विद्यमान पदार्थों में ही परिमित रह सकता है । वह सबका आश्रय है किन्तु स्वय किसी पर आश्रित नहीं है । सामान्य सामान्याभावः इस न्याय से जिस प्रकार जाति में जाति की सत्ता नहीं हो सकती इसी प्रकार इस सर्वाधार का कोई आधार नहीं हो सकता । इसी पुरुष प्रजापति को गीता में भगवान् श्रीकृष्ण ने उत्तम पुरुष और अव्यय पुरुष कहा है ।[१९]

## पञ्च-कल अव्यय पुरुष

इस अव्यय पुरुष प्रजापति की आनन्द विज्ञान मन प्राण और वाक् ये पाँच कलाएँ होती हैं जिनसे समन्वित होकर यह पञ्चकल कहलाता है ।[२०]

## मन की उभयात्मकता

अव्यय पुरुष की इन पाँच कलाओं में प्राण और वाक् के आधार पर सृष्टि होती है तथा विज्ञान और आनन्द ये दो कलाएँ मोक्ष की जनक है । मध्य में स्थित मन दोनों में अन्वित हैं अतएव उभयात्मक मनः ऐसा कहा जाता है । यह मन जब बहिश्चिति[२१] की ओर जाता है तब प्राण और वाक् की प्रधानता होने से सासारिक पदार्थों की उत्पत्ति होती है । यही मन जब अन्तश्चिति[२२] की ओर उन्मुख होता है तब विज्ञान और आनन्द कलाओं की प्रधानता से विषयों से विरक्ति होने लगती है । इससे आनन्द का अनुभव होता है । यही मोक्ष की स्थिति है ।[२३] इस प्रकार यह मन अव्यय प्रजापति का केन्द्र है । इसके अभाव में विद्या और कर्म का भी अभाव हो जाता है । यह मन कभी मोक्ष की ओर तो कभी बन्धन की ओर चला जाता है इसीलिए श्रुति कहती है—मन एव मनुष्याणा कारण बन्धमोक्षयो[२४] अर्थात् मन ही जगत् के बन्धन और मुक्ति का कारण है । इनमें जगत् का बन्धन तो प्रजापति के शरीर का मर्त्य भाग कहलाता है और जगत् की मुक्ति प्रजापति के शरीर का अमृत भाग कहलाता है । इस प्रकार प्रजापति का आधा शरीर अमृत है और आधा मृत्यु है ।[२५]

## त्रिधातु प्रजापति

जगत् का प्रत्येक पदार्थ प्रजापति होने से प्रजापति अनन्तानन्त हैं । इनमें प्रत्येक प्रजापति मन प्राण वाक् का समवाय मात्र है अत प्रत्येक प्रजापति की सज्ञा ओम् है । ओम् इस शब्द में मन प्राण वाक् ये तीनों विद्यमान हैं । ओम् इस ध्वनि को सुनकर एक पदार्थ की कल्पना होती

है । इस चित्रित पदार्थ को ही वाक् कहते हैं । अत ओम् अक्षर में जितना ध्वनि का भाग है वह वाक् है ।

प्राण तत्त्व गतिशील है । ओम् शब्द के उच्चारण में जो उच्चस्वरता अथवा निम्नस्वरता सुनाई देती है इसका कारण प्राण ही है अत ओम् शब्द में जो स्वर का भाग है वह प्राण है।

ओम् शब्द को सुनकर हमें जो यह अर्थबोध होता है कि यह शब्द ब्रह्म का वाचक है यह अर्थज्ञान ही मन का भाग है । इस प्रकार प्रत्येक पदार्थ में ये तीन धर्म रहते हैं । मन प्राण और वाक् इन तीनों धर्मों का सम्बन्ध क्रमश ज्ञान क्रिया और अर्थ से है । जितने भी पदार्थ हैं वे सभी वाक् हैं । समस्त पदार्थों में जो क्रियाएँ होती हैं वे सभी प्राण हैं और इन सभी पदार्थों का ज्ञान जिसके द्वारा होता है वह मन है । इस प्रकार यह प्रजापति त्रिधातु तथा प्रणवस्वरूप है ।[२६] योगसूत्रकार ने भी प्रणव को ईश्वर (पुरुष) का वाचक माना है ।[२७]

मनप्राणवाङ मय होने के कारण ही यह प्रजापति त्रिधातु कहलाता है । धातु का अर्थ है—मूल सामग्री । वह मूलतत्त्व जिसके द्वारा पदार्थ को धारण किया जाये । मन प्राण और वाक् इन तीनों को त्रिधातु कहते हैं । इन्हीं तीनों की समष्टि प्रजापति कहलाती है । जिस प्रकार हमारा शरीर अस्थि मज्जा इत्यादि सात प्रकार की धातुओं के द्वारा ही धारण किया जाता है और उन्हीं से पोषित किया जाता है ठीक इसी प्रकार इस विश्व को भी त्रिधातु प्रजापति ने धारण किया हुआ है । इन्ही तीनों धातुओं के द्वारा जगत् की प्रतीति होती है । इस त्रिधातु पुरुष प्रजापति से भिन्न कुछ भी नहीं है ।[२८]

## निरुक्त तथा अनिरुक्त प्रजापति

इस प्रजापति के दो रूप हैं—एक निरुक्त और दूसरा अनिरुक्त[२९] । पहला अनिरुक्त ही बाद में निरुक्त रूप हो जाता है अत ये दोनों अभिन्न हैं । जो दिग्देशकालादि से परिच्छिन्न प्रजापति का रूप है वह निरुक्त है और जो इन सबसे सर्वथा अपरिच्छिन्न है वह निर्धर्मिक अनिर्वचनीय पदार्थ अनिरुक्त कहलाता है । जगत् में जो कुछ भी दिखलाई देता है वह सब प्रजापति का निरुक्त रूप है किन्तु यह सभी निरुक्त रूप किसी अनिरुक्त से ही उत्पन्न होते हैं अत इन सबका मूल कोई अनिरुक्त तत्त्व ही हो सकता है और वह अनिरुक्त तत्त्व ब्रह्म अथवा प्रजापति है ।[३०] जगत् भाव में वह *निरुक्त है स्व स्वभाव में अनिरुक्त है । सृष्टि से पूर्व वह ब्रह्म अव्याकृत निर्विकल्प* रूप में रहता है । जगत् की सृष्टि रूप में ही वह अव्याकृत ब्रह्म व्याकृत भाव में आता है ।

उपनिषदों में नेति नेति[३१] पदों द्वारा उस ब्रह्म के निरुपाधिक स्वरूप का कथन किया गया है । इसका तात्पर्य यह है कि ब्रह्म के विषय में किसी गुण का विधान नहीं किया जा सकता क्योंकि ऐसा करने से वह सीमित और परिमित हो जाता है । जबकि वह असीम और अपरिमित है । उसमें

किसी गुण की सत्ता नहीं रह सकती। समस्त गुणों का निषेध करने पर जो तत्त्व शेष रह जाता है वही ब्रह्म है।

## ब्रह्म की अनिर्वचनीयता

यह ब्रह्म अनिर्वचनीय है। इसका निर्वचन करना असम्भव है। जैसे द्राक्षा शर्करा इक्षु इत्यादि सभी मधुर रस हैं। इन सबका स्वाद भी हम पृथक् पृथक् अनुभूत होता है किन्तु उन पृथक स्वादों की अनुभूति को हम शब्दों के द्वारा नहीं कह सकते अतः जब इन्द्रियों से अनुभव किये गये विषयों का भी स्वरूप कथन नहीं किया जा सकता तब उस निष्कल अखण्ड ब्रह्म का निर्वचन करना तो सर्वथा असम्भव है। वेदान्त में भी इस ब्रह्म को अवाङ्मनसगोचर कहा गया है।[३२]

यह ब्रह्म अज्ञेय है अनिर्वचनीय है यही उसकी निरुक्ति है क्योंकि जो अज्ञेय है उसे अज्ञेय निश्चित करना ही उसका वास्तविक ज्ञान है और जो तत्त्व अनिर्वचनीय है उसे अनिर्वचनीय कहना ही उसका यथार्थ निर्वचन है। श्रुति भी इसे अचिन्त्य और वाङ्मनसातीत कहती है।[३३]

## निर्विशेष-परात्पर

पण्डित ओझा जी ने इस निष्कल ब्रह्म के दो विवर्त माने हैं। प्रथम विवर्त को वेद विज्ञान की भाषा में निर्विशेष कहते हैं और दूसरा विवर्त वेद विज्ञान की भाषा में परात्पर नाम से जाना जाता है। इन दोनों का स्वरूप भी अभिन्न है। जब रस को समस्त बलों से रहित मानकर उसका विचार किया जाता है तब वह शुद्ध रस निर्विशेष कहलाता है और जब उस रस को समस्त बलों से समन्वित रूप में जाना जाता है तब वह परात्पर कहलाता है।[३४]

## रस बल

प्रजापति का जो अमृत अंश है उसे रस कहते हैं क्योंकि यही समस्त जगत् का मूल सार है। जो मर्त्य अंश है वही बल कहलाता है।[३५] यह बल रस को वेष्टित (आवृत) कर देता है अतः वेष्टनभाव के कारण इसे बल कहा जाता है।

ये रस और बल परस्पर विरुद्ध धर्मों वाले होने पर भी कभी पृथक्-पृथक् नहीं रहते। इन दोनों में अयुतसिद्ध सम्बन्ध है एक के अभाव में दूसरे की सत्ता नहीं रहती।[३६] अमृत रस में मर्त्य बल के प्रभाव से विकार होकर सृष्टि होती है। इस प्रकार रस की सत्ता से ही बल का अस्तित्व है। जिस प्रकार मिट्टी की सत्ता से ही घट का अस्तित्व है सत केवल रस अथवा मिट्टी ही है। यही आचार्य शंकर का भी मत है।[३७]

परात्पर अनेक बलों का समुद्ररूप है। समस्त बल इसी परात्पर में प्रतिष्ठित हैं। यद्यपि इस परात्पर को नाम रूप कर्म अथवा किसी अन्य धर्म के द्वारा व्याकृत नहीं किया जा सकता तथापि

जितन भी नाम रूप और कर्म ह व सभी इस परात्पर म ही कह जा सकते ह क्योंकि जो कुछ भी दिखाई दे रहा ह वह सब इसी परात्पर स उत्पन्न हुआ ह इसी में आश्रित है और पुन इसी में लान हो जाता है ।[३९] परात्पर में होन वाला वल की इस प्रक्रिया से असीम परात्पर म मिति का प्रादुर्भाव हो जाता है ।

जा निर्विशेष ब्रह्म ह वह समस्त बलरूप उपाधियों स निर्मुक्त अखण्ड आर दिग् दश काल स असस्पृष्ट ह । ३९ रस आर बल दानों के अभिन्न हान पर भी बल की अविवक्षा रखते हुए शुद्ध रस का निगना विशेषा यस्मात इस व्युत्पत्ति से निर्गुण निर्विशेष कह दिया जाता ह । इस निर्विशेष क लिए किसी विशेष शब्द का प्रयोग ही नही किया जा सकना ।[४०]

यह निर्विशेष प्रजापति ममस्त लाकों में प्रतिष्ठित हाता हुआ स्थिर भाव स वृक्षवत् खडा हुआ माना जाता ह । वह महान् स महान् और अणु स भी अणु ह । उमस पर कुछ भी नहा ह और न ही उसस सूक्ष्म कुछ है ।[४१] जिस प्रकार जलरूप रस क अभाव में वृक्ष का जीवन नहां रहता उसी प्रकार निर्विशेष रस के अभाव म बल का वितान (विस्तार) रूप यह विश्व भी स्थित नही रह सकता ।[४२]

## प्रजापति सर्वव्यापक

यह निर्विशेष ब्रह्म अथवा प्रजापति सर्वव्यापक है । श्रुति में इसकी सर्वव्यापकता अग्नि क दृष्टान्त से सिद्ध की गई है । जिस प्रकार एक ही अग्नि समस्त लोकों में व्याप्त हाकर प्रत्येक पदार्थ में रूप प्रदान करता है उसी प्रकार एक ही अन्तरात्मा प्रत्येक पदार्थ क बाहर आर भातर भिन्न भिन्न रूपा में सदैव विद्यमान ह[४३] उस ही अग्नि वायु सूय चन्द्रमा शुक्र जल कहा जाता है । य सब प्रजापति ही हैं ।[४४] यहाँ यह शका हाती है कि जब जगत् का प्रत्येक पदाथ मात्र ब्रह्म है तब इस श्रुति म पृथ्वी का परिगणित क्यों नहा किया गया है ? इसका समाधान यह है कि अग्नि पृथ्वीस्थानीय है । इसे वेद में पृथ्वी का दवता माना गया ह अत अग्नि के ग्रहण से ही पृथ्वी का भी ग्रहण हा जाता है । अथवा आझा जी के अनुसार अग्नि के तीन भेद हैं—अग्नि वायु आर सूर्य । उनके अनुसार ये तीनों त्रिलाक की प्रतीक स्वरूप है । पृथ्वी की अग्नि को अग्नि कहते ह । अन्तरिक्ष की अग्नि वायु ह और द्युलोक की अग्नि सूर्य है । इस प्रकार श्रुति म कहा गया अग्नि पद पृथ्वी का बाधक है ।

सब कुछ इसा प्रजापति का विकार है । गीता में भगवान कृष्ण ने भी कहा है कि जिस प्रकार आकाश से उत्पन्न हुआ सर्वत्र विचरण करने वाला महान् वायु सदैव ही आकाश म विद्यमान है उसी प्रकार मुझसे उत्पन्न होन वाल समस्त प्राणी मुझमें ही स्थित ह ।[४५]

## अव्यय, अक्षर, क्षर

यही निर्विशेष प्रजापति बल से संयुक्त होने पर परात्पर रूप में आता है। परात्पर में स्थित असंख्य बलों की प्रक्रिया से तीन विशेष भाव उत्पन्न होते हैं—अव्यय, अक्षर और क्षर। इनमें अव्यय मनस्वरूप है, अक्षर प्राणस्वरूप है और क्षर वाक्स्वरूप है। यद्यपि इन तीनों में मन, प्राण, वाक् विद्यमान रहते हैं, तथापि इनकी मात्रा भिन्न भिन्न रहती है। अव्यय में मनस्तत्त्व की मात्रा अधिक होती है, अतः उसे मनोमय कह दिया जाता है। अक्षर में मन और वाक् की अपेक्षा प्राण की प्रधानता है, अतः अक्षर को प्राणमय कहा जाता है। क्षर में वाक् की मात्रा सर्वाधिक है, अतः वह वाङ्मय है। ये तीनों एक ही में निहित हैं, अतः इन्हें त्रिधातु परात्पर पुरुष कहा जाता है।[४६]

हमें जो कुछ भी दिखलाई दे रहा है वह सब क्षर है। इसमें प्राणरूप से अक्षर स्थित रहता है और इसके भीतर अव्यय है जो कि ज्ञानस्वरूप है। जैसे घट का हमें वाक्स्वरूप चक्षुरादि इन्द्रियों से प्रत्यक्ष हो रहा है, अतः यह घट वाङ्मय होने से क्षर है। प्राण गतितत्त्व है, इसकी गतिशीलता के कारण ही पदार्थ परिवर्तित होता रहता है। घट भी परिवर्तनशील है, अतः प्राणमय होने से यह अक्षर भी है। घट का जो बाह्य प्रत्यक्ष है वह तो हमें चक्षुरादि बहिरिन्द्रियों से हो जाता है, किन्तु उसका अन्तःप्रत्यक्ष हमें मन इन्द्रिय से होता है। मन का धर्म है ज्ञान। यह ज्ञान मन से ही होता है, अतः घट मनोमय होने से अव्यय भी है। इस प्रकार प्रत्येक पदार्थ में ये तीनों भाव विद्यमान हैं।

परात्पर, अव्यय, अक्षर और क्षर—इस प्रकार जो कुछ भी है वह सब चतुष्पाद है। इसी चतुष्पाद का सब अनुसरण करते हैं। श्रुति भी यही कहती है— चतुष्टयम् वा इदं सर्वम्।[४७]

## हृद्ग्रन्थिबन्धन की जगत् रूपता

रस में उत्तरोत्तर विशेष बलों का उद्भव होता रहता है। इस प्रक्रिया से ये बल एक दूसरे में समाहित हो जाते हैं और इस प्रकार उनमें एक ग्रन्थि[४८] बंध जाती है। उस ग्रन्थि पर कोई अन्य बल आ जाने से दूसरा ग्रन्थिबंधन हो जाता है। इसी प्रकार जब अनन्त बल किसी एक केन्द्र में मिलकर पारस्परिक संयोग से बंधन को प्राप्त होते रहते हैं तब उस ग्रन्थि को 'हृद्ग्रन्थि' कहते हैं। यह बंधन ही जगत् का रूप है। इस बल सृष्टि की वृद्धि से अन्य अन्य पदार्थों की सृष्टियाँ होने लगती हैं जिससे खनिज, उद्भिज्ज, जीव, मनुष्य इत्यादि बंधन को प्राप्त होते रहते हैं। इसी हृद्ग्रन्थिबंधन से मुक्ति के लिए समस्त शास्त्रों की प्रवृत्ति है।

## निर्विशेष ब्रह्म की आनन्दरूपता

विद्या अथवा ज्ञान के द्वारा ही इस हृद्ग्रन्थि का खुलना सम्भव है।[४९] जैसे जैसे ज्ञान की मात्रा बढ़ती जाती है वैसे वैसे एक एक ग्रन्थि खुलती जाती है।[५०] इस प्रकार समस्त ग्रन्थियों के

## Referecne


१ यद्व किञ्च प्राणि स प्रजापति —शत ब्रा ११/१'६/१७

२ शतपथ ब्राह्मण ६/१/२/११

३ ब्रह्मवाम्य सवम्य प्रतिष्ठा ब्रह्म व सवस्य प्रथमतम् । —शत ब्रा ८/११/१/८

४ विश्वस्य तूलस्य यदस्ति मूल तस्यव चक्रस्य गुणगान ।
पश्यामि विश्व तत एव मूल तद ब्रह्मसाव्दन सदा ... ॥ —ब्रह्मसिद्धान्त पृ २७

५ सोकामयत बहुस्याम । प्रजायेयेति । स तपोऽतप्यत स तपस्तप्त्वा इद सवमसृजत
यदिद किञ्च । तत्सृष्ट्वा तदवानुप्राविशत् । —त ... ८

६ यतो वा इमानि भूतानि जायन्त यन जातानि जीवन्ति । यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति ।
तद विजिज्ञासस्व तद् ब्रह्मेति । —वही

७ ब्रह्मचतुष्पदी भूमिका

८ यथैकमूलात् फल पुष्प पर्ण प्रकाण्ड शाखा विटपादिमाद्ध ।
तथव पश्यामि तदकभावादनक भावादयमन विश्वम् ॥ —ब्रह्मचतुष्पदी पृ ६

९ शारीरकविमर्श पृ ११५

१० यतोऽपूर्व रूपमुत्तिष्ठते तदुक्थम् । —शारीरकविमर्श पृ १२४

११ यत्सर्वैर्विकारजात सम तत्साम । —शारीरकविमर्श पृ १२४

१२ इत्थ स आत्मा त्रिविध प्रसिद्धो जीवोन्य ईश परमेश्वरोऽन्य । —ब्रह्मचतुष्पदी पृ ४४

१३ ब्रह्मविज्ञान पृ ११२

१४ पञ्चाव्यय पञ्चकला उताक्षर पञ्चक्षरे ताश्च सम परात्परे ।
तदित्थमात्मैष पुराणपुरुषो धत्ते कला षोडश ता इति स्थिति ॥ —वही पृष्ठ ८

१५ (अ) ब्रह्मविज्ञान पृ २१८
(ब) क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्ट पुरुषविशेष ईश्वर । —योगसूत्र १/२४

१६ प्रजापतिश्चरति गर्भे अन्तरजायमानो बहुधा विजायते ।
तस्य योनिं परिपश्यन्ति धीरास्तस्मिन्ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा ॥
—यजुर्वेद सहिता ३१/१९

१७ तै उप २/६/१

१८ बृहणस्वभावस्यैतस्य ब्रह्मणोस्मिन् विज्ञानशास्त्रे त्रेधा विविक्त रूप बृहणकर्मणोपकल्पते ।
विश्व विश्वचर विश्वातीत चेति । यावत् सृष्ट तद् विश्वम् । अथ यावदस्मिन् सृष्टे

प्रविष्ट तद विश्वचरम । अथ एतस्मात विश्वमण्डलता यावत प्रविविक्त रूप
तद विश्वातीत भाव्यम । —शारीरकविमर्श पृ ११६

१९ उत्तम पुरुषस्त्वन्य परमात्मत्युदाहृत ।
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वर ॥ —गीता १५/१७

२० आनन्दो विज्ञान प्राणो वाग मन्यनम्तु मन ।
इत्थ पञ्चकल स्यादव्ययमात्मा जगत ॥
—ब्रह्मचतुष्पदी पृ ९
(b) अथानन्दो विज्ञान मन प्राणो वागिति पञ्चधातुरव्यय । —ब्रह्मसिद्धान्त पृ १०७

२१ बहिश्चिति—जो अविद्या से संयुक्त रहते हैं उन्हें बहिश्चिति कहते हैं इन्हीं से सृष्टि होती है।

२२ अन्तश्चिति—जो विद्या के साथ हैं वे अन्तश्चिति कहलाते हैं ये मोक्ष के जनक हैं ।
तत्राविद्याबलमङ्गया बहिश्चिति विद्याबलाश्रयस्त्वन्तश्चिति । —विज्ञानविद्युत् पृ ३०

२३ आनन्दविज्ञानमनासि मुक्त्य मन्यत्र वाक्प्राणमनासि सृष्ट्यै । —ब्रह्मचतुष्पदी पृ ६

२४ ब्रह्मबिन्दु उपनिषद १/२

२५ अन्त्र प्रजापतनन्मनो मन्यमासादद्धममृतम । —शत ब्रा १०/१/३/२

२६ आमुष्यत त्रो ध्यानतो मो वाक प्राण स्वरो यत प्रतिपद्यतऽस्मात ।
अथप्रनान्य पाटन मनस्तत प्रजापति सप्रणवलिधानु ॥ —ब्रह्मचतुष्पदी पृ २५

२७ तस्य वाचक प्रणव । —योगसूत्र १/२७

२८ भूत भविष्यच्च भवच्च यत्तत् पुरुषादन्यदिहास्ति किञ्चित् । —ब्रह्मविनय पृ ९८

२९ प्रजापति स द्विविधो निरुक्तानिरुक्तभेदादनिरुक्त आद्य । —वही पृ १०९

३० यद निरुक्त यत्तत्त्वविश्व शश्वद्विभात्यस्य हि तत्परम ।
यत्त्वविनाशि स्थितिमत्र किञ्चिद ब्रह्मानिरुक्त तदुदाहरम ॥ —ब्रह्मसिद्धान्त पृ ३५

३१ बृहदारण्यकोपनिषद २/२/१

३२ अखण्ड सच्चिदानन्दमवाङ मनसगोचरम् ।
आत्मानमखिलाधारमाश्रयेऽभीष्टसिद्धय ॥
—वेदान्तसार पृ १ (मंगलश्लोक)

३३ यतो वाचो निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह । —त उप २/४/१

३४ तत्रतस्मिन सर्वबलविशिष्ट रसे सर्वबलस्य पार्थक्येन प्रतिपित्साया निर्विशेषशब्द
मत्रबलविशिष्टताविवक्षाया तु परात्परशब्द इति । —शारीरकविज्ञानम् पृ ४१

३५ रसोमृत नाम बलन्तु मृत्युर्वल न चेत्स्याद् रसएव किं स्याद् । —ब्रह्मसिद्धान्त पृ ३३

३६ रसबलयारनयोरमृतमृत्युरूपयार्मध्य नैकमप्यन्यन विनाकृत भवति उभयारयुतसिद्धत्वात् । —विज्ञानविद्युत्, पृ ७

३७ एकन मृत्पिण्डेन परमार्थतो मृदात्मना विज्ञानन मव मृन्मय घटशरावादञ्चनादिक मृदात्मकत्वाविशषाद् विज्ञात भवत् । यना वाचारम्भण विकारो नामधयम् । —ब्रह्मसूत्र शाकरभाष्य २/१/१४

(b) यथा मामयकन मृत्पिण्डेन सव मृन्मय विज्ञात स्याद् वाचारम्भण विकारो नामधेय मृत्तिकत्यव सत्यम् । —छाउप ६/१/४

३८ अशयनानारलभृत् म एक परात्परा निधिजलानाम् ।
पद वभ्यन विज्ञन तन्ममम्न तत्रैव जान स्थिनमप्यपानम् ॥ —ब्रह्मचतुष्पदा पृ ८

३९ अय निष्कर्मक निर्धमक नीरस निगन्ध निगुण निरञ्जन अदृश्य अग्राह्य नति नतीति कृत्वा प्रत्यतव्य ।
—विज्ञानविद्युत्, पृ ८७

४० तत्र विशेपस्य वक्तव्यस्य कस्यापि धमस्याभावादय प्रथम पादो वाङ मनसातीता निर्विशप उच्यते । —महर्षिकुलवभवम्, पृ १०१

४१ यस्मात्पर नापरमस्ति किञ्चित यस्मान्नाणीयो न ज्यायास्ति किञ्चित वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठत्यकस्तनेद पूण पुरपण सवम । —तत्रा १०/१०/२०

४२ शाखा प्रशाखामपि यामय रसो जीवस्त्यजत मा प्रियन विशुष्यति ।
तथात्मभूतात्तु रसात् परिच्युत जगत्यल कर्मबल विनश्यति ॥
—ब्रह्मसिद्धान्त पृ २४६

४३ अग्निर्यथका भुवन प्रविष्टो रूप रूप प्रतिरूपो वभूव ।
एकस्तथा सर्वभूतान्तरात्मा रूप रूप प्रतिरूपो वहिश्च ॥
—कठापनिषद २/५/९

४४ तदवाग्निस्तदादित्यस्तद्वायुस्तदु चन्द्रमा ।
तदव शुक्र तद् ब्रह्म ताआप स प्रजापति ॥
—यजुर्वेद ३२/१

४५ यथाकाशस्थितो नित्य वायु सवत्रगो महान ।
तथा सर्वाणि भूतानि मत्स्थानीत्युपधारय ॥
—गीता ९/६

४६ त्रिधातुरात्मा पुरुषस्ततोभवन्मनोमय प्राणमयश्चवाङ मय ।—ब्रह्मविनय पृ ९४

४७ कौ उप २/१

४८ बलाना वलै परिवेष्टन ग्रन्थनम् ।

—शारीरकविज्ञानम्, पृ ७८

४९ विद्यया हि ग्रन्थमोक्षा हृदग्रन्थिमोक्ष सृष्टिमोक्ष कर्ममोक्षश्च सभवति तस्माद्विज्ञान मोक्षहेतु ।
—शारीरकविज्ञानम्, पृ ८०

५० भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसशया ।

क्षीयन्त चास्य कर्माणि तस्मिन् दृष्टे परावरे ॥ —मुउप २/२/८

५१ रसो ह्येव स रस ह्येवाय लब्ध्वा आनन्दी भवति । —तै उप २/७/१

५२ ईशावास्योपनिषद १

# वेद-विज्ञान मे चतुष्पाद् ब्रह्म

—श्री भल्लूराम खीचड़

आनन्दविज्ञानघन मनोमयप्राणगर्भिता वाक् को सृष्टि का मूल माना जाता है । वाक् सृष्टि का प्रधान अधिष्ठान है । सम्पूर्ण विश्व को अपने उपस्थ (धरातल) पर रखने वाली यही वाक् है वाक् के भीतर प्राण है और प्राण के भीतर मन है मन के भीतर विज्ञान है आनन्द सर्वान्तरतम है । इन पाँचों में आनन्द विज्ञान गौण कारण हैं मन प्राण वाक् प्रधान कारण हैं । मुक्ति का मूल वाक्प्राणमनोमय विज्ञानगर्भित आनन्द है । सृष्टिमार्ग सञ्चर है जबकि मुक्तिमार्ग प्रतिसञ्चर है । सञ्चर विज्ञानमार्ग है प्रतिसञ्चर ज्ञानमार्ग है । ब्रह्मेवद सर्वम्[1] । यह सृष्टि रूप विज्ञान मार्ग है । सर्वं खल्विदं ब्रह्म[2] यह मुक्तिरूप ज्ञानमार्ग है । एक से अनेक की ओर आना विज्ञान है । यही सृष्टि है । अनेक से एक की ओर आना ज्ञान है यही मुक्ति है ।

ज्ञान विज्ञान के बिना अधूरा है विज्ञान बिना ज्ञान के अधूरा है दोनों के समन्वय से ब्रह्म का पूर्ण ज्ञान होता है । दोनों की समष्टि कल्याण का कारण है इसी ज्ञान विज्ञान की उपयोगिता बताते हुए भगवान् कहते हैं—

ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः ।

यज्ज्ञात्वा नेह भूयोऽन्यज्ज्ञातव्यमवशिष्यते[3] ॥

मन प्राण वाक् ये तीनों तत्त्व क्रमशः अखण्ड खण्डाखण्ड सखण्ड हैं । मन सर्वथा अखण्ड है यह अव्यय का श्वोवसीय मन है । प्राण शुद्ध रूप से अखण्ड है लेकिन सखण्ड वाक् तत्त्व से युक्त होकर सखण्ड बन जाता है । अतः एव इसे खण्डाखण्ड कहा जाता है । तीसरा वाक्तत्त्व तो सर्वथा सखण्ड ही है । इसकी सखण्डता सृष्टि का बीज बनती है सृष्टि नानाभावापन्न है यह नानाभावापन्नसृष्टि उसी नानाभावापन्ना वाक् से होती है । इसी वाक्प्रधानता को लक्ष्य में रखकर अथो वागेवेदं सर्वम्[4] वाचीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता[5] इत्यादि कहा जाता है ।

मन में से कामना का उदय होता है । कामना से अव्यवहितोत्तरकाल में ही प्राण व्यापार हो जाता है प्राण व्यापार से शान्त स्थिर वाक्समुद्र में हलचल पैदा हो जाती है । यही हलचल वाक् को सृष्टिरूप में परिणत करती है । सृष्टि मूलावाक् स्वयम्भू की वाक् है यही स्वयम्भू वाक् स्वायम्भुवी अनादिनिधना सत्या वेद आदि नामों से प्रसिद्ध है । इस वेद वाक् के ऋग्यजुः साम ये तीन भेद हैं । इसी वाक् भाग से प्राण व्यापार द्वारा सोऽपोऽसृजत वाच एव लोकात्[6] के अनुसार जल पैदा होता है । वही आपोमय परमेष्ठी कहलाता है वही स्वायम्भुवी वाक् आप् रूप में परिणत होकर भार्गवी आंगिरसी दो नाम धारण कर लेती है । इनमें भृगुधारा साम्यावाक् है । साम्यावाक् आम्भृणी कहलाती

है । यहां अर्थसृष्टि का जननी है । अगिराधारा आग्नेयी वाक् है आग्नेयी वाक् सरस्वती कहलाती है । यहां शब्द सृष्टि की जननी है । प्राण व्यापार से वाक् में यदि कम्पन होता है तो इससे शब्द सृष्टि होती है । अन्नयाम नाम से प्रसिद्ध खण्ड खण्ड रूप में परिणत विजातीय वाकों का रासायनिक संयोग होता है तो अर्थ सृष्टि होती है । दोनों में से एक का ज्ञान दूसरे की प्राप्ति में सहायक बन जाता है । इसी विज्ञान को लक्ष्य में रखकर कहते हैं—

द्वे ब्रह्मणी वेदितव्ये शब्दब्रह्म परं च यत् ।

शब्दे ब्रह्मणि निष्णातः परं ब्रह्माधिगच्छति[७] ॥

परब्रह्म के धर्मशून्य एवं धर्मयुक्त ये दो भेद हो जाते हैं । धर्मशून्य ब्रह्म शास्त्रों में निरञ्जन निष्कल स्वच्छानात अखण्ड निर्धर्मक अशेषभेदशून्य आदि नामों से प्रसिद्ध है । शुद्ध रस का नाम ही निर्विशेष निर्धर्मक ब्रह्म है । यह ब्रह्म सर्वथा शास्त्रानधिकृत है । दूसरा सर्वधर्मोपपन्न । इस सर्वधर्मोपपन्न ब्रह्म के विश्व विश्वचर विश्वातीत ये तीन भेद हैं । परात्पर का नाम ही अभयब्रह्म है । सर्व धर्म विशिष्ट होने से ही यह परात्पर सर्वधर्मोपपन्न कहलाता है । एक वा इदं विबभूव सर्वम् ' सर्वं खल्विदं ब्रह्म एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म ' इन श्रुति वाक्यों से यह ब्रह्म एक ही होता हुआ नानाभाव को प्राप्त कर रहा है । इस प्रकार चतुष्टयं वा इदं सर्वम्[११] के अनुसार एक ही ब्रह्म के चार भेद हैं—पुर पुरुष परात्पर और निर्विशेष ।

पुर— यह जो जड चेतनात्मक विविध प्रपञ्च बाहर दिखाई दे रहा है यह सारा विकारमय है । यह भूतग्राम होने से तथा आत्मग्राम होने से पुर कहलाता है । इस विग्रह भी कहते हैं क्योंकि इन विकार समूहों का आत्मा के द्वारा विगृहीत किया जाता है । इन विकार समूहों को औपपादिक आपसर्गिक एवं आपनतिक तीन प्रकार से विभाजित किया जाता है । औपपादिक विकारों में दशधर्म गृहीत हैं । वे हैं – दिशा देश काल संख्या परिमाण पृथक्त्व संयोग विभाग परत्व तथा अपरत्व । ये दशधर्म केवल भातिसिद्ध हैं क्योंकि ये स्वयं ही उत्पन्न होते हैं । दूसरे वे विकार हैं जिन्हें आपसर्गिक कहा गया है—वे धर्म हैं शुक्र शोणित अन्न जल औषधियाँ पृथ्वी के रस अन्तरिक्ष के रस सूर्य चन्द्र द्युलोक के रस तथा वे सभी धर्म औपसर्गिक विकार हैं जो अन्य संसर्ग से उत्पन्न होते हैं । ये धर्म दूसरे के द्वारा अपने में संसृष्ट किये जाते हैं ।

आपनतिक विकार प्रत्येक व्यक्ति में अपने भीतर से ही स्वभावतः वैसे ही उत्पन्न होते हैं जैसे लोहे में किट्ट जल में फेन दूध में मलाई स्वभाव से उत्पन्न होते हैं ।

उपर्युक्त तीनों विकारों का जो समूह है वह ईश्वर और पुरुष की अपेक्षा के कारण विश्व कहा जाता है । विश्व शब्द के विशन्त्यत्र आत्मा तद् विश्वम् इत्यादि निर्वचनानुसार जिस पाञ्चभौतिक महिमलक्षण विवर्त में आत्मदेवता प्रविष्ट रहते हैं वही जहाँ आत्मा प्रविष्ट रहता है इस

अक्षर एवं क्षर से उत्तम पुरुष तो अन्य ही है जो तीनों लोकों में प्रवेश करके सबका धारण पोषण करता है एवं अविनाशी परमेश्वर और परमात्मा इस प्रकार कहा गया है। इसलिए पुरुष को समस्त संसार में ओतप्रोत माना गया है। 'पुरुष एवेदं सर्वं यद्भूतं यच्च भाव्यम्' [१९]।

यह शरीर या पुर तीन प्रकार का होता है—आत्ममय, दैवतमय और भूतमय। इन तीनों आधारों के भीतर प्रविष्ट होने वाला विशिष्ट प्रकार का प्राण पुर का साक्षी होने के कारण पुरुष कहा जाता है। यह तीन प्रकार का है—क्षर, अक्षर और अव्यय। इन्हीं तीनों को कहीं-कहीं क्रमश अवर, परावर और पर नाम भी है। अव्यय में ज्ञान कला मुख्य है, अक्षर में क्रिया मुख्य है और क्षर में अर्थ मुख्य है। इनमें अव्यय और क्षर दोनों ही निष्क्रिय हैं। क्रिया प्रधान केवल अक्षर है। यह अक्षर इस कुम्भकार के समान है जो अव्यय रूपी धरातल पर बैठकर क्षर रूपी मिट्टी से त्रिलोकीरूपी सृष्टि का निर्माण करता है। इसी प्रतीक को लेकर विवाह के अवसर पर कुम्भकार के चक्र पूजन की परम्परा चली है और इसीलिए कुम्भकार को प्रजापति और प्रासाद निर्माण करने वाले को विश्वकर्मा कहा जाता है। अक्षर प्रजापति विश्वकर्ता है, अव्यय विश्वाधार है और क्षर विश्वमूर्ति है। अव्यय आलम्बन कारण है, अक्षर निमित्त कारण है, क्षर उपादानकारण है। अव्यय से ज्ञान, क्षर से अर्थ को लेकर अक्षर स्वयं क्रियामय होता हुआ सर्वज्ञ, सर्ववित् और सर्वशक्तिमान बना हुआ है। ये तीनों ही सृष्टि के साधन होने के कारण ब्रह्म कहलाते हैं। इनमें क्षर अवर ब्रह्म, अक्षर परावर और अव्यय परब्रह्म है। अक्षर अव्यय से पर सम्पत्ति और क्षर से अवर सम्पत्ति लेकर परावर बनता है।

अव्यय ब्रह्म की पाँच कलाएँ हैं—आनन्द, विज्ञान, मन, प्राण, वाक्। अक्षर ब्रह्म की पाँच कलाएँ हैं ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र, अग्नि और सोम। क्षर ब्रह्म की पाँच कलाएँ प्राण, आप, वाक्, अन्नाद और अन्न हैं। इसके साथ परात्पर मिलकर षोडशकल पुरुष बनता है। क्षर ब्रह्म की पाँच कलाएँ पाँच तत्त्व हैं। ये विश्वसृट् कहलाती हैं। दर्शन इन्हें पञ्चतन्मात्रा कहता है। इनके पञ्चीकरण से पञ्चजन उत्पन्न होते हैं, इन्हें दर्शन अणु कहता है। विश्वसृज् या अणु का उल्लेख शास्त्रों में आता है—

**विश्वसृज इदं विश्वमसृजन्त।**

**यत् विश्वमसृजन्त तस्माद्विश्वसृज्।**

पाँच पुरजनों में प्राण से वेद, आप से लोक, वाक् से देव, अन्नाद से भूत तथा अन्न से पशु बनते हैं। इन पाँचों का पुनः पञ्चीकरण होता है उन्हें पुर कहा जाता है। वेद से परमाकाश, लोक से महासमुद्र, देव से संवत्सर, भूत से आनन्द तथा पशु से नक्षत्र होता है। इन पाँचों पुरों का पुनः पञ्चीकरण होता है। जिससे पञ्चभूत बनते हैं। आकाश, वायु, तेज, जल और पृथ्वी इनका सम्बन्ध क्रमशः स्वयम्भू, परमेष्ठी, सूर्य, भूपिण्ड और चन्द्रमा से है। ये ही पाँच भूत कहलाते हैं। प्राणमय अर्थात् क्षर की प्राणकला को साथ लेकर अक्षर पुरुष स्वयम्भू कहा जाता है। आपोमय अर्थात् क्षर

की आप कला का साथ लेकर उसमें व्याप्त अक्षर पुरुष परमेष्ठी है । इसी प्रकार वाङ मय अक्षर पुरुष सूर्य है अन्नमय वही चन्द्र है और अन्नादमय यह अक्षर पुरुष ही पृथ्वीलोक है ।

अव्यय अमृत अक्षर ब्रह्म और क्षर शुक्र है । अव्यय अधिष्ठान है और सृष्टि का हेतु है । क्षर उपादान कारण तथा विकार सृष्टि का हेतु है ।

वेद विज्ञान का एक सिद्धान्त है— यथा पिण्ड तथा ब्रह्माण्ड । जो वृहत्तर स्तर पर विश्व में है लघुतर स्तर पर वही पिण्ड में है । जिन तत्वों से विश्व का निर्माण हुआ है उन्हीं तत्वों से पिण्ड का निर्माण हुआ है । जो प्रक्रिया विश्व के निर्माण में काम करती है । छोटा हो या बड़ा सबमें एक ही तत्व रहते हैं एक ही प्रक्रिया रहती है । परमतत्व केवल महतो महीयान् ही नहीं वह अणोरणीयान भी है । मनुष्य तो प्रजापति के निकटतम है । ब्रह्म के दो रूप हैं विश्व का निर्माण करनेवाला ईश्वर और विश्व में व्यापक ईश्वर । निर्माण करने वाला अक्षर है व्यापक क्षर है दोनों ही ब्रह्म हैं । अव्यय का आलम्बन लेकर ये दोनों विश्व का निर्माण करते हैं । जो विश्व के शरीर से जुड़ा है वह ईश्वर है वह जीव है । ईश्वर विश्व की आत्मा है । आत्मा का वर्णन करना हो तो ईश्वर का वर्णन आवश्यक है शरीर का वर्णन करना हो तो विश्व का वर्णन आवश्यक है । जब हम आत्मा से विश्व की ओर चलते हैं तो कर्मकाण्ड का जन्म होता है । जब हम विश्व से आत्मा की ओर आते हैं तो ज्ञानकाण्ड का जन्म होता है । पञ्चपर्व स्वयम्भु परमेष्ठी सूर्य चन्द्रमा और पृथ्वी यही व्यष्टि में क्रमशः अव्यक्त महान् विज्ञान प्रज्ञान और भोक्तात्मा कहलाते हैं । इन पाँचों आत्माओं की समष्टि ही मनुष्य है । ये पाँचों आत्मा नित्यशरीर पर टिके हैं । भोक्तात्मा पर प्रज्ञान प्रज्ञान पर विज्ञान तथा विज्ञान पर अव्यक्तगर्भित महान् टिका है । महान् पर षोडशी पुरुष टिका है ।

परात्पर—क्षर अक्षर और अव्यय नामक जिन तीन पुरुषों का वर्णन हुआ है वे परस्पर अविनाभूत हैं अर्थात् एक दूसरे के बिना नहीं रहते । इनमें मिलकर कोई एक पुरुष निष्पन्न होता है जिसको गूढोत्मा प्रजापति कहते हैं । माया बल के उपाधि की मात्राओं के निमित्त स्वरूप इस अव्यय पुरुष में अक्षर पुरुष के और फिर उसमें क्षर पुरुष के निगूढ होने के कारण तीनों के समान रूप से एक आयतन के रूप में गूढोत्मा प्रजापति को माना जाता है ।

क्षर तथा अक्षर पुरुषों को स्थिति को प्रदान करने वाला अव्यय पुरुष पुरुषों में परम उच्चतम या सूक्ष्मतम स्थान पर विद्यमान है । उससे भी अधिक विशाल और असीम जो तत्त्व है वह उससे भी ऊपर या श्रेष्ठ है क्योंकि जो सीमा रहित है वही समस्त सीमा युक्तों का आधार बन सकता है । यह अनन्त बलों के समुद्र के रूप में विद्यमान सीमा रहित ब्रह्म का स्वरूप या भाव परात्पर कहा जाता है ।

जैसा कि कहा जा चुका है कि क्षर पुरुष अवरब्रह्म है । अक्षर पुरुष परावर ब्रह्म है और पुरुष परब्रह्म है । परब्रह्म रूप अव्यय से परे कोई अन्य ब्रह्म है इसलिए उस ब्रह्म को सभी

परात्पर है । अपने समस्त विकार समूह में क्षर पुरुष व्याप्त है । क्षर पुरुष में अक्षर पुरुष अभिव्याप्त है और अक्षर पुरुष में उत्तम अव्यय पुरुष अभिव्याप्त है इसलिए वह पर पुरुष शब्द से कहा जाता है । जो पुरुषोत्तम है वह अक्षरपुरुष की अपेक्षा से व्यापक होता हुआ माया बल की विशिष्टता के कारण परिमित होता हुआ दिशा देश काल संख्या के सीमा में बांधने वाले धर्मों से सीमित किया जाता है किन्तु जहाँ रस में नाम अनन्त बल उपलब्ध होने है वह रस अपनी अनन्तता के कारण मायाओं के रहने पर भी सीमाबद्ध नहीं किया जा सकता । उदाहरण के लिए जैसे चित्रपट पर सीमित अनेक प्रकार के रूपों वाले चित्र के रहने पर किसी एक सीमित स्थान का अवरोध होने पर भी पूरा चित्रपट अवरुद्ध नहीं होता वैसे ही इन रसों में परात्पर नाम का रस दिशा देश काल आदि से सीमित न होने के कारण अनन्त असीम समझा जाता है—

न तस्य प्रतिमास्ति यस्य नाम महद्यशः ।

असीम होने के कारण ही यह परात्पर पुरुष नहीं कहा जाता । क्योंकि पुर में निवास के कारण पुर की सीमा में सीमाबद्ध हो जाने पर पुरुष सीमित हो जाता है । जो परात्पर है वह तो किसी पुर को अपना नहीं समझता अतः वह पुर से सीमित नहीं है इसीलिए उसे पुरुष कहना असम्भव है ।

रस में बलों का चयन होने के सम्बन्ध से यह जो भाव सिद्ध होता है उसे पुरुष कहा जाता है । जहाँ बलों का चयन नहीं होता है किन्तु महचर के रूप में जहाँ रस में समस्त बल उठ उठकर इधर उधर रहते हैं उस अवस्था में बलों से विशिष्ट एक दूसरे से यह रस परात्पर कहलाता है ।

निर्विशेष—बलों से विशिष्ट रस परात्पर शब्द से कहा जाता है । वहाँ ये बल किसी एक तत्व में उठ उठकर इधर उधर रहते हैं । ये बल खण्ड खण्ड अवस्था में अनन्त होते हैं । ये बल रस के बिना अपने स्वरूप को प्राप्त नहीं करते । इसीलिए इन बलों का उत्पादक इनकी प्रतिष्ठा और इनका लय स्थान यह जो रस वह बल से आच्छादित रूप वाला है । जब उस बल से पृथक करके समझा जायगा तब वह निर्विशेष होगा ।

यद्यपि इन अमृत और मृत्यु का स्वरूप धारण करने वाले रस और बल के मध्य कोई भी एक भी दूसरे के बिना नहीं रहता क्योंकि ये दोनों रस और बल अयुतसिद्ध होते हैं । अयुतसिद्ध का तात्पर्य है दो पदार्थ जिन में से एक सर्वदा दूसरे के आधार पर स्थित रहता है । बल सर्वदा रस के आधार पर ही रहता है यही बल की रस के साथ अयुतसिद्धता है तथापि बुद्धि से विचार करके रस को बल से पृथक् करके समझा जा सकता है । वह स्वरूप मात्र से सत् है वह समस्त विशेषताओं से शून्य है इसलिए उस अवस्था को निर्विशेष कहा गया है । जैसे परात्पर सर्वकर्मा समस्त धर्मों वाला समस्त रसों वाला सर्वगन्धयुक्त समस्त गुणों वाला तथा सर्वशक्तिसम्पन्न है ठीक उसके विपरीत यह निर्विशेष ब्रह्म सर्वकर्मों से रहित गुणों से रहित निरञ्जन अदृश्य ग्रहण करने के अयोग्य नेति नेति कहकर ही बतलाया जाता है । यह निर्विशेष वेदों में सर्वथा मन की पहुँच के पर बुद्धि

की पहुँच के परे तथा शब्दों की पहुँच से परे सवर्वित हुआ है । निर्विशेष ब्रह्म का गुणों तथा धर्मों से शून्य होने के कारण लक्षणलक्षित न होना उसमें किसी भी विशेषता की पहिचान का न होना तथा उसकी ज्ञान की सीमा में भी न आना (अज्ञेयता) है । किन्तु सामान्य रूप से वह है मात्र सत्ता मात्र के भाव से समस्त प्रकार के विकारों से पृथक् के रूप से ज्ञान में लिया जाता है । विशुद्ध एक रस वाला यह निर्विशेष ही ब्रह्म का चतुर्थपाद है इसके वर्णन में महर्षियों ने कहा है—

'यस्यामतं तस्य मतं मतं यस्य न वेद सः ।

अविज्ञातं विजानतां विज्ञातमविजानताम्[२१] ॥

इस समस्त संसार में ज्ञातव्य या जानने योग्य की जो अन्तिम सीमा होती है वह परात्पर ही है—

ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः ।

यज्ज्ञात्वा नेह भूयोऽन्यज्ज्ञातव्यमवशिष्यते[२२] ॥

अर्थात् जिसको जानकर और कुछ ज्ञातव्य शेष नहीं रह जाता है उसी को जानकर विदित वेदितव्य हो जाते हैं । समस्त प्रकार के कल्याणों को प्राप्त करते हैं मोक्ष को प्राप्त करते हैं उससे भी ऊपर का यह निर्विशेष आनन्द मात्र है । यह अत्यधिक या विशेष रूप से ज्ञात नहीं हो सकता है । जिसको वेद नहीं कह पाते, जिसे विष्णु और ब्रह्मा नहीं जानते जिसे न प्राप्त करने के कारण जहाँ से वाणी मन के साथ लौट आती है ।

संविदन्ति न य वेदा विष्णुर्वेद न वा विधिः ।

यतो वाचा निवर्तन्ते अप्राप्य मनसा सह[२३] ॥

नाहं मन्ये सुवेदेति नो न वेदति वेद च ।

यो नस्तद्वेद तद्वेद नो न वेदति वेद च ॥

Reference

१ नृसिंह उप ७
२ छाउप ३/१४१
३ गीता ७/२
४ नरसिंहोत्तर उप ८
५ तै ब्रा २/८/८/४
६ शतपथ ब्रा ६/१/१/९
७ मैत्रा उप ६/२३
८ ऋग्वेद ६/४/२९
९ छाउप ३/१३/१
१० वही ६/२/१
११ कौषि ब्रा २/१
१२ यजु संहिता ३/२०
१३ शत ब्रा ३/१/२/११
१४ शत १४/३/२
१५ वही ६/७/२/६
१६ वही ४/२/३/५
१७ कौ ब्रा १२/७
१८ गीता १५/१७
१९ ऋग्वेद १०/९०/२
२० तै ब्रा ३/१२/९/८
२१ केन उप ३/३
२२ गीता ७/२
२३ तैउप १/४/१

# ब्रह्म-तत्त्व

## पण्डित मधुसूदन ओझा एव शकर की दृष्टि में

—श्री पूर्णानन्द पुणपन्थी

भारतीय दर्शन शास्त्र की परिधि में ब्रह्म शब्द का अत्यधिक महत्त्व है । वृह् धातु से ब्रह्म शब्द की निष्पत्ति होती है जिसका अर्थ है व्यापक । ब्रह्म देश काल एव वस्तु के परिच्छेद से रहित है । शास्त्रों मे ब्रह्म के दो लक्षण किए हैं— 1—तटस्थ लक्षण और 2—स्वरूप लक्षण । तटस्थ लक्षण उसे कहते हैं जो लक्षण लक्ष्य में कदाचित् रहता हो और कदाचित् नहीं रहता हो । उदाहरण के लिए "काक वाला देवदत्त का घर है" यहाँ पर काक अर्थात् कौआ देवदत्त के घर पर हर समय बैठा नहीं रह सकता । उसके उड जाने पर भी देवदत्त के घर का ज्ञान हो जाता है । ब्रह्मसूत्र में तटस्थलक्षण का स्वरूप बताते हुए भगवान् वेदव्यास जी ने कहा है कि जिससे उत्पत्ति स्थिति और प्रलय होता हो उसे ब्रह्म कहते हैं[1] यहाँ विचारणीय विषय यह है कि ब्रह्म में ये तीनों— उत्पत्ति स्थिति प्रलय— प्रत्येक या निरन्तर समय में नहीं होते । अत यह ब्रह्म का तटस्थ लक्षण है ।

स्वरूप लक्षण उसे कहते हैं जो लक्षण लक्ष्य में सदा विद्यमान रहता हो । जैसे देवदत्त के घर पर एक सीमेंट का हवाई जहाज बना दिया जाये और किसी ने पूछा देवदत्त का घर कौन सा है ? और उत्तर मिला हवाई जहाज वाला देवदत्त का घर है तो यहाँ हवाई जहाज देवदत्त के घर का स्वरूप लक्षण होगा क्योंकि यह हवाई जहाज देवदत्त के घर को छोड कर कहीं भी उड नहीं सकता । सिद्धान्त में ब्रह्म "सत्, चित् और आनन्दस्वरूप है ये तीनों ब्रह्म के स्वरूप लक्षण है क्योंकि ब्रह्म को छोडकर ये कहीं जाने वाले नहीं हैं । इनको ब्रह्म का गुण न बतलाकर स्वरूप बतलाया गया है । गुण तो गुणी में कदाचित् नहीं भी रहता है परन्तु जो जिसका स्वरूप होगा वह उसको छोड कर नही जा सकता ।[2]

ब्रह्म जगत् का उपादान और निमित्त दोनों ही कारण है । न्यायदर्शन में उपादान कारण को समवायिकारण कहते हैं और तन्तुओं के परस्पर सयोग को असमवायिकारण । कार्य के कर्ता को निमित्त कारण कहा जाता है । वेदान्त दर्शन में ब्रह्म को अभिन्न निमित्तोपादान कारण कहते हैं । जैसे ऊर्णनाभि अपने घर (जाल) के प्रति अभिन्न निमित्तोपादान कारण है वैसे ही ब्रह्म इस जगत् का अभिन्ननिमित्तोपादान कारण है ।[3]

ब्रह्म की पारमार्थिक सत्ता मानी गई है । सत्ता तीन होती हैं १ व्यावहारिक सत्ता २ प्रातिभासिक सत्ता ३ पारमार्थिक सत्ता । ब्रह्मज्ञान के बिना जिसका बाध न हो उसे व्यावहारिक सत्ता कहते हैं । जाग्रत् के पदार्थों की व्यावहारिक सत्ता होती है क्योंकि उनका ब्रह्मज्ञान के बिना किसी उपाय से भी बाध नहीं हो सकता है । जिस का ब्रह्मज्ञान के बिना भी अपने अधिष्ठान का

ज्ञान हो जाने पर स्वय बाध हो जाय उन पदार्थों की सत्ता प्रातिभासिक होती है । जैसे रज्जु में सर्प शुक्ति में रजत मृगतृष्णा का जल स्वप्न के पदार्थ ठूँठ में पुरुष ये सम्पूर्ण मिथ्या पदार्थों की प्रातिभासिक सत्ता कहलाती है । जिसका किसी काल में भी बाध न हो उसकी पारमार्थिक सत्ता होती है । ब्रह्म का किसी भी काल में बाध नहीं होता अत ब्रह्म की सत्ता पारमार्थिक है ।[4]

ब्रह्म चेतन के तीन रूप है १ सामान्य चेतन २ विशेष चेतन और ३ कल्पित विशेष चेतन । जो भ्रान्ति काल में भासता हो और भ्रान्ति की निवृत्ति काल में भी भासता हो उसे सामान्य चेतन कहते हैं ।

जैसे शुक्ति में इदन्ता (अस्ति) शुक्ति है रजत है यह अस्तित्व भ्रान्ति काल में रजत है भ्रान्ति की निवृत्ति काल में शुक्ति है । यह अस्तित्व अधिक जगह रहता है अत सामान्य अंश कहलाता है । सिद्धान्त में मैं शरीर वाला हूँ (भ्रान्तिकाल) में ब्रह्म हूँ (भ्रान्ति की निवृत्ति काल) इन दोनों जगह में भास रहा है अत यह ब्रह्म का सामान्य अंश कहलाता है । शुक्ति की यथार्थ प्रतीति का नाम विशेष अंश कहलाता है । जैसे शुक्ति है रज्जु है ठूठ है इत्यादि । सिद्धान्त में ब्रह्म की यथार्थ प्रतीति का नाम विशेष चेतन कहलाता है । जैसे मैं ब्रह्म हूँ, मैं नित्य मुक्त हूँ, इत्यादि । भ्रान्तिकाल का नाम कल्पित विशेष चेतन है जैसे मै ब्राह्मण हूँ, नाम जाति वाला हूँ, जन्म मरण वाला हूँ इत्यादि सामान्य चेतन और विशेष चेतन दोनों सत्य है तथा तीसरा विशेष चेतन मिथ्या व त्यागने योग्य है । कल्पित विशेष चेतन को त्यागने से ही परम सुख की प्राप्ति होती है ।[5]

ब्रह्म जगत् का आधार और अधिष्ठान है । सामान्य अंश का नाम आधार है और विशेष अंश का नाम अधिष्ठान । वैसे ब्रह्म में अंश अंशी भाव नहीं है केवल आत्म बोध के लिए कल्पना की गई है ।

पंडित मधुसूदन ओझा ने अपने ब्रह्म सिद्धान्त नामक ग्रन्थ में स्पष्ट किया है कि ब्रह्म इस ससार में किस प्रकार प्रतीत होता है वे कौन से ऐसे कारण है जिनसे ब्रह्म को अवश्य मानना पडता है । इस कर्ममय ससार में कर्म के उपयोगी रूप में सात प्रकारों मे ब्रह्म का उपयोग होता है इन सातों से ब्रह्म का अस्तित्व स्वय सिद्ध हो जाता है । वे सात निम्न प्रकार से है साक्षी आयतन आलम्भन आलम्बन पात्र विवर्त्त और रसप्रद ।

१ साक्षी—अन्तकरण के कारण धर्मों का ब्रह्म साक्षी है । सुख दुख हर्ष शोक मान अपमान इत्यादि का जो अन्तकरण में ज्ञान होता है वे सब साक्षी भास्य है । अनेक घटों में भिन्न भिन्न प्रतीत होता हुआ भी साक्षी एक है । अनेक आभूषणों में एक स्वर्ण वीरों के समूह के लिये एक सेना शब्द वृक्ष समुदाय के लिए एक वन पानी के लिये सरोवर तेल रुई अग्नि की समष्टि क्रिया के लिये दीपक शब्द ।[6]

जीवों की अन्तःकरण रूपी उपाधि भिन्न भिन्न हैं अतः सभी जीवों का एक जैसा ज्ञान नहीं होता जिस जीव की उपाधि में जो संस्कारवश क्रिया होगी उसके अनुसार उस उपाधि में ज्ञान होगा। केवल साक्षी तो ज्ञान का प्रकाशक है।

जैसे किसी यज्ञ शाला में यज्ञ करने वाले पन्द्रह ऋत्विज्, सोलहवां यजमान सत्रहवीं यजमान की स्त्री और अठारहवां साक्षी होता है जो कि समीप बैठ कर देखने वाला होता है और कुछ भी कार्य नहीं करता। सिद्धान्त में स्थूल देह रूप यज्ञशाला में पांच ज्ञानेन्द्रियाँ पांच कर्मेन्द्रियाँ और पांच प्राण ये पन्द्रह ऋत्विज् है सोलहवाँ मनरूप यजमान है और सत्रहवीं बुद्धि रूप यजमान की स्त्री है। ये सब अपने अपने विषय के ग्रहण करने रूप भोगमय यज्ञ का कार्य करते हैं और अठारहवाँ इन सब का समीपवर्ती जानने वाला आत्मा साक्षी है और भी जैसे नृत्यशाला में नाचने वाले हों वाद्य बजाने वाले हों तथा नृत्य देखने वाले हों और एक प्रकाश के लिए दीपक हो। नाचने वाले व बजाने वाले तथा देखने वाले नृत्य शाला में उपस्थित हों तब भी दीपक प्रकाश करता है और वे सब लोग नृत्यशाला से बाहर चले जायें तो भी दीपक प्रकाश करता ही रहता है। उसका किसी से कुछ भी सम्बन्ध नहीं चाहे कोई नाचे गावे या देखे। वह तो केवल नृत्यशाला को प्रकाशित करता है। सिद्धान्त में स्थूल शरीररूपी नृत्यशाला में इन्द्रिय प्राण मन व बुद्धि अपना जाग्रत् और स्वप्न में अपने अपने विषय ग्रहण रूपी नृत्य करते हैं तब भी साक्षी उन सब को प्रकाश देता है और सुषुप्ति में जब ये सब नहीं होते हैं तब भी प्रकाशित रहता है। अतः ब्रह्म साक्षी रूप में सबमें विराजमान है।

२ आयतन आधार आधेय भाव होने पर भी आधार में आधेय का स्पर्श नहीं होता हो उसे आयतन कहते हैं। जैसे अनन्त वायु का आधार आकाश है वायु कभी आकाश को स्पर्श नहीं कर सकता अतः आकाश आयतन है। इसी का नाम आधार भी कहलाता है।[९] इस भाव को श्रीमद्‌भगवद्गीता में भी कहा है यथाकाशस्थितो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान्। एवं सर्वाणि भूतानि मत्स्थानीत्युपधारय'।[१०]

३ आलम्भन आधार में आधेय का स्पर्श भाव होने पर भी आधार स्वतन्त्र रहता हो उसे आलम्भन कहते हैं अर्थात् आधेय आधार से दूर हो जाने पर आधार में कोई हानि लाभ नहीं होता उस संसर्ग को आलम्भन कहते हैं। जैसे तरङ्गों का आधार जल है चित्रों का आधार भीत है प्रतिबिम्ब का आधार दर्पण है। यदि तरङ्ग चित्र और प्रतिबिम्ब अपने अपने आधारों से हट जाते हैं तो भी जल भीत और दर्पण में कोई हानि लाभ नहीं होता वैसे ही ब्रह्म दृश्य मात्र जगत् का आलम्भन है। अर्थात् जगत् के रहने व न रहने से ब्रह्म में कोई विकार नहीं आता है।[११]

४ आलम्बन जहां कुछ मिलावट आ जाती है और आधार के स्वरूप में कुछ विलक्षणता भी प्रतीति होती है उसे आलम्बन कहते हैं। पानी में मिट्टी के कण डालने पर पानी उन कणों का

आलम्बन है। मिट्टी के कण मिल जाने पर पानी में कुछ विलक्षणता भी आ जाती है। इसी प्रकार अस्ति, भाति और प्रिय ब्रह्म परिणाम रूप में कुछ अन्य जैसा विलक्षण सा लगता है।[१२] वेदान्त सिद्धान्त में माया का परिणाम जगत् को बताया है माया भी ब्रह्म से भिन्न नहीं हो सकती ब्रह्म रूप ही है।

५ पात्र जब आधेय आधार में पूरी तरह से विलीन रहता है उस स्थिति को पात्र कहते हैं। जैसे गीला वस्त्र जल का आधार है तिल तेल का आधार है दूध घी का आधार है, वैसे ही ब्रह्म जगत का आधार है।[१३]

६ विवर्त वितर्ववाद में अधिष्ठान में किसी प्रकार का विकार नहीं आता और विकार आने जैसा लगता है अर्थात् आधार में किसी प्रकार का विकार न आकर विकार आये हुए सा प्रतीत होना विवर्त है। इस विवर्तवाद से वेदान्त सिद्धान्त का गौरव बढ़ा है क्योंकि वेदान्त में ब्रह्म को अविकारी माना गया है और अविकारिता विवर्तवाद को स्वीकार करने पर ही सिद्ध हो सकती है। जैसे रज्जु में सर्प शुक्ति में रजत स्वप्न के पदार्थ रथ हाथी घोड़े बैल सारथी मार्ग नगर आदि। यहा अज्ञान से बुद्धि के द्वारा जो भी पदार्थ भासित होते हैं उनकी कोई वास्तविक स्थिति नहीं है। ये सत् असत् से विलक्षण अनिर्वचनीय कहलाते हैं। इनको किसी भी लक्षण के द्वारा परिभाषित नहीं कर सकते हैं।[१४] भगवान् शंकराचार्य विवर्त भाव में ब्रह्म को मानते हैं वहीं स्वप्न का दृष्टान्त कहते हैं जैसे स्वप्न में भासित होने वाले रथ आदि का अधिष्ठान रूप आधार विज्ञान नाम से कही जाने वाली बुद्धि है स्वप्न गत तत्तत् रूपों में परिणत बुद्धि का ही भास होता है वैसे ही ब्रह्म जगत् का अधिष्ठान है।[१५]

तैत्तिरीयोपनिषद् में बताया है कि "लोक में असत् से उत्पन्न हुआ कोई भी पदार्थ नहीं देखा जाता। यदि नाम रूपादि कार्यवर्ग असत् से उत्पन्न हुआ होता तो वह निराधार होने के कारण ग्रहण ही नहीं किया जा सकता था। किन्तु वह ग्रहण किया ही जाता है इसलिए ब्रह्म है ही। यदि वह कार्य वर्ग असत् से उत्पन्न हुआ होता तो ग्रहण किये जाने पर भी असदात्मक ही ग्रहण किया जाता किन्तु ऐसी बात है नहीं। इसलिए ब्रह्म है ही॥[१६]

इस तैत्तिरीयोपनिषद् के उद्धरण से यह निष्कर्ष निकला कि शुक्ति की सत्ता से रजत की सत्ता भिन्न नहीं है विचार में देखें तो वास्तव में रजत नाम का कोई पदार्थ शुक्ति में है ही नहीं केवल शुक्ति ही भ्रान्ति से रजत रूप से भासित होती है। ज्यों ही अधिष्ठान का ज्ञान होता है तुरन्त रजत भ्रम निवृत्त हो जाता है।

७ रसप्रद प्रत्येक प्राणी के जीवन में इतना रस घोल दिया है कि इस अनित्य संसार को छोड़कर कोई भी जाना ही नहीं चाहता चाहे कितना ही क्यों न दुःखी हो परन्तु यहां रहने की लालसा बनी ही रहती है। इसका कारण क्या है ? इसमें रस कहाँ से आया ? जागतिक पदार्थों में रसानुभूति

कैसे होती है? इन सारे प्रश्नों का उत्तर एक ही — ब्रह्म है। ब्रह्म रस स्वरूप है। यह जीव जाग्रत और स्वप्न में नाना प्रकार के परिश्रम में अत्यधिक थक जाता है, तब वह सुषुप्ति में सारे ही कार्य छोड़ कर अपने ब्रह्म रूप आत्मा में लय हो कर पुनः बल को प्राप्त करता है तथा रसभूत आत्मा में रसानुभूति करके फिर बाहर आता है। जैसे एक बालक लड़कों के साथ खेलने में जब थक जाता है तब बच्चों को छोड़कर अपनी माता की गोद में सो जाता है, सोने से उसकी थकावट दूर हो जाती है और पुनः जाग कर बच्चों के साथ खेलने लगता है। यहाँ पर जीव लड़का है, इन्द्रियाँ प्राण मन और बुद्धि साथी हैं, जाग्रत स्वप्न खेल का मैदान है, सुषुप्ति में ब्रह्म में लीन होना माता की गोद है।[१७]

पं. मधुसूदन ओझा ने पुरुष के तीन रूप बतलाये हैं — क्षर, अक्षर और अव्यय। इन तीनों को कर्म क्षेत्र के क्षेत्रात्मा कहा है। ये तीनों एक साथ रहकर ही कर्म करते हैं किन्तु कर्म के फल का भोक्ता केवल पुरुष ही है। अक्षर और परपद का कर्म फल में कोई सम्बन्ध नहीं है।[१८]

यही निर्णय भगवान् शंकराचार्य ने दिया है — साथ साथ रहने वाले तथा समान आख्यान वाले दो पक्षी एक ही वृक्ष का आश्रय करके रहते हैं। उनमें एक तो स्वादिष्ट (मधुर) पिप्पल (कर्मफल) का भोग करता है और दूसरा भोग न करके केवल देखता रहता है।[१९] ओझा जी ने यह स्पष्ट किया है कि क्षर पुरुष में बल घटते घटते जब नष्ट प्राय की स्थिति से पहले ही अक्षर पुरुष क्षर पुरुष को बल दे देता है और वह फिर मोटा होकर अपना कार्य पुनः शुरू कर देता है। यह क्रम चलता ही रहता है। इसी का नाम संसार है।

जीव जब नाना प्रकार के कष्टों से आक्रान्त हो जाता है तब निराश होकर उस परमतत्त्व की शरण जाता है और सच्चे एकाग्रभाव से शरण भावापन्न होकर पूछने पर सत्य स्वरूप विज्ञानमय वह आत्मा यदि विपत्ति से पार हो जाने का पूर्ण उपाय बता देता है सो निश्चय ही उस विज्ञान बल के अनुसरण करने में वह समागत भय से पृथक हो जाता है। स्वयं सुरक्षा का अनुभव करता है।

ब्रह्म सिद्धान्त में पण्डित मधुसूदन ओझा ने ब्रह्म की सर्व निधानता बतलाते हुए कहा है कि दृश्यमान् जगत क्षरभाव में है, क्षर पुरुष में सदा व्यय होता रहता है, इसका रस व्यय होते होते यदि सभी समाप्त हो जाये तो जीवन सत्ता ही कैसे दिखाई दे सकती है, इससे मानना होगा कि अव्यय पुरुष इसको रस प्रदान करता है, सिद्ध है कि यह अव्यय पुरुष (ब्रह्म) सब का खज़ाना है।[२०]

पं. देवीदत्त चतुर्वेदी के शब्दों में — विकारों में रहता हुआ आत्मा (ब्रह्म) अविकृत रहता है और आत्मा भोक्ता भी माना जाता है। बल का ही अपर नाम शक्ति है, वह पहले प्रसुप्त था, इस समय में जागरित हो जाती है। जागने पर उससे विविध भावों की उत्पत्ति होती है, इस प्रकार शक्ति की विभिन्न रूपता होने पर भी रस एक रूप ही रहता है। ऐसा होने पर भी शक्ति के विकारों का उपचार

(भास) उसमें होने लगता है इस तरह साक्षी रूपता मे वह भोक्ता होता है इस कारण से भी रस आत्मा है ।[२१]

भाष्यकार भगवान् शंकराचार्य ब्रह्म के विषय में बतलाते हैं कि वह अक्षर ब्रह्म स्वय प्रकाश में ही स्थित या अलौकिक है क्योंकि वह अमूर्त सब प्रकार के आकारों से रहित पुरुष पूर्ण अथवा शरीर रूप पुर में शयन करने वाला सबाह्याभ्यन्तर बाहर और भीतर के सहित सर्वत्र वर्तमान और अज जो किसी से उत्पन्न न हो ऐसा है क्योंकि अपने से भिन्न कोई उसके जन्म का निमित्त है ही नहीं जिस प्रकार कि जल से उत्पन्न होने वाले बुदबुदों का कारण वायु आदि है तथा घटाकाशादि भेदों का हेतु घट आदि पदार्थ है उसी प्रकार उस अजन्मा के जन्म का कोई भी कारण नहीं है ।[२] वस्तु के सारे विकारों का मूल जन्म ही है अतः उस जन्म का प्रतिषेध कर दिये जाने पर वे सभी प्रतिषिद्ध हो जाते हैं क्योंकि वह परमात्मा सबाह्याभ्यन्तर अज है इसलिए वह अजर अमर ध्रुव और भयशून्य है ।

जिस प्रकार दृष्टि दोष से आकाश तल मलादियुक्त भासता है उसी प्रकार देहादि उपाधि भेद से दृष्टि रखने वालों को यद्यपि विभिन्न देहों में वह अक्षर ब्रह्म प्राण मन इन्द्रिय एवं विषय से युक्त सा भासता है तो भी परमार्थ स्वरूप दर्शियों को तो वह अप्राण जिसमें क्रियाशक्ति भेद वाला चलनात्मक वायु न रहता हो तथा अमना अर्थात् जिसमें ज्ञानशक्ति के अनेक भेद वाला सकल्प आदि रूप मन भी न हो इस प्रकार प्राण और मन से रहित ही भासता है ।[२३]

इस प्रकार क्योंकि वह प्राण और मन इन दोनों उपाधियों से रहित है इसलिए वह शुभ अर्थात् शुद्ध है । अतः नाम रूप की बीज भूत उपाधि से जिसका स्वरूप लक्षित होता है उस अक्षर से सम्पूर्ण कार्य करण के बीज रूप से उपलक्षित होने के कारण उन उपाधियों वाला अव्याकृत सज्ञक वह अक्षर अपने सम्पूर्ण विकारों से श्रेष्ठ है । उस सर्वोत्कृष्ट अक्षर से भी वह निरुपाधिक पुरुष उत्कृष्ट है ।

प मधुसूदन ओझा ने ब्रह्म को रसप्रद बतलाया है ऐसा ही वर्णन मुण्डकोपनिषद् में भी आया है इस पुरुष से ही सात समुद्र और इसी से हिमालय आदि समस्त पर्वत उत्पन्न हुए हैं । गगा आदि अनेक रूपों वाली नदियाँ भी इसी से प्रवाहित होती हैं । इसी पुरुष से व्रीहि यव आदि सम्पूर्ण औषधियाँ तथा मधुरादि छः प्रकार का रस उत्पन्न हुआ है जिस रस से कि पाच स्थूल भूतों द्वारा परिवेष्टित हुआ अन्तरात्मा लिंग देह यानि सूक्ष्म शरीर स्थित रहता है । यह शरीर और आत्मा के मध्य में आत्मा के समान स्थित है इसलिए अन्तरात्मा कहलाता है ।[२४]

वेदान्तियों ने ब्रह्म चेतन को सात खण्डों में विभक्त किया है १ शुद्ध चेतन २ इश्वर चेतन ३ जीव चेतन ४ प्रमाता चेतन ५ प्रमाण चेतन ६ प्रमेय चेतन ७ प्रमा चेतन । यानि निरुपाधिक चेतन शुद्ध चेतन है माया विशिष्ट चेतन इश्वर चेतन है अविद्या विशिष्ट चेतन जीव चेतन है प्रमाता सज्ञक अन्तःकरण से अविच्छिन्न चेतन प्रमाता चेतन है इन्द्रियों द्वारा बाहर निकलकर घटादि विषय

पर्यन्त पहुँची वृत्ति प्रमाण है उससे अविच्छिन्न चेतन प्रमाण चेतन है प्रमेय (घटादि) विषयों से अविच्छिन्न चेतन प्रमेय चेतन है घटादि विषयाकार हुई वृत्ति प्रमा है उससे अविच्छिन्न चेतन अथवा उसमें प्रतिबिम्बित चेतन प्रमा चेतन है। इसी को प्रमिति चेतन और फल चेतन भी कहते हैं।[२५]

वास्तव में ब्रह्म चेतन एक ही है केवल उपाधि भेद से सात प्रकार का दिखाई देता है। जैसे जल तो एक ही है, उपाधि-भेद से कुएं का जल, माठ का जल नाली का जल क्यारी का जल। इन सब में एक दृष्टि से तो जल एक है वैसे ही ब्रह्म सर्वथा व्यापक है।

Reference


१ ब्रह्म सूत्र गोविन्दमठ टेढीनीम वाराणसी जन्माद्यस्य यत स २०४० ११२
२ सत्य ज्ञानमनन्तब्रह्म ब्रह्म सूत्र पृ ४२ से उद्धृत ।
३ वेदान्तसार सदानन्दयति साहित्य भण्डार सुभाष बाजार मेरठ २ पृ ८९
४ भामती प्रस्थान तथा विवरण प्रस्थान का तुलनात्मक अध्ययन सत्यवेद भारत भारती वाराणसी सन् १९७८ पृष्ठ १०१
५ विचार चन्द्रोदय पं पीताम्बर हिमालय प्रिण्टर्स जोधपुर संवत् २०३५ पृष्ठ १५४
६ ब्रह्मास्ति तत्सत्यम् साक्षिक रसप्रद च पात्र च विवर्ति लम्पनम् ।
आलम्यन चायतनं तथा मत तद् ब्रह्म कर्मण्युपयोगि सप्तधा ॥
ब्रह्म सिद्धान्त प मधुसूदन ओझा राजस्थान पत्रिका प्रकाशन जनवरी १९९० पृष्ठ २२३
७ प मधुसूदन ओझा ब्रह्म सिद्धान्त पृष्ठ १४७
८ तुलनीय विचार चन्द्रोदय सप्तम कला
९ ब्रह्मसिद्धान्त पृ १४८
१० गीता गीता प्रेस गोरखपुर ९ ६
११ ब्रह्मसिद्धान्त पृ १४९
१२ ब्रह्मति वालम्बनमस्ति कर्मणा जलस्य विन्दु रजसा मृदो यथा ।
१३ ब्रह्मति पात्र रि यथाम्बुन पटस्तिलास्तु तैलस्यघृतस्यवापय ब्रह्म सिद्धान्त पृ १४९
१४ क्वचित्पुनर्ब्रह्म विवनन विदु स्वप्न हि विज्ञानगता यथाखिला वही पृ १४९
१५ न तत्र रथा न रथयोगा न पन्थानो भवन्ति अन्त थान् रथयोगान्पथ सृजते ब्रह्म सिद्धान्त से उद्धृत पृ १४९
१६ तैत्तिरीयोपनिषद् ६ १
१७ "स्वप्नान्तबुद्धान्तपरिभ्रमेण श्रान्तो ममात्मा पुनरेति शान्तिम् ।
निरस्त पाप्मा भय माप्तकाम स्वक निवास न हि यत्र शोक ॥"
ब्रह्म सिद्धान्त पृ १५४
१८ क्षराऽक्षरश्चैव परश्च कमात्माना हि सहत्य सदा त्रयाऽपि ।
कर्माणि कुर्वन्ति फलस्य भोक्ता त्वेक क्षराऽन्यस्त्वफलोऽत्र साक्षी ॥
ब्रह्म सिद्धान्त पृ १५४ प मधुसूदन ओझा ।

१९ द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते ।
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ॥
मुण्डकोपनिषद् शाङ्कर भाष्य ३ १

२० नाना यत्र शाक भयादिदु खैराक्रम्यते तच्छरणे म यानि ।
आत्मानमन्वय म पृच्छताऽथ कथनरे किमिह प्रकुर्याम् ॥
मन्य म विज्ञानमयस्ततोऽन्मात्प्रकाशयच्चान्तरण अभ्युपायम् ।
भुव म विनानयत्नानु मारा शामुपयान म भयान पृथक् स्यात् भार रि सर्व
व्ययमानमनन कथ प्रदृश्यन ममस्तवानम् ।
यद्यन्यय नत्र स्मत्र स्यान नस्मादिद ब्रह्मपर निधानम् ॥ ब्रह्म सिद्धान्त पृ १५५

२१ ब्रह्म सिद्धान्त पृ १५०

२२ मुण्डकोपनिषद्, शाकर भाष्य २ १

२३ मुण्डकोपनिषद्, शाकर भाष्य २ १

२४ अत समुद्रा गिरयश्च सर्वे
स्मात्स्यन्दन्ते सिन्धव सर्व रूपा ।
अतश्च सर्वा ओषधयो रसश्च
येनैष भूतैस्तिष्ठते ह्यन्तरात्मा ॥
मुण्डकोपनिषद्, २ १

२५ विचारचन्द्रोदय पृ १८

# शक्तितत्त्व

—डॉ. सत्यप्रकाश दुवे

उपनिषदुपगूढ मन्त्रशास्त्रेषु रूढ,

मुनिवचनसमूढ नित्यविभ्रष्टमूढम् ।

समयमतविशिष्ट यत् सुधास्वादमिष्ट,

तदिह जगदभीष्ट शक्तितत्त्व प्रदिष्टम्[१] ।

## सर्वशक्तिसम्पन्न ब्रह्म जगत् का कारण—

वेदों एव उपनिषदों में ब्रह्म को ही इस विश्व प्रपञ्च का कारण माना गया है—

कुत आजाता कुत इय विसृष्टिः[२]

किं कारण ब्रह्म कुत. स्म जाता,

जीवाम केन क्व च सम्प्रतिष्ठा. ।

अधिष्ठिता. केन सुखेतरेषु,

वर्तामहे ब्रह्मविदो व्यवस्थाम्[३] ॥

वह ब्रह्म एक होकर भी अनन्तशक्तिसम्पन्न है[४] तथा उन्हीं शक्तियों के द्वारा वह अनेक रूप धारण करता है[५] ।

## शक्ति का लक्षण—

अहिर्बुध्न्यसहिता के अनुसार शाश्वत रूप से विद्यमान कार्योत्पादक धर्म विशेष ही शक्ति है जो स्वरूपत दृष्टिगत न होकर कार्यरूप में दिखाई पडती है—

शक्तयस्सर्वभावानामचिन्त्या अपृथक् स्थिता. ।

स्वरूपे नव दृश्यन्ते, दृश्यन्ते कार्यतस्तु ताः[६] ॥

ब्रह्मसूत्र शक्तिभाष्यकार पण्डित पञ्चानन तर्करत्न शक्तिब्रह्म की व्याख्या करते हुए लिखते हैं—

नित्यमव्यद्धचिदचित्पर्याप्तसत्ताविशेष शक्तिरिति ब्रह्मेति परमात्मेत्यादिना व्यपदिश्यते । स चैक । तद्व्याप्याश्च नित्यानित्यभेदभिन्ना शक्तयाऽनन्ता[७]।

## उपनिषदो मे वर्णित ब्रह्म की तीन शक्तियाँ—

उपनिषदों के अनुसार ब्रह्म की अनन्त शक्तियों में इच्छा ज्ञान तथा क्रिया य तीन ही प्रमुख है[८]। ब्रह्म क दो रूप माने गये हैं—मूर्त एवम् अमूर्त । मूर्त असद्रूप है तथा अमूर्त सद्रूप । इनमें अमूर्त ही ब्रह्म है तथा वही ज्योति भी है—

द्व वाव ब्रह्मणो रूपे मूर्त चामूर्तं चाथ यन्मूर्त तदसत्य, यदमूर्त तत्सत्यम् तद्ब्रह्म । यद् ब्रह्म तज्ज्योति[९] ।

ब्रह्म के इन्हीं दोनों रूपों का ऐक्य ही शक्ति है जो अचिन्त्य एव अलौकिक होकर भी सवत्र व्यापक रूप से विद्यमान है ।

दव्युपनिषद् के अनुसार देवों के द्वारा जिज्ञासा किये जाने पर भगवती ने अपनी शक्ति एव स्वरूप का इन रूपों में विशद् वर्णन किया है—

> साब्रवीदह ब्रह्मस्वरूपिणी । मत्त प्रकृतिपुरुषात्मक जगत् । शून्य चाशून्य च । अहमानन्दानानन्दा। अह विज्ञानाविज्ञाने। अह ब्रह्माब्रह्मणी वन्तिव्य। अहमखिल जगत् । वर्गेऽहमवदोऽहम् । विद्याहमविद्याहम्[१०]।

## तन्त्रशास्त्र मे वर्णित ब्रह्म की पाँच शक्तियाँ—

तन्त्रशास्त्र के अनुसार ब्रह्म की अनन्त शक्तियों मे चित्, आनन्द इच्छा ज्ञान तथा क्रिया इन पाँच का प्राधान्य है[११] । आत्मा स्वप्रकाशस्वरूप होने से दिक् काल आदि स परे है । उसका स्वय का भासमान प्रकाश ही चित्शक्ति है[१२] । स्वातन्त्र्य आनन्दशक्ति है[१३] । चमत्कृति इच्छाशक्ति है[१४] । आमपरूपता ज्ञानशक्ति है । वही उन्मेषरूप भी है । ब्रह्म अपनी इसी शक्ति के द्वारा तत्त्वों का प्रकाशन करता है[१५] । अत यह सिद्ध होता है कि सभी पदार्थ वस्तुत प्रकाशस्वरूप ही है[१६] । जिस प्रकार इच्छा एव एषणा यथार्थरूप से भिन्न न होने पर भी व्यावहारिकदृष्टि से भिन्न ह उसी प्रकार ज्ञेय ज्ञान से भिन्न न होकर भी भिन्नवत् प्रतीत होता है।

वस्तुत ज्ञेय ज्ञान स भिन्न नहीं होता है वह तो उस ज्ञान की ही एक मूर्त अवस्था है । जिस प्रकार जल एव बर्फ में अभेद है । जल ही अवस्थान्तर में घनीभूत होकर बर्फ बन जाता है इसी प्रकार ज्ञानशक्ति एव ज्ञेय अभिन्न है । यह ज्ञानशक्ति ही अवस्थाविशेष में घनीभूत होकर ज्ञेय का रूप धारण कर लेती है।

वदविज्ञान के अनुसार रस में ज्यों ज्यों बलग्रन्थि की वृद्धि होती है त्यों त्यों घनीभाव बढता है और अमूर्त मूर्त हो जाता है । इस बलग्रन्थि का ही नामान्तर अविद्या अथवा क्रियाशक्ति है ।

चित् एव आनन्द ब्रह्म के ही स्वरूप होने से स्वरूपशक्ति के नाम से जाने जाते हैं । इनमें चित्शक्ति की ही एक अवस्था ज्ञानशक्ति है । यह चित्शक्ति जब अनुकूल अवस्था में भासित होती है तब आनन्दस्वरूप हो जाती है । चित् में द्वैतभाव का अभाव होता है किन्तु आनन्द की स्थिति में द्वैतभाव उत्पन्न हो जाता है। यहाँ आनन्द विषयानन्द स्वरूप न होकर नित्य एव शक्तिस्वरूप है । अत भगवती श्रुति का वचन है—

सैषाऽऽनन्दस्य मीमासा भवति । युवा स्यात् साधु युवाध्यायक ।आशिष्ठो द्रढिष्ठो बलिष्ठ । तस्येय पृथिवी सर्वा वित्तस्य पूर्णा स्यात् । स एको मानुष आनन्द । ते ये शत मानुषा आनन्दाः स एको मनुष्यगन्धर्वाणामानन्द । ते ये शत प्रजापतेरानन्दा. स एको ब्रह्मण आनन्द स यश्चाय पुरुष । यश्चासावादित्ये[१७] । इसी नित्य परिणामी आनन्द से निखिल सृष्टि की उत्पत्ति होती है[१८] । ज्ञानशक्ति के उन्मेष एव विकास की स्थिति में ही इच्छा क्रिया आदि शक्तियों का आविर्भाव सम्भव होता है । जिस प्रकार इच्छा क्रिया आदि शक्तियों की अभिव्यक्ति के बिना ज्ञान शक्ति की अभिव्यक्ति पूर्ण नहीं होती है उसी प्रकार ज्ञानादि शक्ति के प्रकाश के बिना क्रिया प्रभृति शक्तियों की भी पूर्णता नहीं हो पाती है । ज्ञानशक्ति सर्वप्रथम सामान्य रूप में ही अभिव्यक्त होती है । क्रियाशक्ति आदि के आविर्भाव के साथ उसका विशेष रूप अभिव्यक्त होता है ।

### वैयाकरणो के अनुसार शक्ति का स्वरूप—

आचार्य भर्तृहरि कृत वाक्यपदीय में वाक् को चेतनाशक्ति अभिहित किया गया है । ब्रह्मकाण्ड की प्रथम कारिका में इस आत्मचैतन्य स्वरूप वाक् को निखिल शब्दों एव अर्थों की मूलप्रकृति कहा गया है[१९] । आगे चलकर कालशक्ति को स्वतन्त्रशक्ति के रूप में जन्म आदि षड भाव विकारों का हेतु माना गया है[२०] । मञ्जूषाकार नागेशभट्ट के अनुसार ब्रह्म की सर्जनात्मिका शक्ति से मायावृत्ति का प्राकट्य होता है जिसमें से गुणत्रयसमन्वित अव्यक्त बिन्दु प्रकट होता है । वह बिन्दुरूप अव्यक्ततत्व ही शक्ति है[२१] ।

तन्त्रशास्त्र शब्द को शिवशक्ति रूप मानता है वह आत्मा है जो शब्द एव अर्थ में स्वानुभव करता है । ज्ञान इच्छा तथा क्रिया उस शक्ति के क्षणिक व्यापार हैं[२२] ।

### सूत्रसाहित्य एव शक्ति—

महर्षि बादरायण के ब्रह्मसूत्र अथाता ब्रह्मजिज्ञासा सूत्र की तरह ही अगस्त्य मुनि के शक्तिसूत्र का भी आरम्भ अथातो शक्तिजिज्ञासा से होता है । महर्षि अङिगरा ने दैवीमीमासा-दर्शन क सूत्रों का प्रणयन किया है जिसका प्रथम पाद रसपाद है इसके अन्तर्गत ब्रह्म के रसात्मकस्वरूप

का तथा दूसरे उत्पत्तिपाद में शाक्त अद्वैत के अनुसार शाक्तवाद की प्रक्रिया में ब्रह्म एव शक्ति का अभेद प्रतिपादित किया गया है ।

शक्तिभाष्यकार पण्डित पञ्चाननतर्करत्न शक्ति को स्थूलेषु सूक्ष्मा सूक्ष्मेषु सूक्ष्मतरा एवं सूक्ष्मतमा मानते हैं जो चित् एव अचित् पृथक् रूपवाली न होकर उभयस्वरूपा है । ज्ञानशक्ति एव क्रियाशक्ति का समन्वयक सूत्र बलशक्ति है[२३] आधुनिक भौतिक विज्ञान भी शक्ति को ही समस्त बाह्य एव आन्तरिक प्रपञ्चों का कारण मानता है[२४] ।

## शक्ति के सम्बन्ध मे पण्डित मधुसूदन ओझा की अवधारणा

पण्डित ओझा के अनुसार ब्रह्म की अनन्त शक्तियों में ज्ञानशक्ति एव क्रियाशक्ति की ही प्रधानता है । इन दोनों में ज्ञानशक्ति से वेद का तथा क्रियाशक्ति से धर्म का सम्बन्ध स्थापित किया गया है । इनमें भी क्रियाशक्ति की अपेक्षा ज्ञानशक्ति की प्रधानता है । इसका कारण यह है कि अचेतन पदार्थों के क्रियाशक्तिसम्पन्न होने पर भी उनमें ज्ञानशक्ति का अभाव होने से मनुष्य आदि प्राणियों के द्वारा उनका यथेच्छ उपभोग किया जाता है अत शास्त्रसिद्ध होने से क्रियाशक्तिसापेक्ष धर्मतत्त्व के प्रति ज्ञानशक्तिसापेक्ष वेद का पूर्ण अधिकार देखा जाता है[२५] ।

## ज्ञानशक्ति का स्वरूप

शक्ति ही ब्रह्म का नैसर्गिक स्फुरण है जिससे सृष्टि की उत्पत्ति स्थिति एव प्रलय की व्यवस्था बनती है[२६] । जगत् के यथार्थस्वरूप का ज्ञान कराने वाली शक्ति ही ज्ञानशक्ति है—

ज्ञापयन्ती जगत्यत्र ज्ञानशक्तिर्निगद्यते[२७] ।

कठोपनिषद् के अनुसार यह शक्ति मन वाणी आदि से परे है ।

नैव वाचा न मनसा प्राप्तु शक्यो न चक्षुषा ।

अस्तीति ब्रुवतोऽन्यत्र कथ तदुपलभ्यते[२८] ॥

यह ज्ञानशक्ति ज्ञानेन्द्रिय के क्रियाशील होने पर ही भासित होती है, अन्यथा तिरोहित सी रहती है । इसीलिए आचार्यों ने चेतन एव अचेतन का लक्षण निर्धारित करते हुए कहा है—

सेन्द्रिय चेतन द्रव्यम् निरिन्द्रियमचेतनम्[२९] पूर्वाचार्यों द्वारा प्रयुक्त वचनों से यह लक्षण सगत हो जाता है[३०] ।

## ज्ञानशक्ति के भेद

यह ज्ञानशक्ति एक होकर भी तीन रूपों में विभक्त है—

निर्विकल्पकज्ञान सविकल्पकज्ञान तथा मिथ्याज्ञान ।

निर्विकल्पकदशा में पराशक्ति चिच्छक्ति अमृत तथा ब्रह्म रूप है[३१] । सविकल्पकज्ञान विद्यातत्त्व कार्यब्रह्म तथा पुरुषरूप है और मिथ्याज्ञान अविद्यातत्त्वरूप है । कहीं कहीं अविद्या को प्रकृतितत्त्व एव विद्या को पुरुषतत्त्व के रूप में वर्णित किया गया है—

अविद्यामाहुरव्यक्त सर्गप्रलयधर्मिणम्[३२]

## ज्ञानशक्ति का प्रत्यक्षीकरण

किसी विषय सस्कार या शब्द के सान्निध्य में ही ज्ञानशक्ति का प्रत्यक्ष होता है । इन्द्रिय एव विषय के सन्निकर्ष से जायमान ज्ञान विषयसम्बन्धी ज्ञान है । तत्तद् विषयों का ज्ञान हो जाने पर जब स्वय में उनसे सम्बन्धित किसी सस्कार का आधान होता है तथा भविष्य में विषय की उपलब्धि न होने पर भी वह पूर्वकालिक ज्ञान प्रकट हो जाता है तो वह सस्कारसम्बन्धी ज्ञान होता है जहा विषय की अनुपलब्धि एव सस्कार का अभाव ये दोनों ही होते हैं उस स्थिति में किसी शब्द के सुनाई पड़ने पर जो ज्ञान उत्पन्न होता है वह शब्दसम्बन्धी ज्ञान है । ये तीनों ही प्रकार के ज्ञान आधारभेद से तीन तरह के होते हैं—

१ विषयसापेक्ष होने पर ब्रह्म ।

२ सस्कारसापेक्ष होने पर विद्या ।

३ शब्दसापेक्ष होने पर वेद ।

ये ब्रह्म विद्या तथा वेद उपाधिभेद से भिन्न होकर भी ज्ञानशक्ति की दृष्टि से समानार्थक ही है[३३] ।

ये ब्रह्म विद्या एव वेद भी ज्ञानशक्ति के ही अग होने से पुन तीन तीन प्रकार के हैं जिनका सक्षिप्त परिचय निम्न है—

ब्रह्म— स्थूल सूक्ष्म एव कारण

विद्या—आधिदैविक आधिभौतिक तथा आध्यात्मिक

वेद— ऋक् यजुष् एव साम ।

श्रुतियों एव स्मृतियों में वेद के सम्बन्ध में विशद विचार हुआ है शब्दाधिष्ठानसापेक्ष यह वेद गद्य पद्य एव गय भेद स तीन प्रकार का होता है पद्यात्मक वेद ऋक् है गद्यात्मक वेद यजुष् है तथा गेय रूप वेद साम है । इन तीनों का सम्बन्ध क्रमश भू भुव एव स्वर्लोक से है तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार पद्य एव गीति छन्द आदि की मर्यादाओं में बधे होते हैं किन्तु गद्य निर्मर्याद होते

हैं इसी तरह इस त्रैलोक्य में भी पृथ्वी एव द्युलोक सायतन एव समर्याद हैं किन्तु अन्तरिक्षलोक इन मर्यादाओं से रहित है । अत इन धर्मो से युक्त रहने के कारण पृथ्वी स्थानीय अग्नि का पद्यबन्ध अर्थात् ऋक् के साथ द्युस्थानीय आदित्य का गीतिबन्ध अर्थात् साम के साथ तथा अन्तरिक्षस्थानीय वायु का यजुष् के साथ शाश्वत सम्बन्ध है । इस पार्थिव अग्नि से सम्बन्धित होने के कारण ही ऋग्वेद का आरम्भ—

अग्निमीळे पुरोहितम् यज्ञस्य देवमृत्विजम्[35] मन्त्र से अन्तरिक्ष सम्बन्धी वायु के आधार पर यजुर्वेद संहिता का आरम्भ—

इषे त्वोर्जे त्वा, वायव स्थ, देवा व[36] मन्त्र से तथा दिव्याग्नि आदित्य के आधार पर सामवेद संहिता का आरम्भ —

अग्न आयाहि वीतये गृणानो हव्यदातये[37] मन्त्र से हुआ है ।

## क्रियाशक्ति का स्वरूप

देवीगीता तथा सौरपुराण के अनुसार यह क्रियाशक्ति विलक्षण स्वरूपवाली है जिसके सम्बन्ध में निश्चितरूप से कुछ कहना असम्भव है—

न सती नासती नोभयात्मा विरोधतः ।
एतद्विलक्षणा काचित् वस्तुभूतास्ति सर्वदा ॥
नासद्रूपा न सद्रूपा माया नैवोभयात्मिका ।
सदसद्भ्यामनिर्वाच्या मिथ्याभूता सनातनी[38] ॥

यह क्रियाशक्ति अनित्य असत् अनेक तथा मिथ्यारूप है । मिथ्या का अर्थ है दो तत्वों के मेल से निर्मिति अर्थात् परसत्ता से सत्तासम्पन्न होना[39] । तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार ज्ञानशक्ति क्रियाशक्ति से सम्बन्धित क्षोभ का अनुवर्तन करने से एक होकर भी नाना रूपों में दिखाई पडती है उसी प्रकार ज्ञानशक्ति की सत्ता का अनुवर्तन होने से यह क्रियाशक्ति असत् होकर भी सत् रूप हो जाती है ।

## ज्ञानशक्ति एव क्रियाशक्ति का अन्योन्याश्रयभाव

ज्ञानशक्ति सत्तारूप है तथा क्रियाशक्ति क्षोभरूप है । सत्तात्मक ज्ञानशक्ति नित्य अखण्ड एव व्यापक है क्षोभ रूप क्रियाशक्ति अनित्य तथा भिन्न भिन्न रूपो वाली है । क्षोभरूप सृष्टि के अन्तर्गत यह सत्तात्मक भाव सतत अनुगत होता रहता है । अत जिस प्रकार क्रियाशक्ति से सम्बन्धित क्षोभ का अनुवर्तन होने से यह ज्ञानशक्ति नाना रूपों में भासित होती है इसी प्रकार ज्ञानशक्ति से सम्बन्धित सत्ता का अनुवर्तन होन से यह क्रियाशक्ति असद्रूप होकर भी सद्रूप में दिखाई पडती

है । इस प्रकार एक ही सत्ता कहीं प्रधान होती है तो कहीं गौण । यह सत्ता सम्बन्ध भी तीन प्रकार का होता है—

१ स्वत सिद्ध २ परत सिद्ध तथा ३ असिद्ध । इनमें प्रथम सत्तासम्बन्ध सत्य तथा द्वितीय सत्ता सम्बन्ध मिथ्या कहा जाता है जैसा कि ऐतरेय ब्राह्मण का वचन है—

द्वय वा इद न तृतीयमस्ति । सत्य चवानृत च । सत्यसंहिता व देवा, अनृतसंहिता मनुष्या [40] । अत जो सत्य है वह ज्ञानशक्ति है तथा जो मिथ्या है वह क्रियाशक्ति है । इस तरह ज्ञानशक्ति स सम्बन्धित भाग सद्रूप होने स सच्चिदानन्दस्वरूप तथा क्रियाशक्ति से सम्बन्धित भाग असद्रूप होने स नामरूपात्मक है । सत् अर्थात् ब्रह्म तथा असत् अर्थात् माया । (इस ज्ञानशक्ति एव क्रियाशक्ति के भेदाभेद स सम्बन्धित एक तालिका अन्त में दी गयी है जिसस इन शक्तियों को सर्वांग रूप से समझने में पर्याप्त सहायता मिलेगी )

## शक्तितत्त्व के सम्बन्ध मे पण्डितश्री मोतीलाल शास्त्री की अवधारणा

शास्त्रीजी के अनुसार यह निखिल सृष्टि ज्ञान क्रिया एव अर्थ इस शक्तित्रय का ही समन्वित रूप है । प्रज्ञा प्राण एव भूत नाम की सुप्रसिद्ध तीन मात्राओं का समन्वित रूप ही विश्व है । प्रज्ञामात्रात्मिका ज्ञानशक्ति स्वायम्भुवी ब्राह्मीशक्ति है जिसके मूल चित्पति स्वयम्भू ब्रह्मा है । प्राणमात्रात्मिका क्रियाशक्ति ही वैष्णवी शक्ति है । इसके मूल क्रियापति विष्णु हैं । भूतमात्रात्मिकता अर्थशक्ति ही शैवीशक्ति है । इसक मूल शिव है । इस प्रकार तीनों देवों से समन्वित ये ब्राह्मी वैष्णवी एव शैवी शक्तिया क्रमश आत्म देव तथा भूतभावों से अन्वित हैं । ये तीनों ही शक्तिया महाकाली महासरस्वती एव महालक्ष्मी है । ज्ञानशक्ति महाकाली है जो मुक्ति की अधिष्ठात्री है । क्रियाशक्ति महासरस्वती है जो भुक्ति मुक्ति दोनों की अधिष्ठात्री है । अर्थशक्ति महालक्ष्मी है जा भुक्ति की अधिष्ठात्री है । काली की प्रतिष्ठा मन सरस्वती की प्रतिष्ठा प्राण तथा लक्ष्मी की प्रतिष्ठा वाक् है । इन तीनों ही शक्तियों का स्वयम्भु, सूर्य तथा पृथ्वी से सम्बन्ध ह । इस समष्टि रूप विश्व के स्वयम्भू, सूर्य एव पृथ्वी नामक ज्ञान क्रिया तथा अर्थप्रधान पर्व ही क्रमश ब्रह्म क्षत्र एव विट भावों के प्रवर्तक माने गये हैं । महाकाली प्रधाना महासरस्वती स्वायम्भुवी ज्ञानशक्ति है । यही ब्रह्मवीर्य के द्वारा ब्राह्मण वर्णाधिष्ठात्री है । महासरस्वतीप्रधाना महाकाली सौरी क्रियाशक्ति पौरुषशक्ति है । यही क्षत्रवीर्य क द्वारा क्षत्रिय वर्ण की अधिष्ठात्री है । महाकाली रूपा ज्ञानशक्ति तथा महासरस्वतीरूपा क्रियाशक्ति इन दोनों सूक्ष्मशक्तियों के आधार पर व्यक्त होने वाली तद्गर्भिता महालक्ष्मी पार्थिवी अर्थशक्ति है । यही विड्वीर्य के द्वारा वैश्यवर्ण की मूलाधिष्ठात्री है । महाकाली अव्यक्ता है महासरस्वती व्यक्ताव्यक्ता है तथा महालक्ष्मी व्यक्ता है । अव्यक्ता महाकाली सर्वात्मिका है[41] । यथा—

हेतु समस्तजगता त्रिगुणापि दाषै –

न ज्ञायस हरिहरादिभिरप्यपारा ।

सर्वाश्रयाखिलमिद जगन्शभूत

मव्याकृता हि परमा प्रकृतिस्त्वमाद्या [४२] ।

व्यक्ताव्यक्ता महासरस्वती शब्दात्मिका ह । यथा–

शब्दात्मिका सुविमलर्ग्यजुषा नियान

मुद्गीथरम्यपदपाठवता च साम्नाम् ।

देवी त्रयी भगवती भवभावनाय,

वार्त्ता च सर्वजगता परमार्तिहन्त्री [४३] ॥

व्यक्ता महालक्ष्मी अर्थात्मिका है । [redacted]–

या श्री स्वय सुकृतिना भवनेष्वलक्ष्मी

पापात्मना कृतधिया हृदयषु बुद्धि ।

श्रद्धा सता कुलजनप्रभवस्य लज्जा,

ता त्वा नता स्म परिपालय देवि विश्वम् [४४] ॥

इस प्रकार पण्डित मोतीलाल जी शास्त्री शक्ति से सम्बन्धित उपर्युक्त वैदिक वाङमय तथा तान्त्रिक साहित्य के चिन्तन को परस्पर समन्वित कर देते हैं । इस समन्वय को निम्न तालिका के रूप में प्रदर्शित किया जा सकता है—

| शक्ति | विश्व | देव | देवी | प्रतिष्ठा | पर्व | वर्ण | स्वरूप |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ज्ञान | प्रज्ञा | ब्रह्मा | महाकाली | मन | स्वयम्भू | ब्रह्म | अव्यक्त |
| क्रिया | प्राण | विष्णु | महासरस्वती | प्राण | सूर्य | क्षत्र | व्यक्ताव्यक्त |
| अर्थ | भूत | शिव | महालक्ष्मी | वाक् | पृथ्वी | विट | व्यक्त |


ब्रह्म
ज्ञानशक्ति
(सच्चिदानन्दात्मक सत्तारूप)
क्रियाशक्ति
(नामरूपात्मक क्षोभरूप)
सम्बन्ध
भेद
सम्बन्ध
धर्म
ज्ञानशक्ति के भेद
निर्विकल्पक
क्रियाशक्ति के भेद
सांसिद्धिक
नैमित्तिक
सविकल्पक
उद्भूत
उद्भावित
सक्रान्त
अन्तर्हित
तिरोभूत
आधिकारिक
आतिशयिक
सासर्गिक
मिथ्या
ज्ञानशक्ति का प्रत्यक्षीकरण
विषय
यज्ञ
तप
दान
सस्कार
शब्द
वर्ण
ब्राह्मण
क्षत्रिय
वैश्य
आधारभेद से ज्ञान के भेद
बाह्य स्थूल सूक्ष्म कारण । पर प्रत्यक् अन्वक् पराक्
कर्म
विद्याशक्ति
पराक्रमशक्ति
धर्मशक्ति
विद्या आधिदैविक आधिभौतिक आध्यात्मिक
छन्द
गायत्री
त्रिष्टुप्
जगती
वेद ऋक् यजुष्, साम
गुण
सत्त्व
रज
सकीर्ण (मिश्रित)
(पद्य) (गद्य) (गेय)

## सन्दर्भ


१ ब्रह्मसूत्रशक्तिभाष्य मंगलाचरण श्लोक १ लेखक प पञ्चानन तर्करत्न

२ ऋग्वेद १० १२९ ६

३ श्वेताश्वतरोपनिषद् १ १

४ ते ध्यानयोगानुगता अपश्यन् देवात्मशक्तिं स्वगुणैर्निगूढाम् ।
य कारणानि निखिलानि तानि कालात्मयुक्तान्यधितिष्ठत्येक ॥ श्वेताश्वतरोपनिषद् १ ३

५ इन्द्रो मायाभि पुरुरूप ईयते बृहदारण्यकोपनिषद् २ ५ १९

६ शक्तिभाष्य का अध्ययन प्रथम अध्याय पृष्ठ ५१ पर उद्धृत लेखिका डा सुशीला कमलेश चौखम्भा संस्कृत सीरीज वाराणसी ।

७ शक्तिभाष्य—पृष्ठ १ लेखक पण्डित पञ्चानन तर्करत्न

८ परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च । श्वेताश्वतरोपनिषद् ६ ८

९ मैत्रायण्युपनिषद् ६ ३ ।

१० देव्युपनिषद् १ ।

११ तान्त्रिकवाङमय में शाक्तदृष्टि पृ १२ महामहोपाध्याय गोपीनाथ कविराज ।

१२ प्रकाशरूपता चिच्छक्ति तन्त्रसार आ १

१३ आनन्द स्वातन्त्र्यम् स्वात्मविश्रान्तिस्वभावाह्लादप्राधान्यात् तन्त्रसार आ १

१४ तान्त्रिक वाङमय में शाक्तदृष्टि पृ १२

१५ वर्तमानावभासानां भावानामवभासनम् ।
अन्तःस्थितवतामेव घटते बहिरात्मना । ईश्वरप्रत्यभिज्ञा श्लोक ३२ ।

१६ प्रकाश एव अर्थाना स्वरूपम् ईश्वरप्रत्यभिज्ञाकारिका ।

१७ तैत्तिरीयोपनिषद् २ ८ ।

१८ आनन्दाद्ध्येव खल्विमानि भूतानि जायन्ते तैत्तिरीयोपनिषद् ३ ६ १

१९ अनादिनिधन ब्रह्म शब्दतत्त्व यदक्षरम् ।
विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यत ॥ वाक्यपदीय ब्रह्मकाण्ड १

२० अध्याहितकला यस्य कालशक्तिमुपाश्रिता ।
जन्मादयो विकारा षड् भावभेदस्य योनय ॥ वाक्यपदीय ब्रह्मकाण्ड १ ३

२१ वाक्यपदीय ब्रह्मकाण्ड भावप्रदीप व्याख्या पृष्ठ १२७ प सूर्यनारायण शुक्ल

22 *General Introduction to Tantra Philosophy page 264 By S N Das Gupta*

२३ शक्तिभाष्य का अध्ययन प्रथम अध्याय पृष्ठ ३८ ४०

24-*Herbert Spenor The Philosopher Modern Science says that the universe whether phychical or Physical where within or without us is a play of force shakti and shakta pag 303*

२५ (i) धर्मं जिज्ञासमानाना प्रमाण परम श्रुति । मनुस्मृति २ १३

(ii) वेदप्रणिहिता धर्मो ह्यधमस्तद् विपर्यय । मनुस्मृति २ ८

(iii) श्रुतिप्रामाण्यतो विद्वान् स्वधर्मे निवेशत वै । श्रीमद्‌भागवत् ६ १ ४०

२६ नसर्गिकी स्फुरत्ता विमशरूपास्य वर्तते शक्ति ।
तद्योगादव शिवो जगदुत्पादयति पाति महरति ॥ शक्तिभाष्यअध्ययन प्रथम अध्याय पृष्ठ५३ पर उद्धृत ।

२७ मालिनीविजयात्तर तन्त्र ३ ७ । शक्तिभाष्यअध्ययन पृष्ठ ५३ पर उद्धृत ।

२८ कठोपनिषद् २/३ १२ ।

२९ वेदधर्मव्याख्यानम् प्रथम भाग पृष्ठ १२ पर उद्धृत ।

३० शृणोत ग्रावाण तैत्तिरीयसहिता १ ३ १३ १ । स्वधिते मैन हिंसी तैत्तिरीयसहिता १ २ १ १ ।

३१ प्रलयादिनिर्विकल्पदशाया चिच्छक्तिरूपता तदन्ते विकल्पाभिमुख्यदशाया मायाशक्तिरूपता विकल्पदशायामविद्यात्मकजडशक्तिरूपतेति त्रिपुरारहस्य ज्ञानखण्ड चतुर्थ अध्याय पृ २३७

३२ महाभारत शान्तिपर्व मोक्षधर्म अध्याय ३०७ श्लोक २ ।

३३ (i) ओ३मित्येकाक्षर ब्रह्म व्याहरन् मामनुस्मरन् ।
ब्रह्मैवेद सर्वम्, सर्व खल्विद ब्रह्म । छान्दोग्योपनिषद् ३ १ ४१

(ii) सेय विद्या श्रुतिमति बुद्धिस्तपसा तस्य पारमीप्सितव्यम् निरुक्तपरिशिष्ट १३ १३

(iii) ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्म षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च । व्याकरणमहाभाष्य पस्पशाह्निक

३४ (i) त्रयो वेदा अजायन्त ऋग्वेद एवाग्नेरजायत यजुर्वेदो वायो सामवेद आदित्यात् ।
ऐतरेय ब्राह्मण १५/६

(ii) अग्नेर्ऋचो वायोर्यजूषि सामान्यादित्यात् । स एता त्रयी विद्यामभ्यतपत्
छान्दोग्योपनिषद् १७१ १०

(iii) अग्निवायुरविभ्यस्तु त्रय ब्रह्म सनातनम् ।
दुदाह यज्ञसिद्ध्यर्थमृग्यजु सामलक्षणम् ॥मनुस्मृति १ २३

३५ ऋग्वेदसंहिता १ १ १

३६ यजुर्वेदसंहिता १ १

३७ सामवेदसंहिता १ १ १

३८ वेदधर्म्मव्याख्यानम्, भाग १ पृष्ठ ५ ।

३९ मथति सगमनार्य । सगमश्च परप्राणे स्वप्राणसमन्वयादेकात्मतापत्ति ।
वेद धर्म्मव्याख्यानम्, भाग १ पृष्ठ ४

४० ऐतरेय ब्राह्मण १ १ ६

४१ भारतीय सांस्कृतिक आयोजनों की रूपरेखा (संस्कृति एव सभ्यता पृ ५५५) प मोतीलाल शास्त्री

४२ दुर्गासप्तशती ४ ७

४३ वही ४ १०

४४ वही ४ ५

# अपराजिता पुरी
## (पञ्चकोश के आलोक में)

—डॉ (श्रीमती) श्रद्धा चौहान

अपराजिता पुरी अर्थात् अजेय नगरी । एक ऐसी पुरी जो एक के बाद एक कई सुदृढ़ परकोटों में आवेष्टित होकर सुरक्षित है । जिसकी बाह्य परिखा (परकोटा) ऐसी है जिसमें अनेक[1] प्रवेश द्वार है । ऐसी विलक्षण नगरी का सांगोपांग वर्णन हमें अथर्ववेद १० २ में प्राप्त होता है । सूक्त का प्रारम्भ मनुष्य शरीर के विभिन्न अंगों के स्रष्टा के प्रति जिज्ञासा से होता है । एडी से चोटी तक दृश्यमान जो अस्थि मांस मज्जा युक्त शरीर है उसका उल्लेख करते हुए प्रश्न किया गया है कि इसमें एडी टखने आदि विभिन्न अंगों की रचना किसने की ? इसके विभिन्न इन्द्रिय छिद्रों का निर्माता कौन है ? वह कौन है जो इसके मध्य में प्रतिष्ठित है ? इस मनुष्य शरीर में प्रिय अप्रिय निद्रा हर्ष आवेग पीडा रोग अमति आदि का उदय कहाँ से होता है ? वह कौन है जो इसमें रूप महिमा गति और ज्ञान प्रदान करता है ? इसमें यज्ञ की स्थापना किसने की ? इसमें सत्य अनृत मृत्यु अमरत्व आदि कहाँ से आये ? इस अस्थिपञ्जर को मांस एवं चर्म का आवरण किसने प्रदान किया ? किसने इसमें उषा दिन और सांय की रचना की ? रेतस् और मेधा का आधान इसमें किसने किया ? इस प्रकार यहाँ मनुष्य शरीर के स्थूल और सूक्ष्म अंगों के अतिरिक्त उसमें अनुस्यूत भावनाओं कामनाओं और क्रियाओं के रहस्य को जानने की चेष्टा की गई है । इस शरीर के रहस्यमय स्रष्टा के प्रति जिज्ञासा उत्पन्न कर ऋषि स्वयं समाधान प्रस्तुत करते हैं कि ब्रह्म ही इसका कर्त्ता धर्त्ता है । वही इस शरीर में सर्वत्र व्याप्त है । इस दृष्टि से यह शरीर एक ब्रह्म पुर है इस पुर में निवास करने के कारण वह पुरुष भी कहलाता है ।[2] अमृतावृत इस ब्रह्मपुर को जो जानता है उसे ब्रह्म और ब्रह्म से उद्भूत देवशक्तियाँ (ब्राह्मा) चक्षु प्राण और प्रजा (प्रकृष्ट ऊर्जा) प्रदान करते हैं ।[3] इस ब्रह्मज्ञाता को वृद्धावस्था से पूर्व न तो प्राण त्यागता है और न चक्षु ।[4] कहने का तात्पर्य यह है कि वृद्धावस्था के कारण उत्पन्न होने वाली शारीरिक एवं मानसिक दुर्बलताएं उस व्यक्ति को असमर्थ नहीं बनाती जो शरीर में सर्वत्र ब्रह्म और उसकी देवशक्तियों को विराजमान जानता है । यह मनुष्य शरीर वस्तुतः देवों की अयोध्यापुरी है जो कि विरोधी शक्तियों के लिये अयोध्य है ।

### अयोध्यापुरी का रहस्य

इस अयोध्यापुरी का वर्णन करते हुए अथर्ववेद कहता है—

> अष्टचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या ।
> तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषावृतः ॥ १० २ ३१

तस्मिन् हिरण्यय कोश त्र्यर त्रिप्रतिष्ठित ।

तस्मिन् यद् यक्ष मात्मन्वत्तद्व ब्रह्मविदो विदु ॥१० २ ३२

प्रभ्राजमाना हरिणी यशसा सपरीवृताम् ।
पुरी हिरण्ययी ब्रह्मा विवेशापराजिताम् ॥ १० २ ३३

यहाँ प्रारम्भिक मन्त्र म अयाध्यापुरी के अन्तर्गत एक हिरण्यय काश नामक ज्यातिर्मण्डित स्वग की स्थिति बनाई गई है । यह कोश तिन तीन अरा आर तीन प्रतिष्ठाओ स युक्त है उन्हें क्रमश सत्,चित् आनन्द आर सत्व रज तम के रूप में स्वाकार किया जा सकता है ।[5] इस हिरण्यय कोश में आत्मा स सयुक्त यक्ष विराजमान है जो कि ब्रह्मवत्ताओं द्वारा वद्य ब्रह्म है । यही आत्मा को ब्रह्मा बनाता ह । ब्रह्मा की जाज्वल्यमान ज्यातिर्मण्डित अयाध्या नामक अपराजिता हिरण्ययपुरी म ब्रह्मा प्रविष्ट हाता है । इस देवपुरी को अयोध्या अथवा अपराजिता कहने का महत्त्व इसलिए और भी बढ जाता है क्योंकि इसमें एक या दा नहीं अपितु नौ द्वार बताय गये ह जिनस आक्रमणकारी आसुरी शक्तियाँ प्रविष्ट हो सकती हैं । परन्तु साथ ही पुरी का अष्टचक्रा कहकर यह सकेत कर दिया है कि इसमें ऐस आठ केन्द्र हैं जहाँ निरन्तर चक्रवत् प्रतिरक्षा क उपाय चलत रहते है ।

इसक अतिरिक्त आत्मा से सयुक्त ब्रह्म के ज्ञान से जीव स्वय नवसृष्टि कर्त्ता ब्रह्मा बन जाता ह अत इस पुरी का अजयता निश्चित रूप स अक्षुण्ण हो जाती ह । यहा पर जिन आठ चक्रो का सकेत ह व ही सम्भवत परवर्तीकाल के योगशास्त्रीय ग्रन्थो में मूलाधार स्वाधिष्ठान मणिपूरक अनाहत विशुद्धि ललना आज्ञा और सहस्रार चक्र मान गय प्रतीत हाते ह । इन आठों चक्रों (केन्द्रों) पर क्रमश ध्यान केन्द्रित कर और ब्राह्मी चेतना को आत्मसात् कर साधक इनसे चतुर्दिक फैलने वाले तन्तुओं द्वारा ब्राह्मी शक्ति का प्रसार अपन व्यक्तित्व में सर्वत्र कर सकता है । इस प्रकार ब्राह्मी शक्ति म सन्नद्ध होकर ब्रह्म रूप आत्मा सभी योग सिद्धियों का स्वामी बनकर व्यक्ति आर समाज को शुद्ध रख सकता ह ।

## अयोध्या पुरी के कोश

मनुष्य व्यक्तित्व रूपी अयाध्या को अपराजिता पुरी बनान का श्रेय वस्तुत पूर्वोक्त हिरण्यकोश का ह जिसके ज्यातिर्मण्डित स्वग में आत्मा स युक्त ब्रह्म (यक्षमात्मन्वत्) बठा हुआ ह । ब्रह्मात्म सायुज्य का बोध जीवात्मा को शुद्ध बुद्ध अजेय ब्रह्मा बनने की शक्ति प्रदान करता ह । इसालिय प्रस्तुत अथर्ववदीय सूक्त म हिरण्यकोश को मनुष्य व्यक्तित्व की सबस बडी गहराई माना गया ह । इसक अतिरिक्त अन्य कोशों का सकेत निम्नलिखित मन्त्रों में दिया ह—

मूर्धानमस्य ससीव्याथर्वा हृदय च यत् ।

मस्तिष्कादूर्ध्व प्रैरयत् पवमानोऽधि शीर्षत ॥

तद्वा अथर्वण. शिरा दवकाश. समुब्जित ।

तत्प्राणो अभि रक्षति शिरा अन्नमथो मन. ॥अ. १० २ २५,२६

इन मन्त्रों में सकेतित पाच अन्य कोश इस प्रकार हैं—

(१) पवमान (अथर्वा शीर्ष से ऊपर)

(२) देवकाश अथवा अथर्वाशीर्ष (जो हृदय तथा मूर्धा पक्ष का ससीवन करने वाला है)

(३) मन

(४) प्राण

(५) अन्न

अथर्ववद में वर्णित इन पाँचों कोशों की तुलना तत्तिरीयोपनिषद् का ब्रह्मानन्दवल्ली में वर्णित क्रमश आनन्दमय विज्ञानमय मनोमय प्राणमय और अन्नमय पुरुषों क परिप्रेक्ष्य में कल्पित काशा स की जा सकती है ।

## आनन्दमय कोश

अथर्ववद मे जिस पवमान कहा गया ह उसी का वणन ऋग्वेदाय[6] नवम मण्डल में साम नामक ब्रह्मानन्द रस क रूप में हुआ ह । वहाँ स्पष्ट कहा गया है कि पवमान सहस्रशाखाओं वाले हरित और जाज्वल्यमान हिरण्यय वनस्पति का मधुमयी धारा से युक्त करता है ।

इसका तात्पर्य यह है कि पवमान हिरण्यय काश के हिरण्यय तत्त्व को ही आनन्द रूप मधु स सम्पृक्त करक उसी का सहस्रशाखाआ में वपण करता है । इसीलिए पवमान साम का अन्यत्र[7] हिरण्यय रूप रत्नधा उत्स स प्रवाहित होने वाला माना गया है । तैत्तिरीयोपनिषद् आनन्दमय पुरुप का वर्णन[8] करत हुए कहता है—

तस्माद्वा विज्ञानमयात् अन्याऽन्तरात्मानन्दमय ।

तनप पूर्ण । स वा एष पुरुषविध एव । तस्य प्रियमव शिर ।

मोद दक्षिणपक्ष प्रमोद उत्तरपक्ष । आनन्दात्मा । ब्रह्म पुच्छ प्रतिष्ठा ।

आनन्दमय पुरुप के इस औपनिषदिक वणन म प्रिय को उसका शिर मोद और प्रमाद को दक्षिण पक्ष तथा उत्तर पक्ष कहने का अभिप्राय यह ह कि इस स्तर पर जहाँ एक आर शुद्ध प्रममय चतना आचरण की दक्षता म मोद का उत्पन्न करक उसक क्रियात्मक पक्ष को मोदमय बनाती है वहा उस पुरुष क भावात्मक तथा ज्ञानात्मक पक्ष का प्रमाद (उत्कृष्ट मोद) रूप देकर उत्तर पक्ष की

वे भी श्रद्धा की उपासना सदा हृदय से करते ॥

हार्दिक सकल्पयुक्त होकर जो श्रद्धा को अपनाते है ।

श्रद्धा से आध्यात्मिक धन का व ही केवल पाते ह ॥

श्रद्धा का आह्वान निन्य प्रात हम करते ह ।

माध्यन्दिन आह्वान् पुन सूर्यास्त समय भी करते ह ॥

यही विनय, श्रद्धे ! तुमसे श्रत् का हमम आधान करो ।

सूक्त के इस हिन्दी भावानुवाद से स्पष्ट है कि श्रद्धा का सम्बन्ध हृदय और मूधा दोनों से ही है । इसकी तुलना अ वे के पूर्वोक्त[१९] मन्त्र से की जा सकती है जिसमें ऊर्ध्व अथर्वा मूर्धा और हृदय का ससीवन मस्तिष्क से दोनों को प्रेरित करता है । यहाँ अभिप्रेत यह है कि श्रद्धा उस अतिमानसिक चेतनतत्व की शक्ति है जिसे अथर्ववेद में अथर्वा कहा गया है जो मनुष्य के मूर्धा और हृदय पक्ष का प्रेरक है । इसी श्रद्धा शक्ति द्वारा साधक को ब्रह्मात्म सायुज्य में प्राप्त होने वाले उस वस्तु की उपलब्धि हो सकती है जो कि श्रत् है । इससे युक्त करने के लिये सूक्त क उपसहार में प्रार्थना की गई है—श्रद्धे ! श्रद्धापय इह न. । यही श्रत् ऋ २ १ २५ में इन्द्र के लिये काम्य है ।

विज्ञानमय पुरुष का श्रद्धा रूपी शिर उसके क्रमश दक्षिण तथा उत्तरपक्ष पर आधारित रहता है । इनमें से प्रथम का ऋत और दूसरे को सत्य कहा गया है । जिस श्रत् के आधार पर श्रद्धा का नामकरण होता है वही सम्भवत विज्ञानमय स्तर पर ऋतम् और सत्यम् क युग्म रूप में सक्रिय हाता है । इसी दृष्टि से वैदिक दर्शन नामक पुश्स्तक के विद्वान् लेखक ने ऋतम् और सत्यम् को क्रमश भाव (Becoming) और सत्त्व (Being) माना है ।[२०] ऋतम् मनुष्य व्यक्तित्व में उचित समय पर उचित प्रकार से उचित कार्य करने की दक्षता प्रदान करता है अत इसे विज्ञानमय पुरुष का दक्षिण पक्ष कहा गया ह । ऋग्वेद के अनुसार दक्षता का लक्ष्य है कि साधक न तो स्वय भ्रष्ट हो और न ही अपने मन को क्षीण हान दे अपितु अपने आवरण को यज्ञ बनाकर उस परमेश्वर इन्द्र को समर्पित करता रहे । तभी वह ऋतपा और ऋतेजा होकर आध्यात्मिक परम धन (राय) को प्राप्त करने योग्य बन सकता है ।[२१] यह परम धन ही वह सत्य है जिसमें ऋत की परिणति का श्रेयस्कर माना जाता है[२२] परन्तु जब तैउ सत्य को दक्षिण पक्ष के विपरीत अर्थात् उत्तरपक्ष कहता ह ता इसका अभिप्राय यह है कि वह परम धन रूप सत्य ऋतम् की पृष्ठभूमि में सदैव विद्यमान रहता ह और वह ऋतम् का श्रेयस्कर रूप होने के कारण ही उत्तरपक्ष कहलाता है ।

विज्ञानमय पुरुष के आत्मा को योग कहने में अभिप्रेत यह है कि अन्नमय स लेकर मनोमय पर्यन्त समस्त नानात्व यहाँ एकीभूत हो जाता है । इसी ओर सकेत करते हुए ऋ ६ २८ १ में इस स्तर की एक गोष्ठ क रूप में कल्पना की गई है । इसमें मनोवृत्तियों रूपी गायों को एकत्र हान आर

भद्र सम्पादित करने के लिये आमन्त्रित किया गया है और साथ ही यह आशा की जाती है कि इस प्रकार भूयामूय करने से परमेश्वर इन्द्र अपने भक्त को अभिन्न खिल्य (योग) में स्थान दे देगा ।[२३] ऋत और सत्य से समन्वित इस योग आत्मा की स्थिति तभी प्राप्त हो सकती है जब हमारा शरीर केन्द्रित अहम् उलट कर मह हो जाय ताकि हम शरीर के स्थान पर आनन्दमय आत्मा को ही अहम् समझने लगें । यही मह विज्ञानमय पुरुष का आधार (पुच्छ-प्रतिष्ठा) है । इसी परिवर्तन को वेद में अह रूपी वृत्र का वध अथवा इन्द्र विजय नाम दिया गया है ।

## मनोमय कोश

अवे में अथर्वा का शिर (देवकोश) के रक्षक मन प्राण और अन्न के रूप में वर्णित हुए हैं । इनमें से मन की तुलना तैउ के मनोमयपुरुष के परिप्रेक्ष्य में कल्पित कोश से की जा सकती है । यही मनोमय कोश है जिसका वर्णन उपनिषद्[२४] में प्राणमय कोश के अन्तरात्मा के रूप में हुआ है—

तस्माद्वा एतस्मात् प्राणमयात् अन्योऽन्तरात्मा मनोमय. तेनैष पूर्ण । - । तस्य यजुरेव शिर. । ऋक् दक्षिण. पक्ष सामोत्तरपक्ष. । आदेशात्मा । अथर्वाङ्गिरस पुच्छ प्रतिष्ठा ।

उपर्युक्त विवरण में मनोमय पुरुष का शिर यजु दक्षिणपक्ष ऋक् और उत्तर पक्ष साम को बताया गया है । इसकी पुच्छ प्रतिष्ठा (आधार) अथर्वाडगिरस है । निश्चय ही यहाँ कोई मन्त्र विशेष अथवा विशिष्ट ऋषि अभिप्रेत नही हो सकते । वस्तुत यह मनोमय पुरुष की चेतना शक्ति का चतुर्विध वर्णन है । शतपथ[२५] ब्राह्मण में सबको जोडने वाली शक्ति को यजु कहा गया है । तैउ में यही मनोमयपुरुष का शिर है । इस दृष्टि से यजु मानसिक क्रिया सम्पन्न करने वाली उस शक्ति का नाम है जो अपने भीतर मन की अन्य समस्त शक्तियों को समाविष्ट कर कार्यरत होती है । मनामय पुरुष की सर्वाधिक दक्षता उसके ज्ञानपक्ष में निहित है अत जब ऋक् को दक्षिण पक्ष कहा जाता ह तो उसस ज्ञानशक्ति ही अभिप्रेत प्रतीत होती है । ज्ञानशक्ति स सूक्ष्मतर एव महत्त्वपूर्ण इच्छाशक्ति है जिसक अन्तर्गत भावनाशक्ति आती है क्योंकि यदि यह शक्ति न हो तो ज्ञान और क्रियाशक्ति भी अपना कार्य प्रारम्भ नही कर सकतीं । इसीलिए साम (इच्छाशक्ति) का मनोमयपुरुष का उत्तर (उच्चतर) पक्ष कहा गया है । मनामय पुरुष के आत्मा को आदेश कहन का अभिप्राय यह ह कि इसके अन्तरात्मा विज्ञानमय का सकेत उसके लिये आदेश की तरह मान्य होता है । इस पुरुष की पुच्छ प्रतिष्ठा अथर्वाडिगरस बताया गया है । यह पूर्वोक्त अथर्वा शिर से किंचिद् भिन्न है । अथर्वा शिर तो विज्ञानमय पुरुष का वह उत्तर भाग है जो अपनी उन्मनी शक्ति द्वारा आनन्दमय के मह पर प्रतिष्ठित है जबकि अथर्वाडगिरस विज्ञानमय का ही वह अवर पक्ष है जो अपनी समनी शक्ति स मनामय के अह का आधार (पुच्छ प्रतिष्ठा) बनता ह ।

## प्राणमय तथा अन्नमयकोश

उक्त मनोमय पुरुष को प्राणमय कोश आवेष्टित किए हुए है । अत प्राणमय कोश का अन्तरात्मा मनोमय है । तै उ[27] प्राणमय कोश का वर्णन करते हुए कहता है— तस्माद्वा एतस्मादन्नरसमयात् अन्योऽन्तरात्मा प्राणमय । तेनैष पूर्ण । तस्य प्राण एव शिर । व्याना दक्षिणपक्ष । अपान उत्तरपक्ष । आकाशात्मा पृथिवी पुच्छ प्रतिष्ठा ।

इस पुरुष का सर्वश्रेष्ठ अङग प्राण है जो सामान्यत पञ्चविध माना गया है । प्राण की पञ्चविधाओं में से इसका जो रूप सम्पूर्ण शरीर में व्याप्त है उसे व्यान कहते हैं । यही अन्नरसमय शरीर के सम्पूर्ण क्रियाकलाप को दक्षता प्रदान करता है । इसी कारण व्यान को प्राणमय पुरुष का दक्षिणपक्ष माना गया है लेकिन इसकी दक्षता में निखार लाने के लिये आवश्यक है कि शरीरस्थ प्राणों में जो कलुष या विकार आ गये हैं उन्हें बाहर निकाला जाय अन्यथा दक्षिण पक्ष की दक्षता सकट ग्रस्त हो जायगी । प्राणों के इस विकार को दूर करने का कार्य जो प्राण करता है उसे अपान कहते हैं । इसका महत्व व्यान प्राण की अपेक्षा अधिक है अत यह प्राणमय पुरुष का उत्तरपक्ष कहा गया है । इन सभी प्राणों के लिये शरीर के भीतर जो अवकाश है वही प्राणमय पुरुष का आकाश नामक आत्मा बताया गया है । पृथिवी को इस पुरुष की पुच्छ प्रतिष्ठा कहने का अभिप्राय मनोमय कोश के उस प्रथनशील पथ से है जो प्राण और अन्नमय की ओर विस्तृत होने लगता है ।

प्राणमय कोश के चारों ओर अन्नमय पुरुष के परिप्रेक्ष्य में कल्पित है अन्नमयकोश अथवा अन्नरसमय पुरुष जिसका वर्णन तैउ में इस प्रकार किया गया है[28]—अन्नात् पुरुष । स वा एष पुरुषोऽन्नरसमय । तस्येदमेव शिर । अय दक्षिण पक्ष । अय उत्तरपक्ष । अयमात्मा । इद पुच्छ प्रतिष्ठा ।

यहाँ पर अन्न के रस से परिवर्धित स्थूल शरीर ही अभिप्रेत है । जिसका सर्वश्रेष्ठ भाग शिर है जिसमें मनुष्य का मस्तिष्क निवास करता है । इसके भी दो पक्ष हैं जिन्हें दक्षिण तथा उत्तर पक्ष कहा गया है । दक्षिण पक्ष वह है जो मनुष्य के आचरण को व्यावहारिक और भौतिक दृष्टि से दक्षता प्रदान करता है परन्तु इसके समान व्यवहार में दक्ष न होने पर भी इससे उच्चतर शक्ति वाला एक दूसरा पक्ष भी है जिसे आध्यात्मिक पक्ष कह सकते हैं । इसे ही तैउ अन्नरसमय पुरुष का उत्तरपक्ष कहता है । इस स्तर पर यह स्वय आत्मा कहलाता है ।

इस प्रकार अवे और तैउ के आधार पर मानव व्यक्तित्व का जो वर्णन हुआ है उसकी अन्तस्तम गहराई (हिरण्ययकोश) में स्थित ज्योतिर्मण्डित स्वर्ग में हमने आत्मा से युक्त ब्रह्म को पाया । आत्मा और ब्रह्म में से प्रत्येक पुरुष हैं क्योंकि उनमें से प्रत्येक इस अयोध्या अथवा अपराजिता पुरी में विद्यमान रहता है । उक्त स्वर्ग में तो ये सायुज्यावस्था में रहते हैं लेकिन अन्य कोशों में जैसे जैसे आत्मा अवतीर्ण होता है वह शनै शनै उस ब्रह्मात्म सायुज्य को विस्मृत कर देता

eyes head mouth and ear Having enveloped everything in the universe from all sides, it exists Though possessing no senses, it has all the virtues of the senses It nourishes all, inspite of its non attachment to them Possessing no gunas of prakrti, it is the enjoyer of gunas It is inside as well as outside all the animate and inanimate objects Because of its infinitesimal nature it is unknowable It is distant and near at the same time Though divided into all elements objects and creatures it stands absolutely undivided as the sustainer of all the creatures It is the destroyer as well as creator It is the light of all the lights beyond every darkness It is the knowable, the knowledge and the known object of knowledge residing in the hearts of all Here indeed we have a glimpse of vedantic Brahman [17]

However the Gita does seem to follow the Sankhya system when it speaks of Prakrti and Purusa as having no beginning and declares that all the gunas with their transformations are born of Prakrti [18] It also describes Prakrti as the source of all activity involving cause and effect, whereas the experience of pleasure and pain is ascribed to the Purusa [19] Staying inside Prakrti the Purusa enjoys the gunas born of Prakrti and his association with these gunas is the cause of his birth in the good or bad species [20]

Thus so far the Gita seems to make a common cause with the Sankhya system in describing only the relationship between the individual soul (Purusa) and Prakrti But it goes a step further and mentions what it calls the Para Purusa or Paramatma and the Mahesvara as spectator and sounsellor besides the nourisher and the enjoyer in the body [21] It means that the Gita is reiterating here not only the two forms of ksetrajna mentioned in the first and second verses of the thirteenth chapter but also a third one the Para Purusa Summing up the whole thing, therefore the gita says that every animate and inanimate object with all that is associated with them is due to the union of the ksetra and ksetrajna [22] and the paramesvara exists equally in all the creatures but He does not perish when they perish [23]

In other words, the Gita here speaks of what it has earlier termed as ksara (the perishable) Purusa and Aksara Purusa, besides Purusottama comparable to Para Purusa Paramatma or Ksetrajnapati

*SITA AND KSETRAPATI*

As we know the gita conceives the entire universe as a ksetra (field) enlightened by a ksetri (fielder)[24] This ksetri of gita may be seen in the ksetrapati of the Veda mentioned in Rv 4.57 The ksetrapati is the well wisher with whose help human beings can win all sorts of nourishment[25] He can provide us with the mysterious wave of honey which is elsewhere described as the secret name of ghrta the tongue of gods and the centre of immortality[26] This wave of honey is indeed the symbol of the ananda which can come to every human body also conceived as a field, from the ksetrapati who is God Himself In order to get this valued divine gift, the individual souls must plough their respective fields most peacefully in every way

शुन वाहा शुन नर. शुन कृषतु लाङ्गलम् ।
शुन वरत्रा वध्यन्ता शुनमष्ट्रामुदिङ्गय ॥ (Rv 4.57 4)

Obviously here the peaceful cultivation or ploughing is the symbol of the work done with the skill, called Yoga in the gita (2/50) By this Yoga alone the divine power called Sita can be brought down here to become the source of beautiful prosperity and of the good fruits D

अर्वाची सुभगे भव सीते वन्दामहे त्वा ।
यथा न सुभगाससि यथा न सुफलाससि ॥ (Rv 4.57 6)

Controlled by gods as Indra and Pusan, she turns into a milk giving cow benefitting us for years to come with happiness conceived as her milk

इन्द्र सीता निगृह्णातु ता पूषानु यच्छतु ।
सा न. पयस्वती दुहामुत्तरामुत्तरा समाम् ॥ (Rv 4.57 7)

The divine Sita can, therefore be compared with the aforesaid wave of honey which is the gift of ksetrapati (Rv 4.57.2) and by which He Himself becomes madhuman (honeyed) for us (Rv 4.57.3)

In other words the ksetrapati is same as the satya sattvan Indra and his wave of honey may be identified with Indra s transcendental divine sattva[27] which is indeed the outcome of the yoga process, described here as the cultivation of land When the same is conceived as Sita it is said to be produced by the karma yogi Raja Janaka while ploughing the field for the sake of rain Therefore the metaphor of

ploughing a field (ksetra) so closely associated with ksetrapati may be taken to symbolize the yoga process comprising of several factors like land implements ploughmen and bullocks alongwith the rain giving cloud capable of giving us happiness through honey and milk

शुन नः फला वि कृषन्तु भूमिं शुनं कीनाशा अभि यन्तु वाहैः ।
शुनं पर्जन्यो मधुना पयोभिः शुनासीरा शुनमस्मासु धत्तम् ॥

(Rv 4 57 8)

In this way human personality becomes an unified field of so many mental and physical activities seeking knowingly or unknowingly the said wave of honey or sita promising health happiness and peace of Yoga In the Gita also each chapter may be said to present some such creative processes of human psyche and soul In the very first chapter of the Gita the two armies assembled at the battle of kuruksetra might be taken to represent the forces of the evil and those of the good and deeply dejected Arjuna standing between them may be the soul of the upright man who is more concerned with the welfare not only of his own but of others as well Arjuna s dilemma is a common thing in human life where several dissimilar forces come in conflict with each other causing so many waves over the tranquil surface of mind with their physical repercussions affect ing the activities of man

16 Gita 13/5 11

17 Gita 13/12 18

१८ प्रकृति पुरुष चैव विद्ध्यनादी अभावपि ।

विकाराश्च गुणाश्चैव विद्धि प्रकृतिसभवान् ॥ १३/१९

१९ कार्यकरणकर्तृत्वे हेतु प्रकृतिरुच्यते ।

पुरुष सुखदु खाना भाक्तृत्वे हेतुरुच्यते ॥ १३/२०

२० पुरुष प्रकृतिस्था हि भुड क्त प्रकृतिजान्गुणान् ।

कारण गुणसगोऽस्य सदसद्यानिजन्मसु ॥ १३/२१

२१ उपद्रष्टानुमन्ता च भर्ता भाक्ता महेश्वर ।

परमात्मेति चाप्युक्ता देहेऽस्मिन्पुरुष पर ॥ १३/२२

२२ यावत्सजायते किंचित्सत्त्व स्थावरजगमम् ।

क्षेत्रक्षेत्रज्ञसयोगात्तद्विद्धि भरतर्षभ ॥ १३/२६

२३ सम सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्त परमेश्वरम् ।

विनश्यत्स्वविनश्यन्त य पश्यति स पश्यति ॥ १३/२७

२४ यथा प्रकाशयत्येक कृत्स्न लाकमिमं रवि ।

क्षेत्र क्षेत्री तथा कृत्स्न प्रकाशयति भारत ॥ १३/३३

२५ क्षेत्रस्य पतिना वय हितेनेव जयामसि ।

गामश्व पोषयित्वा स नो मृळातीदृशे ॥ R v ४५७१

२६ समुद्रादूर्मिर्मधुमा उदारदुपाशुना सममृतत्वमानट ।

घृतस्य नाम गुह्य यदस्ति जिह्वा देवानाममृतस्य नाभि ॥ R v ४५८१

27 Rv 6 31.5

# वेदो का पुरुषार्थ प्रेरित यथार्थवाद

# तथा

# उनका सार्वभौम स्वरूप

—प्रा. (डा.) भवानीलाल भारतीय

---

आर्य जीवन में धर्म अर्थ काम और मोक्ष इस पुरुषार्थ चतुष्टय को मानव का चरम लक्ष्य या साध्य कहा है । आय शास्त्रों में धर्म शब्द का प्रयाग विविधार्थ बाधक तथा विभिन्न सकेत देते हुए हुआ है । कहा पर इसे कर्तव्य का बोधक तो अन्यत्र व्यक्ति वस्तु या पदाथ का स्वभाव बोधक माना है । नैतिक मानदण्डों के लिए भी धम शब्द का प्रयोग मिलता है । धर्मपूर्वक अर्थोपार्जन और वित्त सचय का ही श्रेयस्कर कहा गया है । इसी प्रकार धमपूर्वक सासारिक कामनाओं को पूरा करना मनुष्य क लिय हितकारी माना गया है । मोक्ष तथा निश्रेयस प्राप्ति मनुष्य का परम पुरुषार्थ है । इसे प्राप्त कर सासारिक दु:खों और कष्टों स त्राण पाना मनुष्य क लिये अभीष्ट कहा गया है ।

आय शास्त्रों में पुरुषाथ चतुष्टय की व्याख्या करते हुए विभिन्न सिद्धान्तों का प्रतिपादन हुआ है । आध्यात्मिक और पारलौकिक उन्नति के लिय धर्मशास्त्रों में मनुष्य के लिये करणीय नाना प्रकार क कर्तव्यों कर्मों का विधान किया गया है । मनु शुक्र कामन्दक और कौटिल्य आदि मनीषियों न मानव जीवन क भातिक आर आर्थिक पहलू का व्याख्यात करने क श्लाघनीय प्रयास किये हैं । काम तत्त्व की मीमासा क भी भूरिश उद्योग हुए हैं । उपनिषद, वदान्त आदि के माध्यम से मोक्ष शास्त्रों की व्याख्या और विवेचना हुई है ।

हमारे देश का मध्यकालीन इतिहास इस बात का साक्षी है कि पराधीनता के पाशों में जकडे जाने के पश्चात भारत के जन समुदाय में हताशा निराशा दैन्य आत्मग्लानि और विषाद के घातक कीटाणुओं ने प्रवेश कर हमारी जीवनशक्ति को ही समाप्त कर दिया था । राजनैतिक दासता का अवश्यम्भावी परिणाम था मानसिक और बौद्धिक - गुलामी की श्रृखलाओं में देशवासियों का बंध जाना । फलत देशवासी अपन जीवन में पुरुषार्थ परिश्रम उद्यम आदि को त्यागकर अकर्मण्यता पुरुषाथहीनता भाग्यवाद आर नैराश्य के पाशों में बंध गये । वदिक सहिताओं में मानव को आशा उद्यम और पुरुषाथ का जा सदेश दिया है उस भुलाकर हम स्वय क लिय पापोऽहम् पाप कर्माऽहम् पापात्मा पापसम्भव जैस वाक्य बोलन लग आत्मा के दिव्य गुणों और शक्तियों का अवमूल्यन कर बैठे ।

युक्ति आर तर्क क स्थान पर श्र-ा आस्था विश्वास और अनन्य शरणागति जैसे नय शब्द आर उनके अर्थ ढूँ- गय जबकि वदार्थ में सवाधिक सहायक आचार्य यास्क न स्पष्ट घोषणा की थी

**पुरस्तान्मनुष्या वा ऋषिषूत्क्रामत्सु**

**दवानब्रुवन् का न ऋषिर्भविष्यतीति**

**तभ्य एततर्कमृषिम्प्रायच्छन् ॥**

अथात् जब ऋषिगण पृथ्वी स उठ गय तो मनुष्यों न दवों स पूछा कि अब हमारा ऋषि कान हागा ? दवा न उनक लिए तर्क का हा ऋषि बनाकर भजा । मनु की इस स्पष्ट उद्घोषणा का भी हमने विस्मृत कर दिया जिसम कहा गया था

**यस्तर्कणानुसधत्त स धर्म वद नतर ॥**

अथात् जा तर्क स धम का अनुसधान करता ह वहा वास्तविक धम का जान सकता ह ।

वदों में जिस पुरुषार्थ युक्त यथाथवादा धर्म की व्याख्या की गई है उसम धमाचरण क लिय सत्य दृढता तप श्रम आर विवक की आवश्यकता समझी गई ह जबकि मध्यकाल म सब काम सस्ता हा गया । डा सम्पूर्णानन्द क शब्दा म सस्त का यह अथ नहीं कि पसा कम लगन लग वरन यह कि एस एस लटक निकल आय जिनस थान का थान म स्वग आर विष्णु आदि लाक प्राप्त हा जात ह सब पापा का क्षय हा जाता ह झूठ कपट आदि का छाडन का कोई आवश्यकता हा नहा रहती ।

इस मध्यकालान भाग्यवादा विचारधारा क विपरीत हम वदा में उल्लिखित पुरुषाथ प्रधान विचारधारा पर चिन्तन कर ना भान हाता ह कि वदा मानव (जाव) को अत्यन्त गारव प्रदान किया गया ह । यजुर्वद म कहा गया ह **शुक्रमसि भ्राजमसि** हे जाव तू शुद्ध ह तज स्वरूप ह । वद म सन्तान क वार आर बलवान हान का कामना का गई ह

**अस्माक वारा उत्तर भवन्त ।** यजु १७/४३

वदिक सहिताआ म आशावाद का स्वर सवत्र सुनाइ पडता ह । वदा क मन्त्रद्रष्टा ऋषि क शब्दा म

**मधु वाता ऋतायत मधु क्षरन्ति सिधव ।**

**माध्वान सन्त्वाषधी ॥** यजु १३/२७

वायु हमारे लिए मधु को प्रवाहित करती है नदियाँ मधु बहा रही है ओषधियां भी मधुयुक्त है । यहाँ तक कि दिन और रात द्यौ और पृथिवी सर्वत्र मधुर भाव हो व्याप्त है । अन्न और वनस्पतियाँ प्राणदाता सूर्य और दुग्ध प्रदान करने वाली गाएँ भी मधु बरसाती है । यहाँ हताशा और अवसाद के लिए कोई स्थान नही है ।

वैदिक पुरुषार्थ का इससे बढकर प्रमाण और क्या होगा कि यहाँ मनुष्य को सौ वर्ष जीवित रहकर पुरुषार्थ करने की प्रेरणा दी गई है ।

शतमिन्नु शरदो अन्ति देवा । यजु २५/२२

तथा

तच्चक्षुर्देवहितं ३६ २४

आर्य जीवन मीमासा मे धर्म के साथ अर्थ और काम को समुचित महत्त्व प्रदान किया गया है । धनोपार्जन के लिये वेद का आदेश है शतहस्त समाहर सहस्र हस्त सकिर.' सकडों हाथों से कमाओं और हजार हाथों से खर्च करो । अर्थ की ही भांति काम को भी मनुष्य की सभी लौकिक प्रवृत्तियों का मूल माना गया है

काममन्त्य ममवनत मनसा रत प्रथम यन्मासीत् ।

सकाय यामन बृहता सयानी रायस्पाष यजमानाय धेहि ॥

अथर्व १९/५२/१

वैदिक चिन्तन मे मनुष्य जीवन की सफलता उसके सर्वप्रिय होने में मानी गई है । अत कहा गया है

प्रियं देवाना भूयासम् । प्रियं प्रजाना भूयासम् ।

प्रियं पशूना भूयासम् । प्रियं समानाना भूयासम् ॥

अथर्व १७/१/२ ५

मनुष्य देव प्रजाओं पशुओं और अपने समवयस्कों का प्यारा बने । अथर्ववेद काण्ड १० सूक्त ३ के मंत्र १७ २५ की शृंखला में मनुष्य को कीर्ति तेज और यश प्राप्त करने वाला कहा गया है

यथा मधु अनिमानि यथास्मिन् तेज आहितम् ।

एवा मे वरणो मणि कीर्तिर्भूतिर्नियच्छतु ॥ आदि

जैसा कि हम पहले ही कह चुके हैं वेद की दृष्टि बुद्धि विवेक और मानवी प्रज्ञा को जागरित करती है । यहाँ अध धारणा मूढ विश्वास कूपमण्डूकत्व एव गतानुगति के लिय कोई स्थान नहीं है । इसीलिए वैदिक उपासक अग्निस्वरूप दिव्य एव तेजस्वी परमात्मा से उस मेधा बुद्धि की कामना करता है जो हमारे प्राक् कालीन देवों पितरों मनीषियों और विद्वानों द्वारा धारण की जाती रही है । मेधा की यही प्रार्थना हम वरणीय वरुण तेजोनिधान अग्नि बलशाली इन्द्र तथा सर्वाधार धाता परमात्मा स भी करते हैं ।

या मधा दवगणा. तथा मेधा मे वरुणा ददातु । यजु ३२/१४/१५

मानवी जीवन की सार्थकता पारस्परिक आदान प्रदान के कारण है । केवलाघो भवति कवलानी के सिद्धान्त का प्रतिपादन करने वाला वेद कहता है

देहि मे ददामि त निम धेहि नि त दध ।

तू मुझे दे और मैं तुझे दूँ । तू मुझ में उत्तम गुण धारण करा और मैं तुझे उत्तम आदर्श प्रदान करू ।

वैदिक अध्यात्मवाद में परम तत्व को महान् पुरुष आदित्य तुल्य प्रकाशमान तथा अधकार से परे कहा गया है

वदाहमत पुरुष महान्तम् यजु ३१/१८

हमारा मध्यकालीन चिन्तन बहुत कुछ पारलाकिक फला की कामना पर बल दता रहा जबकि वेद की दृष्टि इसी लोक म आनन्द आमोद प्रमोद तथा अमृत की कामना से युक्त रही

यत्रानन्दाश्च मोदाश्च मुद. प्रमुद आसते ।

कामस्य यत्राप्ता: कामास्तत्र मामपृत कृधि ॥ ऋ ९/११३/११

वैदिक जीवन मीमासा में गृहस्थ आश्रम को सर्वत्र महत्व मिला है । मिथ्या वैराग्य और ससार से पलायन की एकान्तिक दृष्टि का जब हमार देश में महत्व मिला तो वर्णाश्रम की स्वस्थ मर्यादाओं का ह्रास हुआ ।

'नारि मुई घर सम्पत्ति नासी ।

मूड मुडाय भये सन्यासी ॥

वैदिक विज्ञान में गृहस्थ की महिमा को निम्न प्रकार से दर्शाया गया है

"हैव स्त मा वि योष्ट विश्वमायुर्व्यश्नुतम् ।

क्रीडन्ता पुत्रनप्तृभिर्मान्माना स्व गृहे ॥ ऋ १०/८५/४२

ह गृहस्थों तुम्हारा परस्पर विराध न हो तुम गृहस्थाश्रम में रहते हुए पूर्ण आयु को प्राप्त करो पुत्र और पात्रों क साथ क्रीडा करत हुए अपने ही घरों में रहो और इस घर को माद मे युक्त करो । आर भी कहा गया है

समञ्जजन्तु विश्वे दवा । अथर्व १०/८५/४७

गृहस्थाश्रम म जल घृत दूध रसयुक्त अन्न और सुपक्व तथा शाखाच्युत मीठे फलों की धारा प्रवाहित हाता ह । ये सभी पदार्थ पुरुपार्थ से ही प्राप्त होते हैं ।

उर्जं वहन्तीरमृत घृत पय कीलाल परिस्तुतम् ।

स्वधास्य तपयत म पितृन् ॥ यजु २/३४

इसा गृहस्थ म माता पिता पितामह पितामही मातामह मातामही पितृव्य मातुल श्वश्रु श्वसुर आदि पितर निवास करत हैं और उपर्युक्त रससिद्ध पदार्थां का भक्षण कर पूर्ण तृप्ति प्राप्त करते ह ।

वद का जीवन दशन व्यक्ति परिवार समाज राष्ट्र और विश्व मानवता में सामजस्य तथा मामनम्य स्थापना का लक्ष्य स्थापित करता ह । इसीलिए अर्थवेदीय परिवार सूक्त में कहा गया है

अनुव्रत पितु पुत्रा मात्रा भवतु समना ।

जाया पत्य मधुमती वाच वदतु शन्तिवाम् ॥

आर

मा भ्राता भ्रातर द्विक्षन्मा स्वसारमुत स्वसा ।

समञ्च सव्रता भूत्वा वाच वदत भद्रया ॥ ३/३०

वद में सामाजिक यथार्थवादिता इस प्रकार लक्षित हाती है

प्रिय मा कृणु देवपु प्रिय राजसु मा कृणु ।

प्रिय सर्वस्य पश्यत उत शुद्र उतार्य ॥ अर्थव १९/६२/१

तथा

रुच ना धहि ब्राह्मणपु रुच राजसु नस्कृधि ।

रुच विश्यपु शूद्रपु मयि धहि रुचा रुचम् ॥ यजु १८/४८

वैदिक समाजवाद में लोगों के भोजनालयों और पानी पीने के स्थानों में भी समानता तथा एकता के लिये आह्वान है

**समानी प्रपा सह वोऽन्नभागः समाने योक्त्रे सहवो युनज्मि ।**

विश्व विधाता ने हम मनुष्यों को एक ही कर्तव्य के धुरे से बाधा है । इसलिए अथर्ववेद का यह मत्र एक दूसरे के प्रति पूर्ण सहदयता सौमनस्य तथा स्नेह दिखलाने की आवश्यकता पर बल देता हुआ कहता है

**सहदय सामनस्यमविद्वेष कृणामि व ।**

***अन्या अन्यमभिहर्यत वत्स जातमिवाघ्न्या ॥***

सद्य जात वत्स के प्रति गाय का जसा वत्सल भाव होता है उसी प्रेम भावना से समाज क लोग एक दूसरे क प्रति स्नेह सहानुभूति आर सौमनस्य का व्यवहार रक्खें ।

वैदिक पुरुषार्थवाद के अन्तर्गत परिश्रम पूर्वक अर्थोपार्जन को ही महत्त्व दिया गया है । ऋग्वेद के ऐतरेय ब्राह्मण में रोहित के प्रति इन्द्र के उपदेश में कहा गया है

हे रोहित हमने सुना है कि जो यात्रा नही करता उसको श्री नहीं मिलती । इन्द्र उसी का सखा है जो निरन्तर विचरण करता है । अत **चरैवति चरैवति** कहा गया है । इसी प्रकरण में आग कहा गया बठे हुए का भाग्य बठता है खडे हुए का खडा रहता है जा पडा रहता है उसका भाग्य भी पडा रहता है किन्तु जा विचरता ह उसका भाग्य भी चलता है । अत **चरैवति चरवति** तथा कलि जमीन पर पडा रहता है द्वापर अँगडाई लेने क तुल्य है त्रेता खडा रहता है सतयुग चलता रहता है इसलिए चरैवेति ।

**नाना श्रान्ताय श्रीरस्तीति रोहित शुश्रुम**

**पापा नृषद्वराजन् इन्द्र इच्चरत सखा ।**

**आस्त भग आसीनस्योर्ध्वस्तिष्ठति तिष्ठत**

**शते निपद्यमानस्य चरतिचरता भगश्चरवति ।**

**कलि शयानो भवति सजिहानस्तु द्वापर ।**

**उत्तिष्ठँस्त्रेता भवति कृत सपद्यत चरन् ॥**

वैदिक पुरुषार्थवाद की अवधारणा जहाँ मनुष्य को निरन्तर कर्म करने के लिए प्रेरित करती है आर

कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छत समाः ।

एव त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे ॥ यजु ४०/२

के रूप में सौ वर्ष पर्यन्त कर्मठ जीवन यापन करने की प्रेरणा देती है वहाँ अवैदिक विचारधाराओं में आत्मपीडन देहदण्डन ससार से पलायन और सामाजिक दायित्वों से विमुख होने की सीख दी गयी है ।वेदों में कानों से भद्र सुनने नेत्रों से भद्र दृश्यों को देखने तथा अपने अगों को सुदृढ तथा स्थिर बनाने का उपदेश दिया गया है—

भद्र कर्णेभिः श्रृणुयाम देवा भद्र पश्येमाक्षभिर्यजत्रा । यजु २५/२१

मनुष्य जीवन को पापपूर्ण पाप से उत्पन्न पापाचार कहने वाली मध्यकालीन अवधारणा के विपरीत वेदों न पाप का तिरस्कार करते हुए अपने उदात्त स्वर को निम्न प्रकार से मुखरित किया—

पराऽपहि मनस्पाप किमशस्तानि शससि ? अथर्व ६ ४५ १

हे मन में आने वाले पाप तू मुझसे दूर हो जा ।

वेद मत्रों में जिस दिव्य वातावरण का निर्माण किया गया है वह हमें मानव जीवन की क्षुद्रता से दूर ले जाकर देवताओं की सी सुमति प्राप्त करने तथा देवताओं के सख्य में विचरने की प्रेरणा करता है—

देवाना भद्रा सुमतिर्ऋजूयता ।

तथा

देवाना सख्यमुपसेदिमा वयम् ।

इसी प्रकार वय देवाना सुमना स्याम कह कर मनुष्य को देवों की सुबुद्धि में ही रहने के लिए कहा गया है।

वस्तुत वैदिक जीवन मीमासा धर्म और अर्थ अध्यात्म और भौतिकता श्रेय और प्रेय इहलोक और परलोक के बीच समुचित सामजस्य और समन्वय पर बल देती है । वेद में कृषि कर्म को ही श्रेयस्कर माना है क्योंकि कृषि श्रम पुरुषार्थ और अध्यवसाय पर आधारित है जबकि द्यूत क्रीडा को वेद में गर्हित माना है । ऋग्वेद के दशम मण्डल में द्यूत सूक्त जुआरी की अभिशाप भरी कहानी तथा उसके पश्चातापपूर्ण उद्गारों से युक्त एकालाप है । निष्कपत वेद ने कहा—

अक्षैर्मा दीव्य कृषिमित्कृषस्व ।

हे मनुष्य तू अक्ष क्रीडा जैसा पुरुषार्थहीन कार्य मत कर अपितु श्रमयुक्त कृषि कर्म में जुट जा ।

वैदिक यथार्थवाद पर आधृत राष्ट्रीय भावनाओं से ही अनुप्राणित होकर स्वामी दयानन्द ने स्वराज्य की अर्चना करने का उपदेश दिया माता पिता के समान सुखदायक तथा पक्षपात शून्य विदेशी राज्य की तुलना में स्वदेशी राज्य को वरीयता प्रदान की तथा आर्याभिविनय जैस भक्ति भावापन्न मन्थ में वेदमत्रों का अथ करते हुए परमात्मा स आर्यों के अखण्ड चक्रवर्ती सार्वभौम साम्राज्य की स्थापना तथा स्वदश का पराधीनता के पाशों से मुक्त करन की कामना व्यक्त की ।

अथर्ववेद के पृथ्वी सूक्त (१२/१) में मातृभूमि की महिमा उसके नसर्गिक सान्दय तथा उसमें रहन वाल मनुष्यों की भाषा सस्कृति कला जीवनपद्धति विचार सम्पदा तथा भाव सम्पत्ति का जसा हृदयग्राही चित्रण मिलता है वसा अन्यत्र ससार के किसी साहित्य में दुर्लभ ही है । माता भूमिः पुत्रोऽह पृथिव्या की घोषणा करन वाला राष्ट्र का नागरिक और भूमि का पुत्र इस धरती को विश्वम्भरा वसुधानी हिरण्यवक्षा तथा प्रतिष्ठा जैस सम्बोधनों से सम्बोधित करता है। इस धरती की शिलाएँ प्रस्तरखण्ड तथा धूलिकण सब कुछ उसके लिए सुखद बन जाते हैं । यहाँ के वृक्ष आर वनस्पतियाँ यहाँ की लोहित कृष्ण और बभ्रु वर्णयुक्त धरा उसके लिए आदरणीय आर वदनीय ह । यही वह धरती ह जिस पर उसके पूर्वजों न विचरण कर अपने वीरतापूर्ण और गारवयुक्त कृत्य किये थ यही पर उन्होंने आसुरी सस्कृति को पराजित किया था—

*यस्या पूर्व पूर्वजना विचक्रिरे यस्या देवा असुरानभ्यवर्तयन् ।*

यही पृथ्वी गौ अश्व आर अन्य प्राणियों की शरणदात्री ह—

*गवामश्वाना वयसश्च विष्ठा ।*

अत हम इसी मातृभूमि से ऐश्वर्य और वसु की कामना याचना करते हैं—

*भग वर्च पृथिवी नो दधातु*

जिस धरती पर किय गय पूर्वजों के नृत्यों और गीतों की ध्वनि आज भी हमार कर्ण कुहरों में समाई हुई है वैदिक ऋचाओं का गान करने वाले ऋत्विजों के स्तात्र पाठ आर सामगान आज भी हमार मनों में पूत भावनाआ का सचार करते हैं वह पृथ्वी हमारे शत्रुओं को पराभूत कर हमें अभय बनाय ।६३ मत्रों का प्रभविष्णु शैली म लिखा गया धरतीमाता का यह गीत वेद क अत्यत ओजस्वी एव उदात्त स्थलों में स एक ह ।

राष्ट्र रक्षा राष्ट्र सचालन तथा सुशासन के कतिपय महत्त्वपूर्ण सूत्र वेदों में उल्लिखित हुए हैं। अथर्ववेद में सभा और समिति को प्रजापति की दुहिताएँ बताया है और ऋग्वद का सज्ञान सूक्त मनुष्यों के मन समिति चित्त आकूति और हृदय में एकतानता स्थापित करने क लिए कहता ह और एक साथ चलने एक ही वाणी का उच्चारण करने और मन को एक सा रखकर देवों के आचरण का अनुकरण करने का उपदेश देता है। राष्ट्रार्चन तथा राष्ट्र के अभ्युदय के लिए जैसे स्वर्णिम सूत्र हमें वैदिक साहित्य में उपलब्ध होते हैं वैसे वैदिकेतर साहित्य में तो सर्वथा दुर्लभ ही हैं ।

वेद की प्रेरणाएँ और वेद के उपदेश दश काल सम्प्रदाय वर्ण लिंग की कृत्रिम सीमाओं का अतिक्रमण कर सार्वजनीन सौहार्द सार्वदेशिक भ्रातृभाव तथा दिव्य मनुष्यत्व की प्रतिष्ठापना करत हैं। यही कारण है कि वदों में इस समस्त विश्व प्रपच को परमात्मा से परिपूर्ण ईश का आवास कहा गया है—

ईशावास्यमिद सर्वं । यजु ४०/१

इसी पुनीत और व्यापक अस्तित्व भाव को जब मनुष्य अपने भीतर धारण कर लेता है ता वह स्व और पर के भेद को भूल जाता है और इस स्थिति में —

यस्मिन् सर्वाणि भूतानि आत्मैवानु पश्यति ।

सर्वभूतषु चात्मान ततो न विचिकित्सति ॥ यजु ४०/६

जब अन्य प्राणियों को अपने जैसा और अपने का अन्यों क तुल्य मान लिया ता न ता काई विचिकित्सा ही शष रहती है और न मार एव शाक क लिए ही अवकाश रहता ह—आत्मा के एकत्व को दखन वाल क लिए शोक और मोह की गुजाइश ही कहाँ रहती ह—

तत्र का मोह. क शाक एकत्वमनुपश्यत. ॥ यजु ४०/७

यही विराट मानववाद मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामह की बात कहता है और अनार्य भावनाओं का विनाश कर विश्व को आर्य श्रेष्ठ बनाने के लिए प्रेरित करता है—

इन्द्र वर्धन्ताऽप्तुर. कृण्वन्ता विश्वमार्यम् । ऋग्वद ९/६९/५

वस्तुत वदिक पुरुषाथवाद की पुन प्रतिष्ठा से ही विश्व मानव की सुरक्षा आर उसका अभ्युत्थान सुनिश्चित किया जा सकगा ।

## वेदो का सार्वभौम (सम्प्रदाय निरपेक्ष) स्वरूप

विश्व साहित्य में वदों का ससार के प्राचीनतम ग्रन्थ स्वाकार किया गया ह । उनकी रचना अथवा आविर्भाव मानव सृष्टि क आरम्भ में उस समय हुआ जब किसी वर्ग वर्ण सम्प्रदाय जाति

अथवा राष्ट्र के आधार पर मनुष्य जाति का विभाजन नही हुआ था । अपितु यहाँ उसकी सार्वत्रिक उन्नति के लिए अभीष्ट जो कुछ भी कहा गया है वह मानव के व्यापक हित का प्रयोजक था । इसी परिप्रेक्ष्य में हम मूलत यजुर्वेद को आधार बनाकर वेदों के सार्वभौम रूप की चर्चा करेंगे ।

वेदों में सत्य को परम धर्म तथा परम व्रत कहा गया है । सत्याचरण की कोई सीमा निर्धारित नही है । वाणी मन और कर्म का यथार्थ अनुसरण और आचरण ही सत्याचरण है । इसी अभिप्राय को **अग्ने व्रतपते व्रत चरिष्यामि** (१/५) में अभिव्यक्त किया गया है । मनुष्य का सबसे बड़ा व्रत यही है कि वह अनृत को त्यागकर सत्य को धारण करे । **सत्याः सन्तु यजमानस्य कामा** (१२.४४) में भी सत्य के प्रति इसी आस्था को व्यक्त किया गया है । वेदों के अद्वितीय प्रवक्ता और व्याख्याता दयानन्द सरस्वती ने सत्य के महत्त्व को स्वीकार करते हुए आर्यसमाज के नियमों में सत्य को बारबार उल्लिखित ही नही किया अपितु सत्य और असत्य को विचार करके कर्तव्य निर्धारण करने पर ही बल दिया है ।

मनुष्य विचारशील प्राणी है । वह ज्ञान से युक्त है और ज्ञान प्राप्ति की अदम्य लालसा उसका एक आवश्यक गुण है । ज्ञान के द्वारा बुद्धि की शुद्धि होती है यह मनु की प्रसिद्ध उक्ति है। इसी बुद्धि को शुद्ध पवित्र तेजोयुक्त और शुभ कर्मों की प्रेरणादात्री बनाने की प्रार्थना उस प्रसिद्ध गायत्री मन्त्र में की गयी है जो यजुर्वेद में एकाधिक बार आया है। सर्वोत्कृष्ट सर्वोत्पादक विश्वविधाता सविता देव से हम उस अपूर्व भर्ग तेज की याचना करते हैं जो हमारी बुद्धियों को शुभ कर्मों की ओर प्रेरित करता है। बुद्धि का एक अन्य पर्याय अथवा भेद मेधा है । वेदों में मेधा जनन तथा मेधा प्राप्ति विषयक अनेक उदात्त विचार व्यक्त हुए हैं । **यां मेधां देवगणा** (३२/१४) तथा **मेधा मे वरुणो ददातु** (३२/१५) आदि मन्त्रों में मनुष्य के लिए उस मेधा की कामना की गई है जो हमारे पुराकालीन पूर्वजों व देवगणों को प्राप्त थी तथा जिसकी उपासना उन्होंने अतीत में की। वैसी ही मेधा प्राप्त कराने की कामना यदि आज का मानव भी करे तो यही उसके लिए श्रेयस्कर है ।

वस्तुत वैदिक सस्कृति ही विश्व सस्कृति है । उसमें ही मानव का सर्वांगीण हित निहित है । इस मानवीय सस्कृति को यजुर्वेद ने **'प्रथमा संस्कृति'** तथा **'विश्ववारा सस्कृति'** (७/१४) कहा है । इस सस्कृति के प्रवर्तक स्वयं परमात्मा हैं जिनकी व्यवस्था के अधीन ससार में मानव सृष्टि का प्रसार होता है और जीवात्माएँ स्वकल्याण हेतु पुरुषार्थ युक्त होकर प्रयत्नशील होती है । वेद की इसी सार्वभौम शिक्षा को **अग्ने नय सुपथा** (७ ४३ ४०१) जैसे मन्त्रों में व्यक्त किया गया है । यहाँ अग्रगन्ता अग्रणी नेता अग्नि परमात्मा से ही प्रार्थना की गई है कि वह हमें ऐश्वर्य तथा वास्तविक सुख प्राप्त कराने के लिए सुपथगामी बनाये । वस्तुत मनुष्य के नेतृत्व की चरम क्षमता उस अग्नि

परमात्मा में ही है जो सब प्रकार के दोषों से रहित स्खलनों से मुक्त तथा परिपूर्ण आदर्श युक्त है । इस प्रकार की शिक्षाओं की विद्यमानता ही वेदों के सार्वभौम होने का स्पष्ट प्रमाण है ।

वेदों में राष्ट्रभक्ति मातृभूमि के प्रति प्रेम आदि की भी चर्चा है किन्तु यह राष्ट्रभावना किन्हीं भौगोलिक सीमाओं से आबद्ध देश विशेष के प्रति व्यक्त नहीं की गयी । नमो मात्र पृथिव्य (९/२२) कहकर जहाँ मातृभूमि की वन्दना की है वहा वयं राष्ट्रे जागृयाम पुरोहिता (९/२३) *कहकर राष्ट्र रक्षा में तत्पर स्वदेश हितैषी पुरोहित वर्ग को जागरित करने का सदेश भी दिया गया* है । राष्ट्रभक्ति और धरती माता की आराधना का यह व्यापक उदात्त और ओजस्वी भाव अथर्ववेद के पृथ्वी सूक्त में जिस महनीय शैली में वर्णित हुआ है उसकी विवेचना पृथक स्थल की अपेक्षा रखती है । वेद मन्त्रों में यत्र तत्र वरुण के व्रतों की चर्चा आई है । वरुण परमात्मा की उस शक्ति का वाचक है जो स्वय व्रतपति व्रतों का रक्षक तथा अन्यों से उनका पालन कराने वाला है । वरुण पाशों (नियम और अनुशासन) से सारे चराचर जगत् का धारण पोषण और सचालन हो रहा है । वेदों में आये वरुण के वे सभी मन्त्र उच्च आध्यात्मिक भावापन्न होने के कारण मनुष्य में नैतिकता को उत्तेजित करने वाले तथा उसके चारित्रिक स्तर को उठाने वाले हैं । इसलिए इम मे वरुण श्रुधि आदि मन्त्रों में वरुण से निवेदन किया गया है कि वह हमारी प्रार्थनाओं को सुने और हमारे प्रति अनुकम्पा करे । वरुण देवता के मन्त्रों में आध्यात्मिकता का जैसा उच्च स्तर और स्वर दिखाई और सुनाई पडता है वैसा विश्व साहित्य में अन्यत्र दुर्लभ ही है ।

वेदों का उद्बोधन और सम्बोधन भी समग्र मानवता के लिए है । उसकी दृष्टि में सभी मनुष्य परमात्मा के दिव्य अमृत पुरुष हैं श्रृण्वन्तु विश्वे अमृतस्य पुत्रा आ ते धामानि दिव्यानि तस्थु (११/५) आदि मन्त्रों में इसी भाव को व्यक्त किया गया है । वेदों में व्यक्त सार्वभौम भाव तथा उसमें निहित चिन्तन इस मान्यता पर आधारित है कि परमात्मा रचित यह सृष्टि मनुष्य के हित कल्याण और मगल के लिए ही निर्मित की गई है । यदि आध्यात्मिकता के इस सर्वोच्च भाव को हम अपने में जगाने में समर्थ हो जावे और सर्व भूतेषु चात्मान (४०/६) को चरितार्थ करें तो सृष्टि में हमें सर्वत्र मधुरता मादकता और प्रसन्नता छलकती दिखाई देगी । उस मधु वाता ऋतायते मधु क्षरन्ति सिन्धव । माध्वीर्न सन्त्वोषधी (१३/२७) तथा द्यौ शान्तिरन्तरिक्ष शान्ति' आदि मन्त्रों में भी ऐसा ही विचार व्यक्त किया गया है । वेदों में भद्र भावना के मन्त्र भी उसकी सार्वभौम शिक्षाओं के सूचक हैं । आनो भद्रा क्रतवो यन्तु विश्वत तथा भद्रो नो अग्निराहुतो भद्रा राति सुभग भद्रो अध्वर (१५/३८) जैसे मन्त्रों में यही भद्र भावना और भद्र कामना दर्शायी गयी है । वेद अज्ञानान्धकार का नाश कर समस्त विश्व को ज्ञान के प्रकाश से प्रकाशित और उद्भासित करने में विश्वास रखते हैं । अत यजुर्वेद के १५वें अध्याय के ५८वें मन्त्र में विश्व ज्योतिर्यच्छ कहकर ससार को दिव्य ज्योति प्रदान करने की बात कही गई है । पुरुषाध्याय का प्रसिद्ध मन्त्र 'वेदाहमेतं पुरुषं महान्तं' आदित्य वर्णं अन्धकार से परे उस दिव्य और महान् पुरुष को जानने की बात करता है

करके ही मृत्यु का प्रतिवाद किया जा सकता है और अमृतत्व की प्राप्ति सम्भव है । वेद की दृष्टि से इससे भिन्न मोक्ष प्राप्ति का और कोई मार्ग नहीं है । वेद का यह आध्यात्मिक चिन्तन मानजनोन है ।

यजुर्वेद का रुद्राध्याय स्थावर और जंगम जगत् की एक रोचक झांकी प्रस्तुत करता है । यहाँ सभा है तो सभापति भी है गण है तो गणपति भी है । सेना और सेनानी रथी और अरथी कुलाल कर्मकर निषाद श्वान और श्वपति ह्रस्व और वामन वृद्ध और युवा ज्येष्ठ और कनिष्ठ पूर्वज और अपरज मध्यम और जघन्य कवचधारी और वर्मधारी धनुर्धारी और इषुधारी ये सब जीव जगत् की एक विचित्र बहुरंगी झलक दिखाते हैं ।

वेदों में प्रतिपादित आध्यात्मिक और दार्शनिक भाव भी परवर्ती साम्प्रदायिक आस्थाओं उपासना तथा पूजा पद्धतियों के सर्वथा विपरीत विश्वजनीन अनुभूतियों से युक्त हैं । विश्वतश्चक्षुरुत विश्वतोमुखो विश्वतो बाहुरुतविश्वतस्पात् । स बाहुभ्यां धमति सपतत्रैद्यावाभूमी जनयन् देव एक: यजुर्वेद १७।१९ कहकर वेद जहाँ सुदृढ एकेश्वरवाद का प्रतिपादन करते हैं वहाँ उसी सर्वोच्च सत्ता को समस्त प्राणियों का चक्षु मुख बाहु एवं पाद के रूप में कल्पित कर कालान्तर में विकसित होने वाले सर्वात्मवाद की भूमिका भी बना देते हैं । विश्वकर्मा विमना (१७/२६) तथा यो देवानां नामधा एक एव (१७/२७) जैसे मन्त्रों से बहुदेवतावाद का निरसन होता है तो न तं विदाथ य इमा जजान (१७/३१) में परमात्मा को संसार का रचयिता जीवात्मा से पृथक् किन्तु उसका अन्तर्यामी कहा गया है । अविद्या रूपी नीहार से आवृत नाना प्रकार की दार्शनिक कल्पना में लीन मात्र इन्द्रियों और प्राणों की तृप्ति में ही संलग्न यह जीव यदि उसे नहीं जानता तो इसके लिए किसे दोष दिया जाय ?

जैसा कि हम कह आये हैं कि वेदों के वर्ण्य विषय सार्वभौम और सार्वकालिक हैं । १८वें अध्याय में विभिन्न पदार्थों गुणों तत्वों अनुभूतियों तथा क्रियाओं को जिस विराट् फलक पर उपस्थित किया गया है क्या उनकी विद्यमानता में कोई यह कहने का साहस कर सकता है कि वेद का लक्ष्य सार्वभौमिकता से कुछ भिन्न भी है । प्राण और अपान वाक् और मन चक्षु और श्रोत्र ओज और सह आत्मा और तन शर्म और वर्म सत्य और श्रद्धा क्रीडा और मोद ऋत और अमृत यन्ता और धर्ता क्षेम और धृति काम और सामनस्य भग और द्रविण भद्र और श्रेय पय और रस घृत और मधु रयि और राय विभु और प्रभु पूर्ण और पूर्णतर भूम और भाग्य व्रीहि और यव माष और तिल श्यामाक और नीवार गोधूम और मसूर अश्म और मृत्तिका गिरि और पर्वत सिकता और वनस्पति हिरण्य और अयस्क लोहा और सीसा अग्नि और आप वीरुध और औषधि ग्राम्य और आरण्य भूत और भूति कर्म और शक्ति अग्नि और इन्द्र सोम और इन्द्र सविता और इन्द्र सरस्वती और इन्द्र पूषा और इन्द्र बृहस्पति और इन्द्र स्रुवा और चमस द्रोण कलश और ग्रावा वेदि

और वर्हि अवभृथ और स्वागाकार अग्नि आर घर्म अर्क और सूर्य प्राण और अश्वमेध अदिति और दिति द्यौ आर दिशा व्रत आर क्रतु तप और सवत्सर अहोरात्र और रथन्तर जैस द्वन्द्वों (जोडों) का उल्लेख वद क कथ्य को एक विराट आर विश्वजनीन भूमिका पर स्थापित कर दता है । इसी प्रकार आयुयज्ञन कल्पता आदि मत्रों में यज्ञमय जीवन की कल्पना की गयी है वह किसी भौतिक यज्ञ क्रिया का वाचक न होकर जीवन को भौतिक धरातल स ऊपर उठाकर दिव्यता का पर्याय बनाने का सदेश देता है ।

जैसा कि इस निबन्ध क आरम्भ में हमन कहा कि वेद का चरम तात्पर्य मनुष्य का सत्यान्वेषी बनाना तथा सत्य के प्रति उसके हृदय में अनन्य आसक्ति उत्पन्न करना है । इसी अभिप्राय का यजुर्वेद क १९वें अध्याय के ७७वें मन्त्र में व्यक्त किया गया ह जहाँ कहा है—

दृष्ट्वा रूप व्याकरोत् सत्यानृत प्रजापति ।

अश्रद्धामनृते ऽदधाच्छ्रद्धा सत्य प्रजापति ॥

प्रजापति ने सत्य और अनृत में विवेक करने की शक्ति मनुष्य को दी है । यही कारण है कि सत्य में उसकी सहज श्रद्धा और अनृत के प्रति उसकी सहज विरक्ति सर्वत्र दृष्टिगोचर होती है । मानवी इतिहास में कही ज्ञान और बुद्धि के चमत्कार दिखाई पडे तो कहीं बाहुबल की विजय लक्षित हुई । किसी युग में ब्राह्म शक्ति न क्षात्र शक्ति का अनुशासित किया तो किसी अन्य युग म शारीरिक आर पाशविक बल हावी होकर विद्वानों बुद्धिमानों और विचारशीलों का अपना दास एव अनुचर बनाता रहा । वेद की समन्वयमूलक शिक्षा का ही चमत्कार है कि यहाँ ब्रह्म और क्षत्र के बीच सामजस्य और सौमनस्य की कामना की गयी ह—यत्र ब्रह्म च क्षत्र च सम्यचौ चरत. सह । तॅल्लोक पुण्य प्रज्ञप यत्र दवा. सहाग्निना (२०/२५) कहकर पुण्य और प्रज्ञा का निवास इसक समन्वय में ही दिखाया गया है ।

वेदों में प्राय मातृभूमि मातृभाषा आर मातृ सस्कृति को तीन देवियों क रूप में वर्णित किया गया है । कहीं ये इडा सरस्वती महीतिस्रोदवीर्मयोभुव कहकर वर्णित है तो अन्यत्र तिस्रो देवीर्हविषा वर्धमाना सरस्वती देवी भारती (२०/४३) क रूप में प्रस्तुत की गयी ह । विश्व ज्ञान की सरस्वती का आराधन प्रत्येक वैदिक का इष्ट होना चाहिए इसी तथ्य को लक्ष्य में रखकर सरस्वती सूक्त क निम्न मन्त्रों का चिन्तन अपेक्षित है—

पावका न सरस्वती आदि । २०/८४ ८५,८६

आब्रह्मन् (२२/२२) इस मन्त्र म वर्णित वदिक प्रार्थना मनुष्य जाति क सामूहिक हित अभ्युत्थान तथा मगलविधान के लिए लिखी ह । इसम ब्रह्मवर्चस्, युक्त ब्राह्मण शूर आर महारथ राजन्य दूध दन वाली धनु शीघ्रगामी अश्व सती नारी युवा १५१९ मग

जल बरसाने वाले पर्जन्य तथा फलवती औषधियों की कामना वैदिक प्रार्थना की व्यापकता और सार्वजनीयता प्रदर्शित करती हं । यजुर्वेद का वर्ण्य विषय मानवी हित और मानवीय कर्तव्य को ही उत्तेजित नहीं करता वह विराट प्राणी सृष्टि और जगत् की विविधता की ओर भी हमारा ध्यान आकृष्ट करता है । तभी तो २४वें अध्याय में कपिजल कलविंक तित्तिर वर्तिक ककर विकक्र शिशुमार मण्डूक मत्स्य नक्र हस बलाक क्रौंच चक्रवाक कुरुट उलूक मयूर कपोत पारावत आखु नकुल रूरू गौर महिष गवय उष्ट्र हस्ति मशक भृग,गोमृग मय मर्कट शार्दूल वृषभ सुपर्ण मत्स्य कूर्म गोधा मकर मूषिक सर्प शश गर्दभ सूकर कृकलास शकुनि आदि के नामोल्लेख पूर्वक जलचर खेचर तथा भूचर इस विराट प्राणि समुदाय को वर्णित किया गया है ।

वेद की शिक्षाएँ सम्प्रदाय भेद से विरहित समग्र मानव जाति के हित की कामना से प्रेरित है इसका इससे बढकर और प्रमाण क्या हो सकता हं कि स्वय वेदरूपी इस कल्याणी वाणी के उद्घोषक परमात्मा ने ही **'यथेमा वाच कल्याणी मावदानि जनेभ्य.'** (यजु २६/२) की घोषणा पूर्वक वेदों में वर्णित विचारधारा को ब्रह्म और राजन्य शूद्र और वैश्य आरण्यक और ग्राम्य सभी के हित की विधायक कहा है । जिस **वैदिक सहिता मे विश्वानिदेव (३०/३)** जैसी उदात्त भावना को व्यक्त करने वाले मन्त्र हों जहाँ परमात्मा को चित्र विचित्र वस्तुओं धन सम्पत्तियों का न्यायपूर्वक बाँटने वाला कर उसका स्तवन किया गया हो **(विभक्तार हवामहे वसोश्चित्रस्य राधस. सवितार नृचक्षसम् ३०/४)**जहाँ ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र सूत मागध शैलूष कुलाल कर्मार मणिकार इषुकार धनुष्कार ज्याकार निषाद व्याध गन्धर्व अप्सरा गोपाल अजपाल सुराकार पिशुन क्षता धीवर दाश कैवर्त गुह किरात किंपुरुष पौल्कस हिरण्यकार वणिक अक्षराज कितवे चरकाचार्य अतिदीर्घ अतिह्रस्व अतिस्थूल अतिशुक्ल अतिकृष्ण अतिलोमश पुश्चली क्लीव आदि नाम गिनाकर मनुष्य समाज में गुण कर्म स्वभाव और चरित्र की वरीयता और क्षुद्रता की दृष्टि से नाना भेदों का उल्लेख एव कथन किया गया हो उन वेदों को किसी सम्प्रदाय विशेष की सीमा में परिसीमित कर देना इस महनीय साहित्य के प्रति अन्याय ही होगा ।

यजुर्वेद के ३१वें अध्याय में परम पुरुष विराट नाम से अभिहित परमात्मा तथा उसकी सृष्टि रचना का उल्लेख है तो ३२वें अध्याय में **तदेवाग्नि, हिरण्यगर्भ येन द्यौरुग्रा, य** क्रन्दसी वेनस्तत सनो बधु परीत्य भुतानि सदसस्पतिमद्भुत **आदि मन्त्रो द्वारा परमात्मा की** दिव्य सत्ता का प्रोज्ज्वल वर्णन है । यज्जाग्रतो से आरम्भ होकर सुषारथि रश्वानिव पर्यन्त शिवसकल्पात्मक मन्त्र षटक मनको सन्मार्ग में प्रेरित कर दिव्य सकल्पों वाला बनाता है । इसी ३४वें अन्याय में प्रातरग्नि प्रातरिंद्र आदि ५ मन्त्रों का विनियोग दयानन्द सरस्वती ने प्रात शय्या त्याग के समय बोलने में किया है । **वय भगवन्त. स्याम** की यह प्रार्थना मनुष्य को ऐश्वर्यकामी बनाती है ।

३६वें अध्याय में पुन मानव के व्यापक हित का कामना के द्योतक मत्रों की बहुमूल्य लड़िया हमें उपलब्ध होती है । इन्द्रो विश्वस्य राजति में द्विपाद् मनुष्य और चतुष्पाद् अन्य प्राणियों के हित की कामना की गई है । शन्नो मित्र. में परमात्मा की मित्र वरुण अर्यमा इन्द्र बृहस्पति विष्णु और उरुक्रम आदि नामों से अभिहित शक्तियों को हमारे हित में क्रियाशील होने की कामना व्यक्त हुई है । सारे प्राणियों को मित्र की दृष्टि से देखने मित्रस्य चक्षुषा सर्वाणिभूतानि समीक्षन्ताम् तथा सर्वत्र अभय भावना के प्रसार की कामना को व्यक्त करने वाली यतोयत. समीहसे आदि मन्त्र भी इसी अध्याय में है । ४० वा अध्याय तो यजुर्वेद रूपी माला का सुमेरु ही है जिसकी समाप्ति अग्न नय सुपथा की प्रार्थना और ओं ख ब्रह्म के जयघोष से होती है ।

# आशौचापवाद

—डॉ ठाकुरदत्त जोशी

जन्मना बिहार प्रान्तीय कर्मणा राजस्थान वास्तव्य समीक्षा चक्रवर्ती स्वर्गीय पण्डित मधुसूदन ओझा विद्यावाचस्पति ने अपने अगाध पाण्डित्य के माध्यम से विविध विषयों का विस्तृत एवं प्रामाणिक विवेचन प्रस्तुत किया है। उन्होंने भारतीय समाज के संस्कारों का विस्तार पूर्वक विवेचन प्रस्तुत किया है। आशौचपञ्जिका नामक अपनी कृति के अन्तर्गत उन्होंने आशौच के जो कारण माने हैं वे हैं—जन्म मृत्यु उत्तरक्रिया तथा दोष। इस आशौच का सम्बन्ध साक्षात् माता और पुत्र में रहता है किन्तु परम्परा सम्बन्ध से यह आशौच माता तथा पुत्र के सम्बन्धियों में भी सक्रान्त हो जाता है। इसी प्रकार मृत्युकाल में भी आशौच मृतपुरुष के शरीर में साक्षात् तथा तत्संसर्गियों में परम्परया सक्रान्त हो जाता है। आशौच अघ और सूतक एक दूसरे के पर्यायवाची हैं।

निर्णयदीपक के अनुसार आशौच सूतक और मृतक भेद से दो प्रकार का माना जाता है[1]। किसी व्यक्ति में वर्तमान यह आशौच जिन सम्बन्धों को लेकर दूसरों में सक्रान्त हो जाता है वे हैं—१ योनिसम्बन्ध (रक्त सम्बन्ध) २ विद्या सम्बन्ध ३ यज्ञसम्बन्ध तथा ४ अन्यससर्ग। इनमें योनिसम्बन्ध अन्य सम्बन्धों की अपेक्षा विस्तृत रूप में दृष्टिगोचर होता है।

एक पुरुष से प्रारम्भ करके आगे सन्तान की जो अविच्छिन्न रूप से सन्तान परम्परा चलती है वह गोत्र कहलाती है। एक गोत्र में विद्यमान व्यक्तियों का जो परस्पर सम्बन्ध होता है वह योनिकृत सम्बन्ध कहलाता है किन्तु यह आशौच एक गोत्र वाले सभी पुरुषों में सक्रान्त नही होता किन्तु मूल पुरुष से इक्कीसवीं सन्तान पर्यन्त ही इस आशौच की सक्रान्ति होती है। ज्यों ज्यों मूलपुरुष से दूरी होती जाती है त्यों त्यों आशौच दोष में भी न्यूनता आती जाती है। इसके आधार पर समान गोत्र वाले व्यक्तियों को त्रिधा विभक्त किया गया है।

मूलपुरुष से सातवें पुरुष तक की सन्तान परम्परा सपिण्ड कहलाती है। इससे आगे चौदहवें पुरुष तक की सन्तान परम्परा सोदक कहलाती है तथा आगे इक्कीसवें पुरुष तक की सन्तान परम्परा या इससे भी आगे की सन्तान परम्परा सगोत्र कहलाती है।

निर्णयदीपक में वर्णित व्यवस्था के अनुसार मूलपुरुष से सातवीं पीढी पर्यन्त सन्तान परम्परा सपिण्ड कहलाती है उनको दस रात्रि का आशौच लगता है। सातवें पुरुष से आगे चौदहवीं पीढी तक की सन्तान परम्परा सोदक कहलाती है उसको त्रिरात्रि का आशौच लगता है। यह अशुचि जन्म एवं मरण में समान रूप से सक्रमित होती है[2]।

निर्णयदीपक के अनुसार सपिण्ड एव समानोदक व्यक्ति ही सूतक के अधिकारी है । सापिण्डय भाव सप्तम पुरुषावधि है और समानोदकता चौदहवें पुरुष पर्यन्त ही मानी गई है । चौदहवीं पीढी से आगे की सन्तान परम्परा को गोत्र के रूप में माना गया है[3] ।

स्मृतिचन्द्रिकाकार ने दक्ष के मत को समुद्धृत करते हुए आशौच की स्थिति अनेक दिनों की मानी है । तदनुसार इसे दस भागों में विभक्त किया जा सकता है । १ सद्य शौच २ एक दिन का ३ तीन दिन का ४ चार दिन का ५ छह दिन का ६ दस दिन का ७ बारह दिन का ८ पन्द्रह दिन का ९ महीने भर का १० मरणपर्यन्त[4] ।

निर्णयदीपक में वर्ण व्यवस्था के अनुसार सूतक किंवा आशौच में प्रत्येक वर्ण के लिए अशुचि के दिनों का निर्धारण भिन्न भिन्न रूप में किया गया है । ब्राह्मण दस दिन में क्षत्रिय पन्द्रह दिन में वैश्य बीस दिन में शूद्र महीने भर में अशुचि से निवृत्त होता है[5] ।

यह आशौच व्यवस्था गृहस्थाश्रम में स्थित व्यक्तियों के लिए ही शास्त्रकारों द्वारा निर्धारित की गई है । आशौचपञ्जिका के आशौचापवादाध्याय के अन्तर्गत प ओझा जी ने कहा है कि १ कर्तृभेद २ कर्मभेद ३ द्रव्यभेद ४ मृतदोष ५ वचनदोष से कहीं आशौच की प्रवृत्ति नही भी होती है[6] । ओझा जी ने सर्वप्रथम कर्तृविशेष के कारण आशौच के अभाव को विस्तार से विवेचित किया है जो निम्न प्रकार से है

## १-कर्तृ विशेष के कारण आशौच का अभाव

इसके अन्तर्गत वे लोग आते हैं जो अपनी तत्तत् विशेषताओं के कारण अशुचि से सङ्क्रमित नही होते हैं । कर्तृविशेष को छह भागों में विभाजित किया गया है—१ ब्रह्मचारी २ वानप्रस्थी ३ सन्यासी ४ कृतजीवच्छ्राद्ध ५ पतित और ६ आपन्न ।

इस आशौच व्यवस्था के गृहस्थाश्रम धर्म के ही अग के रूप मे धर्माचार्यों के द्वारा स्वीकार किये जाने के फलस्वरूप गृहस्थाश्रमेतर आश्रमवासियों (ब्रह्मचारी वानप्रस्थी सन्यासी) को आशौच नही लगता है[7] ।

स्मृतिचन्द्रिकाकार ने भी इस विषय में प्राचीन मान्यताओं का उल्लेख करते हुए कहा है कि गृहस्थाश्रमेतर व्यक्तियों को कभी भी सूतक आशौचादि नही लगते हैं[8] ।

यद्यपि उद्धरण रूप मे प्रस्तुत श्लोक में नाशौच पद से ब्रह्मचारी यती वानप्रस्थी समुदाय के लिए आशौचाभाव की पुष्टि होती है तथापि ब्रह्मचारी आदि के लिए एव दान विवाहादि कार्यों में और आपत्तिकाल में सद्य शौच की व्यवस्था की गई है । सद्य शौच का अभिप्राय है कितने ही दिनों

का आशौच क्यों न हो तत्तत् व्यक्तियों को तत्तत् कार्यों के अवसर पर स्नानमात्र से शुद्धि हो जाती है । इसी को सद्य शौच कहते हैं । स्मृतिचन्द्रिका में देवणभट्ट ने इस विषय का विवेचित किया है[९] ।

निर्णयदीपक में इसी सन्दर्भ में व्याख्या करते हुए कहा है कि ब्रह्मचारी वानप्रस्थी यती इन तीन गृहस्थेतर आश्रमवासियों को सदा ही शुद्धि रहती है क्योंकि इन आश्रमवासियों के अशुचिग्रस्त होने के विषय में प्रमाण शास्त्रग्रन्थों में समुपलब्ध नहीं होते हैं । इन लोगों के अतिरिक्त नियमित रूप से दान देने वाले लोगों को और व्याधिग्रस्त जनों को आशौच नहीं लगता है[१०] ।

अग्न्याधेय पाकयज्ञमग्निष्टोमादिकान् मखान् ।

य. करोति वृतो यस्य स तस्यर्त्विगिहोच्यते ॥ मनु २/१४

मनु के इस कथन के अनुसार जो मनुष्य अग्निहोत्र कर्म पाकयज्ञ (अष्टकाश्राद्ध) अग्निष्टोम आदि मखों (यज्ञों) को करता है वह ऋत्विज् कहलाता है । उक्त श्लोक में वृत का अर्थ है—वरण के माध्यम से संस्कृत यागादि में वरणी लेने के अनन्तर यज्ञ समाप्ति पर्यन्त वरणी गृहीत व्यक्ति को दीर्घकालिक आशौच होने पर भी उसके लिए सद्य शौच का विधान है ।

दीक्षितानां में दीक्षित पद का अभिप्राय है दीक्षाख्य संस्कारवान् । यह संस्कार दीक्षणीय इष्ट्यादि से उत्पन्न होता है तथा अवभृथ स्नान से उसकी निवृत्ति होती है । पद्मपुराण से भी इसी कथन की पुष्टि होती है—

तावद् गृहीतदीक्षस्य त्रविध्यस्य महामख ।

स्नानं त्ववभृथं यावत्तावत्तस्य न सूतकम् ॥

दीक्षणीय इष्ट्यादि से समुत्पन्न दीक्षाख्य संस्कार जब तक यजमान एवं उसकी पत्नी में अनुवर्तित रहता है तब तक उसको दीर्घकालिक आशौच संक्रमित नहीं होता है सद्य शौच से ही उसकी निवृत्ति हो जाती है ।

सत्रि व्रति दातृ आदि शब्दों का अर्थ स्मृतिचन्द्रिकाकार ने निम्न प्रकार से किया है । यज्ञ सामयाग दान सतत अन्नदान आदि कार्यों में जिसने नियम पुरस्सर सङ्कल्प ग्रहण किया हो वह सत्री कहलाता है । व्रती पद से चान्द्रायणादि का अनुष्ठाता व भोक्ता अर्थात् श्राद्धादिकर्म में भोजनार्थ निमन्त्रित व्यक्ति भी गृहीत होता है । व्रती शब्द ब्रह्मचारी से व्यतिरिक्त व्रतियों में भी प्रवृत्त होता है । दातृ शब्द से यहा वानप्रस्थियों का व्यपदेश किया गया है । अनादाता अर्थात् न प्रतिगृहीता ब्रह्मवित् अर्थात् परिव्राजक क्योकि इसके अन्दर ब्रह्मज्ञान का सद्भाव रहता है । यहाँ व्रतियों के लिए एवं सत्रिदातृओं के लिए भी व्रतनियमपर्यन्त प्राप्तदीर्घाशौच के अपवादरूप सद्य शौच का

विधान है जब तक व्यक्ति ब्रह्मचर्यादि आश्रमों में स्थित है तब तक उसके लिए प्राप्त दीर्घकालिक आशौच के बाधकरूप सद्य शौच का विधान है[११] ।

कन्यादान में विवाह कर्म में कन्या दानी तथा कन्या परिग्रही को भी कन्यादान में वरण प्रभृति से लेकर विवाह पर्यन्त सद्य शौच का विधान है । इसी प्रकार सग्राम व युद्ध की स्थिति में सेना के प्रस्थान निमित्तक शान्ति होम में देश में विप्लव होने की स्थिति में उस विप्लव के उपशमन हेतु क्रियमाण शान्तिकर्म में क्षुधा से प्रपीडित माता पित्रादि एव अपने कुटुम्ब के रक्षणोपयोगी प्रतिग्रह लेने में दोष नहीं है ।आशौच में भी सद्य शुद्धि का विधान स्मृतिचन्द्रिका में भी विवेचित किया गया है ।[१२]

मिताक्षरा में भी आपद्यपि कष्टाया सद्यश्शाच विधीयत कथन क माध्यम से आपत्ति एव कष्टपूर्ण अवस्था में सद्य शौच का विधान किया गया है । निणयनीपक में भी इसी कथन का निम्न प्रकार से विवेचित किया गया है—यज्ञ में ऋत्विजों का वरण कर लने पर व्रत एव सत्र का सकल्प कर लेने पर विवाहादि में नान्दीमुखश्राद्ध के समारम्भ हा जाने पर श्राद्ध में पाक प्रक्रिया के प्रारम्भ हा जाने पर जनन एव मरणजनक आशौच नहीं लगता है ।[१३]

निर्णयदीपक के अनुसार यज्ञ में इक्कीस दिन पहले से विवाह में दस दिन पहले से चूडा व उपनयन सस्कार में तीन दिन पहले से तथा श्राद्ध के दिन भोजनादि निर्माण हेतु रसोई में प्रविष्ट हो जाने के अनन्तर आशौच की प्रवृत्ति नहीं होती है ।[१४]

बृहस्पति के कन्याविवाहे सक्रान्ते सूतक न कदाचन इस कथन के अनुसार कन्या विवाह में सूतक की प्राप्ति नहीं होती है ।

धर्मसिन्धु में भी इस कथन की पुष्टि की गई है । उसके अनुसार नान्दीश्राद्ध के अनन्तर मौञ्जीबन्धन अर्थात् उपनयन सस्कार में और विवाह क विषय में सकट प्राप्त होने पर आशौच नहीं लगता है । मधुपर्क क अनन्तर ऋत्विजों का यज्ञ में दीक्षित यजमान को अवभृथ स्नान से प्राक आशौच की प्राप्ति नही होती है । दीक्षित ऋत्विजों को आशौच के श्रवणानन्तर यागादि के मध्य में स्नानमात्र मे आशौच की निवृत्ति हो जाती है । इसी को सद्य शौच कहते हैं ।[१५]

ओझा जी न धर्मच्युत व्यक्तियों के विषय में आशौच क अभाव की चर्चा की है । उनके अनुसार जीते जी श्राद्ध कर लने वाले तथा पतित य दोनों प्रकार क व्यक्ति धर्मच्युतों में अन्तर्भूत होते हैं । गृहस्थ होते हुए भी स्वधर्म से च्युत होने क कारण इनको आशौच नहीं लगता है क्योंकि स्वधर्म में स्थिति के अधिकार स ही आशौच व्यवस्था प्रवृत्त हुई है । ऐसी ओझा जी की मान्यता है ।[१६]

ब्रह्मचारी वानप्रस्थ सन्यासी कृतजावच्छाद्ध एव पतित व्यक्तियों के आशौचाभाव के विवेचन करने अनन्तर अब आपन्न व्यक्ति के विषय में आझा जी की मान्यता है कि कष्टपूर्ण आपत्ति से सक्रान्त होने पर लम्बी बीमारी के कारण अशक्यतावश स्वास्थ्यलाभ की स्थिति के प्राप्त होने के कारण कष्ट सहन में अशक्य होने में व्यक्ति को आशौच नहीं लगता क्योंकि धर्माचरणाय तदाचरण में समर्थ व्यक्तियों का ही परिगृहीत किया गया है ।[१७]

पूर्ववर्णित कर्तृविशेष के कारण आशौच के अभाव के विषय में धर्मसिन्धु के अनुसार भी यतियों का तथा ब्रह्मचारियों का सपिण्ड व्यक्ति के मरण जनन निमित्तक आशौच नहीं लगता है । माता पिता के मरन पर ब्रह्मचारी के लिए सचल स्नान अर्थात् पहिने हुए वस्त्रों के साथ स्नान का विधान है । ब्रह्मचारी के समावर्तन सस्कार के अनन्तर ब्रह्मचर्य अवस्था में मृत पित्रादि सपिण्डों का त्रिरात्र का आशौच ब्रह्मचारी को मानना चाहिए तथा उसे उदकदान भी करना चाहिए । यदि वह ब्रह्मचारी मृत पित्रादि को श्मशान ले जाता है तो उसे अनुगमन निर्हरण निमित्तक आशौच तो लगेगा ही यदि पित्रादि की और्ध्वदैहिक क्रिया भी ब्रह्मचारी ही करता है तब भी उसे आशौच स्वजाति के अनुसार ही लगेगा ।[१८]

ब्रह्मचारी और यति आदि के विषय में आझा जी ने विस्तार से विवेचन किया है । इनके अनुसार नैष्ठिक एव उपकुर्वाण दोनों प्रकार के ब्रह्मचारियों को तथा उपनयन सस्कार रहित द्विजाति बालकों को स्पर्शाशौच एव कर्माशौच नहीं लगता है ।[१९]

इसी प्रकार ब्रह्मचारियों का तथा उपनयन सस्कार रहित द्विजाति बालकों को सपिण्ड व्यक्ति के मृत्यु हो जाने पर आशौच नहीं लगता और न ही उनको मृत व्यक्ति के दाहादि क्रिया में भाग लेने का अधिकार है ।[२०] अज्ञान के कारण यदि ब्रह्मचारी मृत व्यक्ति के दाहादिकर्म में प्रवृत्त होता है तो आझा जी की मान्यतानुसार उसका पुन उपनयन सस्कार करना चाहिए तथा उसे कृच्छ्रचान्द्रायणादि प्रायश्चित भी करना चाहिए । यदि ब्रह्मचारी अपने माता पिता आचार्य उपाध्याय एव मातामहादि के अन्तिम सस्कार में सम्मिलित होकर उक्त कार्य करता है तो उसे इस कृत्य के कारण दोषी नहीं माना जाता है तथापि वह दस दिन पर्यन्त स्पर्शाशौच से ग्रस्त रहता है किन्तु उसे कर्मसम्बन्धी आशौच नहीं लगता है ।[२१]

आझा जी ने अन्य आचार्यों की जो मान्यताए अपने ग्रन्थ में उद्धृत की हैं तदनुसार माता पिता आचार्य आदि के अन्तिम कर्म करने पर ब्रह्मचारी को एक दिन का ही स्पर्शाशौच लगता है अधिक दिनों का नहीं । यदि वह ब्रह्मचारी आशौचियों का अन्न खाता है तब वह दस दिन पर्यन्त आशौचग्रस्त रहता है । अन्न न खाने की स्थिति में उसे एक दिन का ही आशौच लगेगा । यदि वह ब्रह्मचारी पित्रादि का अन्तिम कर्म न करे तो पित्रादि की मृत्यु होने पर भी उसे आशौच नहीं लगता है ।[२२]

आशाचपञ्जिका के अनुसार पित्रादि के आशौच में ब्रह्मचारी आशौचियों के अन्न का भक्षण न करे भक्षण करने पर पुन उपनयन संस्कार करना आवश्यक होता है ।[२३]

समावर्तन संस्कार के अनन्तर ब्रह्मचारी का पूर्व में मृत माता पित्रादि का तीन दिन का आशौच स्वीकार करना चाहिए । ब्रह्मचारी एव सन्यासियों तथा वानप्रस्थियों को किसी भी प्रकार का आशौच नही लगता है । ठीक इसके विपरीत इन वानप्रस्थ तथा सन्यास आश्रम में स्थित व्यक्तियों के मरने पर पूर्व सम्बन्धी मातापित्रादि को भी इनका आशौच नही लगता है । यहाँ सन्यासी पद से एक दण्डधारी हस तथा परमहसों का भी ग्रहण होता है ।[२४] नैष्ठिक ब्रह्मचारियों को सन्यासियों को और वानप्रस्थियों का और ग्राम से भिक्षान्न क माध्यम स जीवन यापन करन वाले तथा सभी प्रकार के प्रतिग्रह से पराड मुख भिक्षा मात्रवृत्तिवाले यात्रियों को आशाचियों के घर से भिक्षा ग्रहण करने में किसी प्रकार का दाप नही लगता है किन्तु उपकुर्वाण ब्रह्मचारियों के द्वारा गृहस्थवत् आशौचियों के घर स भिक्षा ग्रहण करने में दोष लगता है ।[२५]

ओझा जी ने हेमाद्रि की मान्यता को उद्धृत करते हुए लिखा है कि जीते जी श्राद्ध कर लेने वाले को किसी भी प्रकार का आशौच नहीं लगता है । अन्य आचार्यों के मतानुसार जीते जी श्राद्ध कर लेने वाले योगाभ्यास से विमुख गृहस्थवृत्तिवाले व्यक्ति को आशौच लगता है जो योगाभ्यास में निरत व्यक्ति हैं उनको ही आशौच निवृति का औचित्य शास्त्रसिद्ध है ।[२६] जिसका घटस्फोट कर दिया गया हा तथा इसी प्रकार क पतित एव जाति बहिष्कृत व्यक्तियों का भी आशौच नही लगता है ।[२७]

आतुर अपने देश से भ्रष्ट दुख एव उपद्रवों से ग्रस्त उपसर्ग एव उपद्रवों से प्रपीडित व्यक्तियों को सद्य शौच लगता है उपसर्ग का अभिप्राय है—अत्यन्त नरकादिभय उपद्रव का अभिप्राय है—राष्ट्रभगादिलोकभय राष्ट्र में विशेष विप्लव की अवस्था में तथा अस्वस्थता में भी आशौच नही लगता है यह आशौचपञ्जिका में भी प्रतिपादित किया गया है । इस प्रकार ओझा जी ने कर्तृविशेषता के कारण होने वाले समाज के आशौच के अभाव को विवेचित किया ।[२८] अब प्रकरण प्राप्त कर्मविशेष के कारण आशौचाभाव को विवेचित किया जा रहा है ।

## २-कर्मविशेष के कारण आशौच का अभाव

ओझा जी ने द्वितीय कर्मभेदाधिकार के अन्तर्गत कर्मविशेष के कारण आशौचाभाव का षडधा विवेचित किया है । आशौचसम्बन्ध के प्रतिबन्धक कर्मों के प्रारम्भ हा जान पर तत्कर्म में दीक्षित तथा नियमों को धारण करने वाले व्यक्तियों को आशौच नही लगता है । प्रपीडित व्यक्तियों को भी आशौच की परिधि से अलग रखा गया है ।[२९]

(ख) तीर्थ यज्ञ विवाहादि म आशाचाभाव

तीर्थ यात्रा उत्सव व्रत युद्ध सत्र यज्ञ विवाह श्राद्ध प्रतिष्ठा यजन होम अर्चन जप दान सस्कार आदि के अवसर पर इसी प्रकार अन्य कार्यों में जो नियत काल में करणीय है इन कार्यों के समारम्भ हो जाने पर तत्तत् कार्यों के समाप्ति पर्यन्त तदर्थ अधिकृत एव दीक्षित ब्राह्मणों को सत्रियों को वृतियों को राजा को राजा के समान सम्भ्रान्त राजभृत्यों को वैद्यों को कारुओं को शिल्पियों को गाव के साधारण कार्य करन वाले भृत्यों को अपने स्वकीय तत्तत् कार्यों को करने में सलग्न व्यक्तियों को आशौच नहीं लगता है ।[३०]

वैद्यों के लिए सभी धर्मग्रन्थों में आशौचाभाव विशष रूप से वर्णित है ।

वद्यस्य नाड़ीदर्शने नाशाचम् कथन से धर्मसिन्धु में भी कहा गया है तथा निणयदीपक क अनुसार भी चिकित्सक एक एसा व्यक्ति है कि उसका कार्य अन्य व्यक्तियों द्वारा किया जाना शक्य नहीं है अत वह कभी अस्पृश्य नहीं होता वह सदा ही हरस्थिति में स्पृश्य हाता है —

चिकित्सका यत्कुरुते न तदन्यन शक्यत ।

तस्माच्चिकित्सक स्पर्श शुद्धा भवति नित्यश ॥ (पृष्ठ ५१४)

शिल्पियो का कारुओं को दास दासियों का निर्धारित किन्ही शिल्पादि रूप स्वकीय तत्तत् कार्यों के करन में अस्पृश्यत्वादिलक्षण आशौच नही लगता है ।

अभिषिक्त एव राजसिंहासन पर आरूढ राजाओं को नाना प्रकार की द्रव्य एव गुणादि की जो विद्याए उनमें निष्णात तथा चिकित्सा करने में पारगत वैद्यों को द्रव्य के उत्पादक मूर्पकारादि कारुओं का द्रव्य में गुणों को उत्पन्न करने वाले चित्रकार रजकादि शिल्पियों को अन्य साधारण किंवा असाधारण नापितादि दास दासियों को अपने स्वकीय विशिष्ट तत्तत् कार्यों के करने में ही आशौच की प्रपत्ति नही हाती है । अन्यत्र यथा सन्ध्यावन्दनादि अष्टकृत्यों में दानश्राद्धादि धर्मकृत्यों में इनको अपनी अपना जातियों के अनुसार कथित आशौच लगेगा ।[३१]

ओझा जी के अनुसार आशौची के घर में आशौचप्रद कर्म विशेष में नियुक्त होते हुए भी ये वैद्य शिल्पी कारु दास दासी प्रभृति अन्य लोगों के यहा भी देवकार्यों क सम्पादन हेतु तत्तत् कार्यों के करने हेतु नियुक्त किये जा सकत हैं क्योंकि ससर्गजन्य आशौच इन लागों का नही लगता है ।[३२]

कृच्छचान्द्रायणादि व्रत में अन्नसत्रादिलघु सत्र में दशपौर्णमासादि यज्ञ में नगर के देवालयादियों क प्रतिष्ठाकार्य में तडाग उत्सर्ग निमित्तक कोटिहोमादि यज्ञ में हवन काय म पूजन में पुरश्चरण निमित्तक स्तोत्रपाठादि जपकर्म में विवाह में अविच्छिन्न रूप स सकल्पित हरिवशपारायणादि सुनने में व्रतबन्ध उपनयन चूडाकर्मादि सस्कारों में श्राद्ध कर्म में रागी क व्याधिनाशार्थ तुला पुरुषादि दानकर्म में पूर्वोक्त कार्यों के प्रारम्भ कर लेने पर यदि जायमान या

